बचन परमहित सुनत कठोरे। सुनहिं जे कहहिं ते नर प्रभु थोरे।
प्रथम बसीठ पठव सुनु नीती। सीता देइ करहु पुनि प्रीती।

दो०—नारि पाइ फिरि जाहिं जौ तौ न बढ़ाइअ रारि।
नाहिं त सनमुख समर महि तात करिअ हठि मारि ॥१२॥

चौ०-यह मत जौ मानहु प्रभु मोरा। उभय प्रकार सुजसु जग तोरा।
सुत सन कह दसकंठ रिसाई। असि मति सठ केहि तोहि सिखाई।
अबहीं ते उर संसय होई। बेनुमूल सुत भयेउ घमोई।
सुनि पितुगिरा परुष अति घोरा। चला भवन कहि बचन कठोरा।
हितमत तोहि न लागत कैसे। कालबिबस कहुँ भेषज जैसे।
संध्या समय जानि दससीसा। भवन चलेउ निरखत भुजबीसा।
लंका सिखर उपर आगारा। अति बिचित्र तहँ होइ अखारा।
बैठ जाइ तेहि मंदिर रावन। लागे किन्नर गुनगन गावन।
बाजहिं ताल पखाउज बीना। नृत्य करहिं अपछरा प्रबीना।

दो०—सुनासीर-सत-सरिस सोइ संतत करै बिलास।
परम-प्रबल रिपु सीस पर तदपि न कछु मन त्रास ॥१३॥

चौ०-इहाँ सुबेल सैल रघुबीरा। उतरे सेन सहित अति भीरा।
सैलसृंग एक सुंदर देखी। अति उतंग सम सुभ्र बिसेखी।
तहँ तरु-किसलय-सुमन सुहाए। लछिमन रचि निज हाथ डसाए।
ता पर रुचिर मृदुल मृगछाला। तेहि आसन आसीन कृपाला।
प्रभु कृत सीस कपीसउछंगा। बाम दहिन दिसि चाप निषंगा।
दुहुँ करकमल सुधारत बाना। कह लंकेस मंत्र लगि काना।
बड़भागी अंगद हनुमाना। चरन कमल चाँपत बिधि नाना।
प्रभु पाछे लछिमन बीरासन। कटि निषंग कर बान सरासन।

दो०—एहि बिधि करुनासील गुन-धाम राम आसीन।
ते नर धन्य जे ध्यान एहि रहत सदा लयलीन ॥ १४ ॥
पूरब दिसा बिलोकि प्रभु देखा उदित मयंक।
कहत सबहिं देखहु ससिहि मृग-पति-सरिस असंक ॥ १५ ॥

संत कहहिं असि नीति दसानन। चौथे पन जाइहि नृप कानन।
तासु भजन कीजिअ तहँ भरता। जो करता पालक संहरता।
सोइ रघुबीर प्रनतअनुरागी। भजहु नाथ ममता सब त्यागी।
मुनिवर जतन करहिं जेहि लागी। भूप राजु तजि होहिं बिरागी।
सोइ कोसलाधीस रघुराया। आए करन तोहि पर दाया।
जो पिय मानहु मोर सिखावन। होइ सुजसु तिहुँ पुर अति पावन।

दो०—अस कहि लोचन बारि भरि गहि पद कंपित गात।
नाथ भजहु रघुबीर-पद अचल होइ अहिवात॥ १०॥

चौ०-तब रावन मयसुता उठाई। कहै लाग खल निज प्रभुताई।
सुनु तैं प्रिया बृथा भय माना। जग जोधा को मोहि समाना।
बरुन कुबेर पवन जम काला। भुजबल जितेउँ सकल दिगपाला।
देव दनुज नर सब बस मोरें। कवन हेतु उपजा भय तोरें।
नाना बिधि तेहि कहेसि बुझाई। सभा बहोरि बैठ सो जाई।
मंदोदरी हृदय अस जाना। कालबिबस उपजा अभिमाना।
सभा आइ मंत्रिन्ह तेहि बूझा। करब कवनि बिधि रिपु सैं जूझा।
कहहिं सचिव सुनु निसिचर-नाहा। बार बार प्रभु पूँछहु काहा।
कहहु कवन भय करिअ बिचारा। नर कपि भालु अहार हमारा।

दो०—बचन सबहि के श्रवन सुनि कह प्रहस्त कर जोरि।
नीतिविरोध न करिअ प्रभु मंत्रिन्ह मति अति थोरि॥ ११॥

चौ०-कहहिं सचिव सब ठकुरसोहाती। नाथ न पूर आव एहि भाँती।
बारिधि नाँघि एक कपि आवा। तासु चरित मन महुँ सब गावा।
छुधा न रही तुम्हहि तब काहू। जारत नगर न कस धरि खाहू।
सुनत नीक आगे दुख पावा। सचिवन्ह अस मत प्रभुहि सुनावा।
जेहि बारीस बँधायेउ हेला। उतरेउ सेन समेत सुबेला।
सो भनु मनुज खाव हम भाई। बचन कहहिं सब गाल फुलाई।
तात बचन मम सुनु अति आदर। जनि मन गुनहु मोहि करि कादर।
प्रियबानी जे सुनहिं जे कहहीं। ऐसे नर निकाय जग अहहीं।

सोचहिं सब निज हृदय मँझारी। असगुन भयेउ भयंकर भारी।
दसमुख देखि सभा भय पाई। बिहँसि बचन कह जुगुति बनाई।
सिरौ गिरे संतत सुभ जाही। मुकुट परे कस असगुन ताही।
सयन करहु निज निज गृह जाई। गवने भवन सकल सिर नाई।
मंदोदरी सोच उर बसेऊ। जब तें श्रवनपूर महि खसेऊ।
सजल नयन कह जुग कर जोरी। सुनहु प्रानपति बिनती मोरी।
कंत रामबिरोध परिहरहू। जानि मनुज जनि मन हठ धरहू।
दो०—बिस्वरूप रघु-बंस-मनि करहु बचनबिस्वासु।
लोककल्पना बेद कर अंग अंग प्रति जासु॥ २०॥
चौ०-पद पाताल सीस अजधामा। अपर लोक अँग अँग बिश्रामा।
भृकुटि बिलास भयंकर काला। नयन दिवाकर कच घनमाला।
जासु घ्रान अस्विनीकुमारा। निसि अरु दिवस निमेष अपारा।
श्रवन दिसा दस बेद बखानी। मारुत स्वास निगम निज बानी।
अधर लोभ जम दसन कराला। माया हास बाहु दिगपाला।
आनन अनल अंबुपति जीहा। उतपति पालन प्रलय समीहा।
रोमराजि अष्टादस भारा। अस्थि सैल सरिता नस जारा।
उदर उदधि अधगो जातना। जगमय प्रभु का बहु कलपना।
दो०—अहंकार सिव बुद्धि अज मन ससि चित्त महान।
मनुज बास चर-अचर-मय रूप राम भगवान॥ २१॥
अस बिचारि सुनु प्रानपति प्रभु सन बैर बिहाइ।
प्रीति करहु रघु-बीर-पद मम अहिवात न जाइ*॥२२॥
चौ०-बिहँसा नारिबचन सुनि काना। अहो मोहमहिमा बलवाना।
नारिसुभाउ सत्य कबि कहहीं। अवगुन आठ सदा उर रहहीं।
साहस, अनृत, चपलता, माया। भय, अविवेक, असौच, अदाया।
रिपु कर रूप सकल तैं गावा। अति बिसाल भय मोहि सुनावा।

* काशि० और हस्त० प्रति में यह दोहा नहीं है। पर सदल मिश्र की प्रति में है।

चौ०-पूरब दिसि गिरि-गुहा-निवासी। परम-प्रताप-तेज-बल-रासी।
मत्त-नाग-तम-कुंभ-विदारी। ससि केसरी गगन-बन-चारी।
बिथुरे नभ मुकुताहल तारा। निसि सुंदरी केर सिंगारा।
कह प्रभु ससि महँ मेचकताई। कहहु काह निज निजमति भाई।
कह सुग्रीवँ सुनहु रघुराई। ससि महँ प्रगट भूमि कै झाँई।
मारेहु राहु ससिहि कह कोई। उर महँ परी स्यामता सोई।
कोउ कह जब विधि रतिमुख कीन्हा। सारभाग ससि कर हरि लीन्हा।
छिद्र सो प्रगट इंदुउर माहीं। तेहि मग देखिअ नभ परिछाहीं।
प्रभु कह गरल बंधु ससि केरा। अति प्रिय निज उर दीन्ह बसेरा।
बिषसंयुत करनिकर पसारी। जारत बिरहवंत नरनारी।

दो०—कह मारुतसुत सुनहु प्रभु ससि तुम्हार निज दास।
तव मूरति बिधुउर बसति सोइ स्यामता अभास॥ १६॥
पवनतनय के वचन सुनि बिहँसे राम सुजान।
दच्छिन दिस अवलोकि पुनि बोले कृपानिधान॥ १७॥

चौ०-देखु बिभीषन दच्छिन आसा। घन घमंड दामिनी बिलासा।
मधुर मधुर गरजै घन घोरा। होइ वृष्टि जनु उपल कठोरा।
कहँ बिभीषन सुनहु कृपाला। होइ न तड़ित न बारिदमाला।
लंकासिखर रुचिर आगारा। तहँ दसकंधर देख अखारा।
छत्र मेघडंबर सिर धारी। सोइ जनु जलदघटा अति कारी।
मंदोदरी - श्रवन - ताटंका। सोइ प्रभु जनु दामिनी दमंका।
बाजहिं ताल मृदंग अनूपा। सोइ रव सरस सुनहु सुरभूपा।
प्रभु मुसुकान समुझि अभिमाना। चाप चढ़ाइ बान संधाना।

दो०—छत्र मुकुट ताटंक तब हते एक ही बान।
सब के देखत महि परे मरम न कोऊ जान॥ १८॥
अस कौतुक करि रामसर प्रविसेउ आइ निषंग।
रावन सभा ससंक सब देखि महा-रस-भंग॥ १९॥

चौ०-कंप न भूमि न मरुत बिसेखा। अस्त्र सस्त्र कछु नयन न देखा।

भयेउ कोलाहल नगर मँझारी। आवा कपि लंका जेहि जारी।
अब धौं काह करिहि करतारा। अति सभीत सब करहिं विचारा।
बिनु पूँछे मगु देहिं देखाई। जेहि विलोक सोइ जाइ सुखाई।
दो०—गयेउ सभादरबार तब सुमिरि राम-पद-कंज।
सिंघठवनि इत उत चितव धीर-बीर-बल-पुंज ॥२७॥
चौ०-तुरित निसाचर एक पठावा। समाचार रावनहिं जनावा।
सुनत बिहँसि बोला दससीसा। आनहु बोलि कहाँ कर कीसा।
आयसु पाइ दूत बहु धाए। कपिकुंजरहि बोलि लै आए।
अंगद दीख दसानन वैसा। सहित प्रान कज्जलगिरि जैसा।
भुजा बिटप सिर शृंग समाना। रोमावली लता जनु जाना।
मुख नासिका नयन अरु काना। गिरिकंदरा खोह अनुमाना।
गयेउ सभा मन नेकु न मुरा। बालितनय अतिबल बाँकुरा।
उठे सभासद कपि कहँ देखी। रावनउर भा क्रोध विसेखी।
दो०—जथा मत्त गज जूथ महँ पंचानन चलि जाइ।
रामप्रताप सँभारि उर बैठ सभा सिरु नाइ ॥२८॥
चौ०-कह दसकंठ कवन तैं बंदर। मैं रघु-बीर-दूत दसकंधर।
मम जनकहि तोहि रही मिताई। तब हितकारन आयेउँ भाई।
उत्तम कुल पुलस्ति कर नाती। सिव बिरंचि पूजेहु बहु भाँती।
बर पायेहु कीन्हेहु सब काजा। जीतेहु लोकपाल सब राजा।
नृपअभिमान मोहवस किंबा। हरि आनेहु सीता जगदंबा।
अब सुभ कहा सुनहु तुम्ह मोरा। सब अपराध छमिहि प्रभु तोरा।
दसन गहहु तृन, कंठ कुठारी। परिजनसहित संग निज नारी।
सादर जनकसुता करि आगे। एहि बिधि चलहु सकल भय त्यागे।
दो०—प्रनतपाल* रघु-बंस-मनि त्राहि त्राहि अब मोहि।
सुनतहि आरत बचन† प्रभु अभय करहिंगे तोहि ॥२९॥

* पाठा०-बिश्वरूप। † पाठा०-आरत गिरा सुनत।

सो सब प्रिया सहज बस मोरे। समुझि परा प्रसाद अब तोरे।
जानेउँ प्रिया तोरि चतुराई। एहि मिस कहहि मोरि प्रभुताई।
तव बतकही गूढ़ मृगलोचनि। समुझत सुखद सुनत भयमोचनि।
मंदोदरि मन महुँ अस ठयेऊ। पियहि कालबस मतिभ्रम भयेऊ।

दो०—बहु बिधि जल्पसि सकल निसि प्रात भए दसकंध।
सहज असंक सु-लंक-पति सभा गयेउ मदअंध ॥२३॥

सो०—फूलै फरै न बेत जदपि सुधा बरषहिं जलद।
मूरखहृदय न चेत जौं गुर मिलहिं बिरंचि सत ॥२४॥

चौ०–इहाँ प्रात जागे रघुराई। पूछा मत सब सचिव बोलाई।
कहहु बेगि का करिअ उपाई। जामवंत कह पद सिरु नाई।
सुनु सर्वग्य सकल गुनरासी। सत्यसंध प्रभु सब उर वासी।
मंत्र कहौं निज-मति-अनुसारा। दूत पठाइअ बालिकुमारा।
नीक मंत्र सब के मन माना। अंगद सन कह कृपानिधाना।
बालितनय बल-बुधि-गुन-धामा। लंका जाहु तात मम कामा।
बहुत बुझाइ तुम्हहिं का कहऊँ। परम चतुर मैं जानत अहऊँ।
काजु हमार तासु हित होई। रिपु सन करेहु बतकही सोई।

सो०—प्रभुअग्याँ धरि सीस चरन बंदि अंगद उठेउ।
सोइ गुनसागर ईस राम कृपा जा पर करहु ॥२५॥
स्वयंसिद्ध सब काजु नाथ मोहि आदर दियेउ।
अस बिचारि जुबराजु तन पुलकित हरषित हिये ॥२६॥

चौ०–बंदि चरन उर धरि प्रभुताई। अंगद चलेउ सबहिं सिरु नाई।
प्रभुप्रताप उर सहज असंका। रनबाँकुरा बालिसुत बंका।
पुर पैठत रावन कर बेटा। खेलत रहा सो होइ गइ भेंटा।
बातहिं बात करष बढ़ि आई। जुगल अतुल बल पुनि तरुनाई।
तेहि अंगद कहुँ लात उठाई। गहि पद पटकेउ भूमि भवाँई।
निसि-चर-निकर देखि भट भारी। जहँ तहँ चले न सकहिं पुकारी।
एक एक सन मरम न कहहीं। समुझि तासु बध चुप करि रहहीं।

तुम्ह सुग्रीवँ कूलद्रुम दोऊ। अनुज हमार भीरु अति सोऊ।
जामवंत मंत्री अति बूढ़ा। सो कि होइ अब समर-अरूढ़ा।
सिल्पकर्म जानहिं नल नीला। है कपि एक महा-बल-सीला।
आवा प्रथम नगर जेहि जारा। सुनि हँसि बोलेउ बालिकुमारा।
सत्य बचन कहु निसि-चर-नाहा। साँचेहु कीस कीन्ह पुरदाहा।
रावननगरु अलप करि दहई। को अस झूठ सुनै को कहई।
जो अति सुभट सराहेहु रावन। सो सुग्रीवँ केर लघु धावन।
चलइ बहुत सो बीर न होई। पठवा खबरि लेन हम सोई।

दो०—अब जानेउ पुर दहेउ कपि* बिनु प्रभुआयसु पाइ।
फिरि न गयेउ सुग्रीवँ पहिं तेहि भय रहा लुकाइ ॥३३॥
सत्य कहेहु दसकंठ सब मोहि न सुनि कछु कोह।
कोउ न हमरे कटक अस तो सन लरत जो सोह ॥३४॥
प्रीति बिरोध समान सन करिअ नीति असि आहि।
जौं मृगपति बध मेडुकन्हि भल कि कहै कोउ ताहि ॥३५॥
जद्यपि लघुता राम कहुँ तोहि बधें बड़ दोष।
तदपि कठिन दसकंठ सुनु छत्रिजाति कर रोष ॥३६॥
बक्रउक्ति धनु बचन सर हृदय दहेउ रिपु कीस।
प्रति-उत्तर सडसिन्ह मनहुँ काढ़त भट दससीस† ॥३७॥
हँसि बोलेउ दसमौलि तब कपि कर बड़ गुन एक।
जो प्रतिपालै तासु हित करै उपाय अनेक ॥ ३८ ॥

चौ०-धन्य कीस जो निज प्रभु-काजा। जहँ तहँ नाचै परिहरि लाजा।
नाँचि कूदि करि लोग रिझाई। पतिहित करै धर्म-निपुनाई।
अंगद स्वामिभक्त तव जाती। प्रभुगुन कस न कहसि एहि भाँती।
मैं गुनगाहक परम सुजाना। तव कटु रटनि करौं नहिं काना।
कह कपि तव गुनगाहकताई। सत्य पवनसुत मोहि सुनाई।

* छक्कन०—सत्यनगर कपि जारेउ ?
† यह दोहा सदल० में नहीं है।

चौ०-रे कपिपोत न बोल सँभारी। मूढ़ न जानसि मोहि सुरारी।
कहु निज नामु जनक कर भाई। केहि नाते मानिए मिताई।
अंगद नाम बालि कर बेटा। ता सों कबहुँ भई ही * भेंटा।
अंगदबचन सुनत सकुचाना। रहा बालि बानर मैं जाना।
अंगद तहीं बालि कर बालक। उपजेहु बंस-अनल कुलघालक।
गर्भ न गयेउ ब्यर्थ तुम्ह जायेहु। निजमुख तापसदूत कहायेहु।
अब कहु कुशल बालि कहँ अहई। बिहँसि बचन तब अंगद कहई।
दिन दस गए बालि पहिं जाई। बूझेहु कुशल सखा उर लाई।
रामबिरोध कुशल जसि होई। सो सब तोहि सुनाइहिं सोई।
सुनु सठ भेद होइ मन ताके। श्री-रघु-बीर हृदय नहिं जाके।

दो०—हम कुलघालक, सत्य तुम्ह कुलपालक दससीस।
अंधउ बहिर न अस कहहिं नयन कान तव बीस॥३०॥

चौ०-सिव-बिरंचि-सुर-मुनि-समुदाई। चाहत जासु चरन – सेवकाई।
तासु दूत होइ हम कुल बोरा। ऐसिहु मति उर बिहरु न तोरा।
सुनि कठोर बानी कपि केरी। कहत दसाननु नयन तरेरी।
खल तव कठिन बचन सब सहऊँ। नीति धर्म मैं जानत अहऊँ।
कह कपि धर्मशीलता तोरी। हमहु सुनी कृत पर-तिय-चोरी।
देखेउ नयन दूत रखवारी। बूड़ि न मरहु धर्म – ब्रत – धारी।
नाक कान बिनु भगिनि निहारी। छमा कीन्ह तुम्ह धर्म बिचारी।
धर्मसीलता तव जग जागी। पावा दरसु हमहुँ बड़भागी।

दो०—जनि जल्पसि जड़ जंतु कपि सठ बिलोकु मम बाहु।
लोक-पाल-बल-बिपुल-ससि-ग्रसन हेतु जिमि राहु॥३१॥
पुनि नभसर मम कर-निकर-कमलन्हि पर करि बास।
सोभत भयेउ मराल इव संभुसहित कैलास॥३२॥

चौ०-तुम्हरे कटक माँझ सुनु अंगद। मो सन भिरिहि कवन जोधा बद।
तब प्रभु नारिबिरह बलहीना। अनुज तासु दुख दुखी मलीना।

* ही=थी।

जासु परसु-सागर-खर-धारा। बूड़े नृप अगनित बहु बारा।
तासु गर्व जेहि देखत भागा। सो नर क्यों दससीस अभागा।
रामु मनुज कस रे सठ बंगा। धन्वी कामु, नदी पुनि गंगा।
पसु सुरधेनु, कलपतरु रूखा। अन्न दान, अरु रस पीयूखा।
वैनतेय खग, अहि सहसानन। चिंतामनि की उपल दसानन।
सुनु मतिमंद! लोक बैकुंठा। लाभु कि रघु-पति-भगति-अकुंठा।

दो०—सेनसहित तव मान मथि बन उजारि पुर जारि।
कस रे सठ हनुमान कपि गयेउ जो तव सुत मारि ॥४१॥

चौ०-सुनु रावन परिहरि चतुराई। भजसि न कृपासिंधु रघुराई।
जौं खल भयेसि राम कर द्रोही। ब्रह्म रुद्र सक राखि न तोही।
मूढ़ मुधा * जनि मारसि गाला। रामबैर होइहि अस हाला।
तव सिरनिकर कपिन्ह के आगें। परिहहिं धरनि रामसर लागें।
ते तव सिर कंदुक इव नाना। खेलिहहिं भालु कीस चौगाना।
जबहिं समर कोपिहिं रघुनायक। छुटिहहिं अति कराल बहु सायक।
तब कि चलिहि अस गाल तुम्हारा। अस बिचारि भजु राम उदारा।
सुनत बचन रावनु परजरा। जरत महानल जनु घृत परा।

दो०—कुंभकरन अस बंधु मम सुत प्रसिद्ध सक्रारि।
मोर पराक्रम सुनेसि नहिं जितेउँ चराचर-झारि ॥४२॥

चौ०-सठ साखामृग जोरि सहाई। बाँधा सिंधु इहै प्रभुताई।
नाँघहिं खग अनेक बारीसा। सूर न होहिं ते सुनु जड़ कीसा।
मम भुज-सागर-बल-जल-पूरा। जहँ बूड़े बहु सुर नर सूरा।
बीस पयोधि अगाध अपारा। को अस बीर जो पाइहि पारा।
दिगपालन्ह मैं नीर भरावा। भूप सुजसु खल मोहि सुनावा।
जौं पै समरसुभट तव नाथा। पुनि पुनि कहसि जासु गुनगाथा।
तौ बसीठ पठवत केहि काजा। रिपु सन प्रीति करत नहिं लाजा।
हर-गिरि-मथन निरखु मम बाहू। पुनि सठ कपि निज प्रभुहि सराहू।

* पुस्तक० सटज०—मृषा।

बन बिधंसि सुत बधि पुर जारा। तदपि न तेहि कछु कृत अपकारा।
सोइ बिचारि तव प्रकृति सुहाई। दसकंधर मैं कीन्हि ढिठाई।
देखेउँ आइ जो कछु कपि भाषा। तुम्हरे लाज, न रोष, न माषा।
जौं असि मति पितु खायेहु कीसा। कहि अस बचन हँसा दससीसा।
पितहि खाइ खातेउँ पुनि तोही। अबही समुझि परा कछु मोही।
बालि-बिमल-जस-भाजन जानी। हतौं न तोहि अधम अभिमानी।
कहु * रावन रावन जग केते। मैं निज स्रवन सुने सुनु जेते।
बलिहि जितन एकु गयेउ पताला। राखा बाँधि सिसुन्ह हयसाला।
खेलहिं बालक मारहिं जाई। दया लागि बलि दीन्ह छोड़ाई।
एकु बहोरि सहसभुज देखा। धाइ धरा जिमि जंतुबिसेखा।
कौतुक लागि भवन लै आवा। सो पुलस्ति मुनि जाइ छोड़ावा।

दो०—एक कहत मोहि सकुच अति रहा बालि की काँख।
तिन्ह महुँ रावन तैं कवन सत्य बदहि तजि माख॥ ३९॥

चौ०-सुनु सठ सोइ रावन बलसीला। हरगिरि जान जासु भुजलीला।
जान उमापति जासु सुराई। पूजेउँ जेहि सिर सुमन चढ़ाई।
सिरसरोज निज करन्हि उतारी। पूजेउँ अमित बार त्रिपुरारी।
भुजबिक्रम जानहिं दिगपाला। सठ अजहूँ जिन्ह के उर साला।
जानहिं दिग्गज उर कठिनाई। जब जब भिरेउँ जाइ बरिआई।
जिन्ह के दसन कराल न फूटे। उर लागत मूलक इव टूटे।
जासु चलत डोलति इमि धरनी। चढ़त मत्त गज जिमि लघु तरनी।
सोइ रावन जगबिदित प्रतापी। सुने न स्रवन अलीकप्रलापी।

दो०—तेहि रावन कहँ लघु कहसि नर कर करसि बखान।
रे कपि बर्बर खर्ब खल अब जाना तव ग्यान †॥ ४०॥

चौ०-सुनि अंगद सकोप कह बानी। बोलु सँभारि अधम अभिमानी।
सहस-बाहु-भुज-गहन अपारा। दहन अनलसम जासु कुठारा।

---

* सदल० काशि० इस्त०-सुनु।

† सदल० इस्त०-तव न जान, अब जान।

कौल कामबस कृपिन विमूढ़ा। अति दरिद्र अजसी अति बूढ़ा।
सदा रोगबस संतत क्रोधी। विष्णुविमुख श्रुति-संत-विरोधी।
तनुपोषक निंदक अघखानी। जीवत सवसम चौदह प्रानी।
अस विचारि खल बधौं न तोही। अब जनि रिस उपजावसि मोही।
सुनि सकोप कह निसिचर-नाथा। अधर दसन दसि मींजत हाथा।
रे कपि अधम मरन अब चहसी। छोटे बदन बात बड़ि कहसी।
कटु जल्पसि जड़ कपि बल जाकें। बल प्रताप बुधि तेज न ताकें।

दो०—अगुन अमान विचारि तेहि दीन्ह पिता बनवास।
सो दुख अरु जुवतीविरहु पुनि निसि दिन मम त्रास॥४६॥
जिन्ह के बल कर गर्व तोहि ऐसे मनुज अनेक।
खाहिं निसाचर दिवस निसि मूढ़ समुझु तजि टेक॥४७॥

चौ०-जब तेहि कीन्ह राम कै निंदा। क्रोधवंत अति भयेउ कपिंदा।
हरि-हर-निंदा सुनै जो काना। होइ पाप गो-घात-समाना।
कटकटान कपिकुंजर भारी। दुहुँ भुजदंड तमकि महि मारी।
डोलत धरनि सभासद खसे। चले भागि भय मारुत ग्रसे।
गिरत दसानन उठेउ सँभारी। भूतल परे मुकुट पट चारी।
कछु तेहि लै निज सिरन्हि सँवारे। कछु अंगद प्रभु पास पवारे।
आवत मुकुट देखि कपि भागे। दिनही लूक परन विधि लागे।
की रावन करि कोप चलाए। कुलिस चारि आवत अति धाए।
कह प्रभु हँसि जनि हृदय डेराहू। लूक न असनि केतु नहिं राहू।
ए किरीट दसकंधर केरे। आवत बालितनय के प्रेरे।

दो०—कूदि गहे कर पवनसुत आनि धरे प्रभु पास।
कौतुक देखहिं भालु कपि दिन-कर-सरिस प्रकास॥४८॥

चौ०-उहाँ कहत दसकंध रिसाई। धरि मारहु कपि भागि न जाई*।

---

* छक्कन में इस चौपाई के स्थान पर यह दोहा है—
दो०—उहाँ सकोप दसानन सब सन कहत रिसाइ।
धरहु कपिहि धरि मारहु सुनि अंगद मुसुकाइ॥

दो०—सूर कवन रावन सरिस स्वकर काटि जेहि सीस।
हुने अनल महुँ बार बहु हरषि साषि गौरीस ॥४३॥
चौ०-जरत बिलोकेउँ जबहि कपाला। बिधि के लिखे अंक निज भाला।
नर के कर आपन बध बाँची। हँसेउँ जानि बिधिगिरा असाँची।
सोउ मन समुझि त्रास नहि मोरें। लिखा बिरंचि जरठमति भोरें।
आन बीरबल सठ मम आगे। पुनि पुनि कहसि लाज पति त्यागे।
कह अंगद सलज्ज जग माहीं। रावन तोहि समान कोउ नाहीं।
लाजवंत तब सहज सुभाऊ। निज मुख निज गुन कहसि न काऊ।
सिर अरु सैल कथा चित रही। ता तें बार बीस तें कही।
सो भुजबल राखेहु उर घाली। जीतेहु सहसबाहु बलि बाली।
सुनु मतिमंद देहि अब पूरा। काटे सीस कि होइअ सूरा।
बाजीगर * कहँ कहिअ न बीरा। काटै निज कर सकल सरीरा।
दो०—जरहिं पतंग बिमोहबस भार बहहिं खरबृंद।
ते नहिं सूर कहावहिं † समुझि देखु मतिमंद ॥४४॥
चौ०-अब जनि बत-बढाव खल करही। सुनु मम बचन मान परिहरही।
दसमुख मैं न बसीठी आयेउँ। अस बिचारि रघुबीर पठायेउँ।
बार बार असि कहेउ कृपाला। नहिं गजारि जस बधें सृगाला।
मन महँ समुझि बचन प्रभु केरे। सहेउँ कठोरबचन सठ तेरे।
नाहिं त करि मुखभंजन तोरा। लै जातेउँ सीतहि बरजोरा।
जानेउँ तव बल अधम सुरारी। सूने हरि आनेसि परनारी।
तें निसि-चर-पति गर्ब बहूता। मैं रघु-पति-सेवक कर दूता।
जौं न रामअपमानहिं डरऊँ। तोहि देखत अस कौतुक करऊँ।
दो०—तोहि पटकि महि सेन हति चौपट करि तव गाउँ।
मंदोदरी समेत सठ जनकसुतहि लेइ जाउँ ॥४५॥
चौ०-जौं अस करौं तदपि न बड़ाई। मुयेहि बधे कछु नहिं मनुसाई।

* छक्कन०—इंद्रजालि। † काशि०, हस्त०—सराहियहि।

पुनि उठि झपटहिं सुरआराती। टरै न कीसचरन एहि भाँती।
पुरुष कुजोगी जिमि उरगारी। मोहबिटप नहिं सकहिं उपारी।

दो०—कोटिन्ह मेघ-नाद-सम सुभट उठे हरखाइ।
झपटहिं टरै न कपिचरन पुनि बैठहिं सिरु नाइ* ॥ ५१ ॥
भूमि न छाँड़त कपिचरन देखत रिपुमद भाग।
कोटि बिघ्न तें संत कर मन जिमि नीति न त्याग ॥ ५२ ॥

चौ०-कपिबलु देखि सकल हिय हारे। उठा आपु जुबराज पचारे।
गहत चरन कह बालिकुमारा। मम पद गहे न तोर उबारा।
गहसि न रामचरन सठ जाई। सुनत फिरा मन अति सकुचाई।
भयेउ तेजहत श्री सब गई। मध्यदिवस जिमि ससि सोहई।
सिंघासन बैठेउ सिर नाई। मानहुँ संपति सकल गवाँई।
जगदातमा प्रानपति रामा। तासु बिमुख किमि लह बिश्रामा।
उमा राम कर भृकुटि-बिलासा। होइ बिस्व, पुनि पावै नासा।
तृन तें कुलिस, कुलिस तृन करई। तासु दूतपन कहु किमि टरई।
पुनि कपि कही नीति बिधि नाना। मान न ताहि † काल नियराना।
रिपुमद मथि प्रभु-सु-जस सुनायेउ। यह कहि चलेउ बालि-नृप-जायेउ।
हतौं न खेत खेलाइ खेलाई। तोहि, अबहिं का करौं बड़ाई‡।
प्रथमहिं तासु तनय कपि मारा। सो सुनि रावनु भयेउ दुखारा।
जातुधान अंगदपन देखी। भय-ब्याकुल सब भए बिसेखी।

दो०—रिपुबल धरषि हरषि कपि बालितनय बलपुंज।
सजल नयन, तन पुलक अति गहे राम-पद-कंज ॥ ५३ ॥
साँझ जानि दसमौलि तब भवन गयेउ बिलखाइ।
मंदोदरी निसाचरहि बहुरि कहा समुझाइ ॥ ५४ ॥

चौ०-कंत समुझि मन तजहु कुमतिही। सोह न समर तुम्हहिं रघुपतिही।
रामानुज लघुरेख खँचाई। सोउ नहिं नाँघेहु असि मनुसाई।

---

* काशि० और सरल० में यह दोहा नहीं है। † सरल०—मानत नाहिं।
‡ सरल०—अबहीं मुख का करौं बड़ाई। हतिहौं खेत खेलाइ खेलाई।

एहि बिधि बेगि सुभट सब धावहु। खाहु भालु कपि जहँ तहँ पावहु।
मरकटहीन करहु महि जाई*। जिअत धरहु तापस दोउ भाई।
पुनि सकोप बोलेउ जुबराजा। गाल बजावत तोहि न लाजा।
मरु गर काटि निलज कुलघाती। बल बिलोकि बिहरति नहिं छाती।
रे तियचोर कु-मारग-गामी। खल मलराजि मंदमति कामी।
सन्निपात जल्पसि दुर्बादा। भयेसि कालबस खल मनुजादा।
याकर फल पावहुगे आगे। बानर-भालु-चपेटन्हि लागे।
राम मनुज बोलत असि बानी। गिरहिं न तव रसना अभिमानी।
गिरिहहिं रसना संसय नाहीं। सिरन्हि समेत समरमहि माहीं।

सो०—सो नर क्यों दसकंध बालि बधेउ जेहि एक सर।
बीसहु लोचन अंध धिग तव जनम कुजाति जड़ ॥४९॥
तव सोनित की प्यास तृषित राम-सायक-निकर।
तजौं तोहि तेहि त्रास† कटुजल्पक निसिचर अधम ॥५०॥

चौ०-मैं तव दसन तोरिबे लायक। आयसु मोहिं न दीन्ह रघुनायक।
असि रिसि होति दसउ मुख तोरौं। लंका गहि समुद्र महँ बोरौं।
गूलर-फल-समान तव लंका। बसहु मध्य तुम्ह जंतु असंका।
मैं बानर फल खात न बारा। आयसु दीन्ह न राम उदारा।
जुगुति सुनत रावन मुसुकाई। मूढ़ सीख कहँ बहुत झुठाई।
बालि न कबहुँ गालु अस मारा। मिलि तपसिन्ह तैं भयेसि लबारा।
साँचेहुँ मैं लबार भुजबीहा। जौं न उपारौं तव दस जीहा।
रामप्रतापु सुमिरि कपि कोपा। सभा माँझ पन करि पद रोपा।
जौं मम चरन सकसि सठ टारी। फिरहिं राम सीता मैं हारी।
सुनहु सुभट सब कह दससीसा। पद गहि धरनि पछारहु कीसा।
इंद्रजीत आदिक बलवाना। हरषि उठे जहँ तहँ भट नाना।
झपटहिं करि बल बिपुल उपाई। पद न टरै बैठहिं सिर नाई।

---

* काशि०—महि अकीस करि फेरि दोहाई।
† सदल०—भास।

बैठ जाइ सिंघासन फूली। अतिअभिमान त्रास सब भूली।
इहाँ राम अंगदहिं बोलावा। आइ चरन-पंकज सिरु नावा।
अति आदर समीप बैठारी। बोले बिहँसि कृपाल खरारी।
बालितनय अति कौतुक मोही। तात सत्य कहु पूँछौं तोही।
रावन जातुधान - कुल - टीका। भुजबल अतुल जासु जग लीका।
तासु मुकुट तुम्ह चारि चलाए। कहहु तात कवनी बिधि पाए।
सुनु सर्वग्य प्रनत-सुख-कारी। मुकुट न होहिं भूपगुन चारी।
साम दाम अरु दंड बिभेदा। नृपउर बसहिं नाथ कह बेदा।
नीतिधर्म के चरन सुहाए। अस जिय जानि नाथपहिं आए।

दो०—धर्महीन प्रभु-पद-बिमुख कालबिवस दससीस।
आए गुन तजि रावनहि सुनहु कोसलाधीस ॥५७॥
परमचतुरता श्रवन सुनि बिहँसे रामु उदार।
समाचार पुनि सब कहे गढ़ के बालिकुमार ॥५८॥

चौ०-रिपु के समाचार जब पाए। राम सचिव सब निकट बोलाए।
लंका बाँके चारि दुआरा। केहि बिधि लागिअ करहु बिचारा।
तब कपीस रिच्छेस बिभीषन। सुमिरि हृदय दिन-कर-कुल-भूषन।
करि बिचार तिन्ह मंत्र दृढ़ावा। चारि अनी कपिकटकु बनावा।
जथाजोग सेनापति कीन्हे। जूथप सकल बोलि तब लीन्हे।
प्रभुप्रताप कहि सब समुझाए। सुनि कपि सिंघनाद करि धाए।
हरषित रामचरन सिर नावहिं। गहि गिरिसिखर बीरसब धावहिं॥*
गर्जहिं तर्जहिं भालु कपीसा। जय रघुबीर कोसलाधीसा।
जानत परमदुर्ग अति लंका। प्रभुप्रताप कपि चले असंका।
घटाटोप करि चहुँ दिसि घेरी। मुखहि निसान बजावहिं भेरी।

दो०—जयति राम भ्राता सहित जय कपीस सुग्रीवँ।
गर्जहिं केहरिनाद कपि भालु महा-बल-सीवँ ॥५६॥

* काशि० प्रति में यह अर्द्धाली नहीं है।

प्रिय तुम्ह ताहि जितब संग्रामा। जा के दूत केर अस कामा।
कौतुक सिंधु नाँघि तव लंका। आयेउ कपिकेसरी असंका।
रखवारे हति बिपिन उजारा। देखत तोहि अच्छ तेहि मारा।
जारि नगर सबु कीन्हेसि छारा। कहाँ रहा बल गर्ब तुम्हारा।
अब पति मृषा गाल जनि मारहु। मोर कहा कछु हृदय बिचारहु।
पति रघुपतिहि नृपति मति मानहुँ*। अज जगनाथ अ-तुल-बल जानहु†
बानप्रताप जान मारीचा। तासु कहा नहिं मानेहु नीचा।
जनकसभा अगनित महिपाला। रहे तुम्हउ बल बिपुल बिसाला।
भंजि धनुष जानकी बिआही। तब संग्राम जितेहु किन ताही।
सुर-पति-सुत जानै बल थोरा। राखा जियत आँखि गहि फोरा।
सूपनखा कै गति तुम्ह देखी। तदपि हृदय नहिं लाज बिसेखी।
दो०—बधि बिराध खर दूखनहिं लीला हतेउ कबंध।
बालि एक सर मारेउ तेहि जानहु‡ दसकंध ॥ ५५ ॥
चौ०-जेहि जल नाथ बँधायेउ हेला। उतरे प्रभु दल सहित सुबेला।
कारुनीक दिन-कर-कुल-केतू। दूत पठायेउ तव हित हेतू।
सभा माँझ जेहि तव बल मथा। करिबरूथ महुँ मृगपति जथा।
अंगद हनुमत अनुचर जा के। रनबाँकुरे बीर अतिबाँके।
तेहि कहुँ पिअ पुनि पुनि नर कहहू। मुधा मान ममता मद बहहू।
अहह कंत कृत राम बिरोधा। कालबिबस मन उपज न बोधा।
कालु दंड गहि काहु न मारा। हरै धर्म बल बुद्धि बिचारा।
निकट काल जेहि आवै साईं। तेहि भ्रम होहि तुम्हारिहि नाईं।
दो०—दुइ सुत मारेउ दहेउ पुर अजहुँ पूर पिअ देहु।
कृपासिंधु रघुपतिहि भजि नाथ बिमल जस लेहु ॥५६॥
चौ०-नारिबचन सुनि बिसिखसमाना। सभा गयेउ उठि होत बिहाना।

---

* सदल०—मनुज जनि मानहु। † सदल०—मानहु।
‡ सदल०—तेहि नर कह।

दो०—एक एक गहि रजनिचर पुनि कपि चले पराइ।
ऊपर आपुनि हेठ भट गिरहिं धरनि पर आइ ॥६१॥

चौ०-राम-प्रताप-प्रबल कपिजूथा। मर्दहिं निसि-चर-निकर-बरूथा।
चढ़े दुर्ग पुनि जहँ तहँ बानर। जय रघु-बीर - प्रताप-दिवाकर।
चले निसाचर-निकर पराई। प्रबल पवन जिमि घनसमुदाई।
हाहाकार भयेउ पुर भारी। रोवहिं आरत बालक नारी।
सब मिलि देहिं रावनहिं गारी। राज करत एहि मृत्यु हँकारी।
निज दल बिचल सुना जब काना। फेरि सुभट लंकेस रिसाना।
जो रन बिमुख फिरा मैं जाना। सो मैं हतब * करालकृपाना।
सरबसु खाइ भोग करि नाना। समरभूमि भए दुर्लभ प्राना।
उग्र बचन सुनि सकल डेराने। फिरे क्रोध करि बीर लजाने।
सनमुख मरन बीर कै सोभा। तब तिन्ह तजा प्रान कर लोभा।

दो०—बहु-आयुध-धर सुभट सब भिरहिं पचारि पचारि।
कीन्हे ब्याकुल भालु कपि परिघ त्रिसूलन्ह † मारि ॥६२॥

चौ०-भयआतुर कपि भागन लागे। जद्यपि उमा जीतिहहिं आगे।
कोउ कह कहँ अंगद हनुमंता। कहँ नल नील दुबिद बलवंता।
निज दल बिचल सुना हनुमाना। पच्छिम द्वार रहा बलवाना।
मेघनाद तहँ करै लराई। टूट न द्वार परम कठिनाई।
पवन-तनय-मन भा अति क्रोधा। गर्जेउ प्रबल-काल-सम जोधा।
कूदि लंकगढ़ ऊपर आवा। गहि गिरि मेघनाद कहुँ धावा।
भंजेउ रथ सारथी निपाता। ताहि हृदय महुँ मारेसि लाता।
दुसरे सूत बिकल तेहि जाना। स्यंदन घालि तुरत गृह आना।

दो०—अंगद सुनेउ कि पवनसुत गढ़ पर गयेउ अकेल।
समरबाँकुरा बालिसुत तरकि चढ़ेउ कपिखेल ॥६३॥

चौ०-जुद्धबिरुद्ध क्रुद्ध दोउ बानर। रामप्रताप सुमिरि उरअंतर।

---

* काशि०, हस्त०—तेहि मारिहौं। † काशि०—परिघन्हि।

चौ०-लंका भयेउ कोलाहलु भारी। सुने दसानन अतिअहँकारी।
देखहु बनरन्ह केरि ढिठाई। बिहँसि निसाचर सेन बोलाई।
आए कीस काल के प्रेरे। छुधावंत रजनीचर मेरे।
अस कहि अट्टहास सठ कीन्हा। गृह बैठे अहार बिधि दीन्हा।
सुभट सकल चारिहु दिसि जाहू। धरि धरि भालु कीस सब खाहू।
उमा रावनहि अस अभिमाना। जिमि टिट्टिभ खग सूत उताना।
चले निसाचर आयसु माँगी। गहि कर भिंडिपाल बर साँगी।
तोमर मुद्गर परिघ प्रचंडा। सूल कृपान परसु गिरिखंडा।
जिमि अरुनोपलनिकर निहारी। धावहिं सठ खग मांसअहारी।
चोंच-भंग-दुख तिन्हहिं न सूझा। तिमि धाए मनुजाद अबूझा।

दो०—नानायुध सर-चाप-धर जातुधान बलबीर।
कोटकँगूरनि चढ़ि गए कोटि कोटि रनधीर ॥६०॥

चौ०-कोटकँगूरन्हि सोहहिं कैसे। मेरु के सृंगनि जनु घन बैसे।
बाजहिं ढोल निसान जुझाऊ। सुनि धुनि होहि भटन्ह मन चाऊ।
बाजे नफीरी भेरि अपारा। सुनि कादरउर जाहिं दरारा।
देखि न जाइ कपिन्ह के ठट्टा। अति बिसाल-तनु भालु सुभट्टा।
धावहिं गनहिं न अवघट घाटा। पर्बत फोरि करहिं गहि बाटा।
कटकटाहिं कोटिन्ह भट गर्जहिं। दसन ओठ काटहिं अति तर्जहिं।
उत रावन इत राम दोहाई। जयति जयति जय परी लराई।
निसिचर सिखरसमूह ढहावहिं। कूदि धरहिं कपि फेरि चलावहिं।

छंद-धरि कुधर-खंड प्रचंड मर्कट भालु गढ़ पर डारहीं।
झपटहिं चरन गहि पटकि महि भजि चलत बहुरि पचारहीं ॥
अति तरल तरुन प्रताप तर्जहिं * तमकि गढ़ चढ़ि चढ़ि गए।
कपि भालु चढ़ि मंदिरन्हि जहँ तहँ रामजसु गावत भए ॥

---

* काशि०—तर्पहिं।

प्राविट – सरद – पयोद घनेरे। लरत मनहुँ मारुत के प्रेरे।
अनिप अकंपन अरु अतिकाया। बिचलत सेन कीन्हि इन्ह माया।
भयेउ निमिष महँ अति अँधिआरा। वृष्टि होइ रुधिरोपलछारा।
दो०—देखि निबिड़ तम दसहुँ दिसि कपिदल भयेउ खभार।
एकहि एक न देखहिं जहँ तहँ करहिं पुकार ॥६६॥
चौ०-सकल मरम रघुनायक जाना। लिए बोलि अंगद हनुमाना।
समाचार सब कहि समुझाए। सुनत कोपि कपिकुंजर धाए।
पुनि कृपाल हँसि चाप चढ़ावा। पावकसायक सपदि चलावा।
भयेउ प्रकास कतहुँ तम नाहीं। ग्यानउदय जिमि संसय जाहीं।
भालु बलीमुख पाइ प्रकासा। धाए कोपि बिगत-श्रम-त्रासा।
हनूमान अंगद रन गाजे। हाँक सुनत रजनीचर भाजे।
भागत भट पटकहिं धरि धरनी। करहिं भालु कपि अदभुत करनी।
गहि पद डारहिं सागर माहीं। मकर उरग झष धरि धरि खाहीं।
दो०—कछु घायल कछु रन परे कछु गढ़ चले पराइ।
गर्जहिं मर्कट भालु भट रिपु-दल-बल बिचलाइ ॥६७॥
चौ०-निसा जानि कपि-चारिउ-अनी। आए जहाँ कोसलाधनी।
राम कृपा करि चितवा सबहीं। भए बिगतश्रम बानर तबहीं।
उहाँ दसानन सचिव* हँकारे। सब सन कहेसि सुभट जे मारे।
आधा कटक कपिन्ह संहारा। कहहु बेगि का करिअ बिचारा।
माल्यवंत अतिजरठ निसाचर। रावनु – मातु–पिता–मंत्री– बर।
बोला बचन नीति अति पावन। सुनहु तात कछु मोर सिखावन।
जब तें तुम्ह सीता हरि आनी। असगुन होहिं न जाहिं बखानी।
बेद पुरान जासु जस गावा। रामबिमुख काहु न सुखु पावा।
दो०—हिरन्याच्छ भ्रातासहित मधुकैटभ बलवान।
जेहि मारे सोइ अवतरेउ कृपासिंधु भगवान ॥ ६८ ॥

* काशि०, दस०—सुभट।

रावन भवन चढ़े दोउ धाई। करहिं कोसलाधीस-दोहाई।
कलससहित गहि भवन ढहावा। देखि निसा-चर-पति भय पावा।
नारिबृंद कर पीटहिं छाती। अब दुइ कपि आए उतपाती।
कपिलीला करि तिन्हहिं डेरावहिं। रामचंद्र कर सुजस सुनावहिं।
पुनि कर गहि कंचन के खंभा। कहेन्हि करिअ उतपात-अरंभा।
कूदि परे रिपुकटक मँझारी। लागे मर्दै भुजबल भारी।
काहुहि लात चपेटन्हि केहू। भजहु न रामहि सो फल लेहू।
दो०—एक एक सन मर्दि करि तोरि चलावहिं मुंड।
रावन आगे परहिं ते जनु फूटहिं दधिकुंड ॥६४॥
चौ०-महा-महा-मुखिआ जे पावहिं। ते पद गहि प्रभु पास चलावहिं।
कहहिं बिभीषन, तिन्ह के नामा। देहिं रामु तिन्हहूँ निज धामा।
खल मनुजाद द्विजामिषभोगी। पावहिं गति जो जाँचत जोगी।
उमा राम मृदुचित करुनाकर। बैरभाव सुमिरत मोहि निसिचर।
देहिं परम गति सो जिअ जानी। अस कृपालु को कहहु भवानी।
सुनि अस प्रभु न भजहिं भ्रम त्यागी। नर मतिमंद ते परम अभागी।
अंगद अरु हनुमंत प्रवेसा। कीन्ह दुर्ग अस कह अवधेसा।
लंका दोउ कपि सोहहिं कैसे। मथहिं सिंधु दुइ मंदर जैसे।
दो०—भुजबल रिपुदल दलमलेउ देखि दिवस कर अंत।
कूदे जुगल प्रयास बिनु आए जहँ भगवंत ॥६५॥
चौ०-प्रभु-पद-कमल सीस तिन्ह नाए। देखि सुभट रघुपति-मन भाए।
राम कृपा करि जुगल निहारे। भए बिगतश्रम परम सुखारे।
गए जानि अंगद हनुमाना। फिरे भालु मर्कट भट नाना।
जातुधान प्रदोषबल पाई। धाए करि दस-सीस-दोहाई।
निसि-चर-अनी देखि कपि फिरे। जहँ तहँ कटकटाइ भट भिरे।
दोउ दल प्रबल पचारि पचारी। लरत सुभट नहिं मानत हारी।
बीर तमीचर सब अति कारे। नानाबरन बलीमुख भारे।
सबल जुगल दल समबल जोधा। बिबिध प्रकार भिरत करि क्रोधा।

जहँ तहँ भागि चले कपि रिच्छा*। बिसरी सबहिं युद्ध कै इच्छा।
सो कपि भालु न रन महुँ देखा। कीन्हेसि जेहि न प्रान-अवसेखा।

दो०—मारेसि दस दस बिसिख सब† परे भूमि कपि बीर।
सिंघनाद करि गर्जा मेघनाद बलधीर‡॥ ७१॥

चौ०-देखि पवनसुत कटकु बिहाला। क्रोधवंत धायेउ जनु काला।
महा महीधर तमकि उपारा+। अति रिसि मेघनाद पर डारा।
आवत देखि गयेउ नभ सोई। रथ सारथी तुरग सब खोई।
बार बार पचार हनुमाना। निकट न आव, मरमु सो जाना।
रघु-पति-निकट गयेउ घननादा। नाना भाँति कहेसि दुर्बादा।
अस्त्र सस्त्र आयुध सब डारे। कौतुकहीं प्रभु काटि निवारे।
देखि प्रभाउ मूढ़ खिसिआना। करै लाग माया बिधि नाना।
जिमि कोउ करै गरुड़ सन खेला। डर पावै गहि स्वल्प सँपेला।

दो०—जासु प्रबल-माया-बिबस सिव बिरंचि बड़ छोट।
ताहि देखावै निसिचर निज माया मतिखोट॥ ७२॥

चौ०-नभ चढ़ि बरषै बिपुल अँगारा। महि तें प्रगट होहिं जलधारा।
नाना भाँति पिसाच पिसाची। मारु काटु धुनि बोलहिं नाची।
बिष्ठा पूय रुधिर कच हाड़ा। बरषै कबहुँ उपल बहु छाँड़ा।
बरषि धूरि कीन्हेसि अँधिआरा। सूझ न आपन हाथु पसारा।
कपि अकुलाने माया देखें। सब कर मरनु बना यहि लेखें।
कौतुक देखि रामु मुसुकाने। भए सभीत सकल कपि जाने।
एक बान काटी सब माया। जिमि दिनकर हर तिमिरनिकाया।
कृपादृष्टि कपि भालु बिलोके। भए प्रबल रन रहहिं न रोके।

दो०—आयसु माँगि राम पहिं अंगदादि कपि साथ।
लछिमनु चले सकोप अति बान सरासन हाथ॥ ७३॥

---

* काशि० हस्त०—भागे भय-ब्याकुल कपि रीछा। † छक्कन० दस दस सर सब मारेसि। ‡ काशि०, हस्त०—सिंहनाद गर्जत भयेउ मेघनाद रनधीर। + छक्कन०—महासैल एक तुरत उपारा।

कालरूप खल-वन-दहन गुनागार घनबोध।
सिव बिरंचि जेहि सेवहिं* तासों कवन विरोध† ॥ ६९ ॥

चौ०-परिहरि बैरु देहु बैदेही। भजहु कृपानिधि परम सनेही॥
ता के बचन बानसम लागे। करियामुख करि जाहि अभागे॥
बृद्ध भयसि न त मरतेउँ तोही। अब जनि नयन‡ देखावसि मोही॥
तेहि अपने मन अस अनुमाना। बध्यो चहत एहि कृपानिधाना॥
सो उठि गयेउ कहत दुर्बादा। तब सकोप बोलेउ घननादा॥
कौतुक प्रात देखिअहु मोरा। करिहौं बहुत कहौं का थोरा॥
सुनि सुतबचन भरोसा आवा। प्रीति समेत अंक बैठावा॥
करत बिचार भयेउ भिनुसारा। लागे कपि पुनि चहूँ दुआरा॥
कोपि कपिन्ह दुरघट गढ़ु घेरा। नगर कोलाहलु भयेउ घनेरा॥
बिबिधायुधधर निसिचर धाए। गढ़ तें पर्बत सिखर ढहाए॥

छंद—ढाहे महीधर-सिखर कोटिन्ह बिबिध बिधि गोला चले।
घहरात जिमि पबिपात गर्जत जनु प्रलय के बादले॥
मर्कट बिकट भट जुटत कटत न लटत तन जर्जर भए।
गहि सैल तेइ गढ़ पर चलावहिं जहँ सो तहँ निसिचर हए॥

दो०—मेघनाद सुनि श्रवन अस गढ़ु पुनि छेंका आइ।
उतरि दुर्ग तें बीरबर सनमुख चला बजाइ॥ ७० ॥

चौ०-कहँ कोसलाधीस दोउ भ्राता। धन्वी सकल-लोक-बिख्याता॥
कहँ नल नील द्विबिद सुग्रीवाँ। अंगद हनूमंत बलसीवाँ॥
कहाँ बिभीषनु भ्राताद्रोही। आजु सठहि हठि मारौं ओही॥
अस कहि कठिन बान संधाने। अतिसय कोप श्रवन लगि ताने॥
सरसमूह सो छाँड़ै लागा। जनु सपच्छ धावहिं बहु नागा॥
जहँ तहँ परत देखिअहि बानर। सनमुख होइ न सके तेहि अवसर॥

---

* काशि०—जेहि सेवहिं सिव कमलभव।

† यह दोहा सदल० प्रति में नहीं है। ‡ काशि० हस्त०—नयन।

धरि लघु रूप गयेउ हनुमंता। आनेउ भवन समेत तुरंता।

दो०—रघु-पति-चरन-सरोज सिर नायेउ आय सुषेन।
कहा नाम गिरि औषधी जाहु पवनसुत लेन ॥ ७६ ॥

चौ०-राम-चरन-सरसिज उर राखी। चले प्रभंजनसुत बल भाखी।
उहाँ दूत एक मरमु जनावा। रावनु कालनेमि-गृह आवा।
दसमुख कहा मरमु तेहि सुना। पुनि पुनि कालनेमि सिर धुना।
देखत तुम्हहिं नगर जेहि जारा। तासु पंथ को रोकनिहारा।
भजि रघुपति करु हित आपना। छाँड़हु नाथ वृथा जल्पना।
नील-कंज-तनु सुंदर स्यामा। हृदय राखु लोचन अभिरामा।
अहंकार ममता मद त्यागू। महा मोहनिसि सोवत जागू।
कालब्याल कर भच्छक जोई। सपनेहु समर कि जीतिअ सोई।

दो०—सुनि दसकंध रिसान अति तेहि मन कीन्ह विचार।
राम-दूत-कर मरौं बरु यह खल रत मलभार ॥ ७७ ॥

चौ०-अस कहि चला रचेसि मग माया। सर मंदिर वर बाग बनाया।
मारुतसुत देखा सुभ आस्रम। मुनिहि बूझि जलु पिऔं जाइ श्रम।
राच्छस-कपट-वेष तहँ सोहा। माया-पति-दूतहि चह मोहा।
जाइ पवन सुत नायेउ माथा। लाग सो कहै राम-गुन-गाथा।
होत महा रन रावनरामहिं। जितिहहिं रामु न संसय या महिं।
इहाँ भए मैं देखौं भाई। ग्यान-दृष्टि-बलु मोहिं अधिकाई।
माँगा जल तेहि दीन्ह कमंडल। कह कपि नहिं अघाउँ थोरे जल।
सरमज्जनु करि आतुर आवहु। दिच्छा देउँ ग्यान जेहि पावहु।

दो०—सर पैठत कपिपद गहा मकरी तब अकुलान।
मारी सो धरि दिव्यतनु चली गगन चढ़ि जान ॥ ७८ ॥

चौ०-कपि तव दरस भइउँ निःपापा। मिटा तात मुनिबर कर श्रापा।
मुनि न होइ यह निसिचर घोरा। मानहु सत्य बचन प्रभु मोरा।
अस कहि गई अपछरा जबहीं। निसि-चर निकट गयेउ सो तबहीं।
कह कपि मुनि गुरदछिना लेहू। पाछे हमहिं मंत्र तुम्ह देहू।

चौ०-छत-ज-नयन उर बाहु बिसाला। हिम-गिरि-निभ तनु कछुएक लाला।
इहाँ दसानन सुभट पठाए। नाना सस्त्र अस्त्र गहि धाए।
भू-धर-नख-विटपायुध धारी। धाए कपि जय राम पुकारी।
भिरे सकल जोरिहि सन जोरी। इत उत जय-इच्छा नहिं थोरी।
मुठिकन्ह लातन्ह दाँतन्ह काटहिं। कपि जय-सील मारि पुनि डाटहिं।
मारु मारु धरु धरु धरु मारू। सीस तोरि गहि भुजा उपारू।
असि रव पूरी रही नव खंडा। धावहिं जहँ तहँ रुंड प्रचंडा॥
देखहिं कौतुक नभ सुरवृंदा। कबहुँक विसमउ कबहुँ अनंदा।

दो०—रुधिर गाड़ भरि भरि जमेउ ऊपर धूरि उड़ाई।
जिमि अंगाररासिन्ह पर मृतकधूम रह छाई॥ ७४॥

चौ०-घायल बीर बिराजहिं कैसे। कुसुमित किंसुक के तरु जैसे।
लछिमन मेघनाद दोउ जोधा। भिरहिं परसपर करि अति क्रोधा।
एकहि एक सकै नहिं जीती। निसिचर छल बल करै अनीती।
क्रोधवंत तब भयेउ अनंता। भंजेउ रथु सारथी तुरंता।
नाना बिधि प्रहार कर सेषा। राच्छस भयेउ प्रानअवसेषा।
रावनसुत निज मन अनुमाना। संकट भयेउ हरिहि मम प्राना।
बीरघातिनी छाँड़ेसि साँगी। तेजपुंज लछिमन उर लागी।
मुरछा भई सक्ति के लागे। तब चलि गयेउ निकट भय त्यागे।

दो०—मेघ-नाद-सम कोटिसत जोधा रहे उठाइ।
जगदाधार अनंत किमि उठै, चले खिसिआइ॥ ७५॥

चौ०-सुनु गिरिजा क्रोधानल जासू। जारै भुवन चारिदस आसू।
सक संग्राम जीति को ताही। सेवहिं सुर नर अग जग जाही।
यह कौतूहल जानै सोई। जा पर कृपा राम कै होई।
संध्या भई फिरी दोउ बाहिनी। लगे सँभारन निज निज अनी।
व्यापक ब्रह्म अजित भुवनेस्वर। लछिमन कहाँ बूझ करुनाकर।
तब लगि लै आयेउ हनुमाना। अनुज देखि प्रभु अति दुख माना।
जामवंत कह बैद सुषेना। लंका रहै को पठै लेना।

तव प्रताप उर राखि गोसाईं। जैहौं रामबान की नाईं*।
भरत हरषि तव आयसु दयेऊ। पद सिर नाइ चलत कपि भयेऊ*।
दो०—भरत-बाहु-बल-सील-गुन प्रभु पद प्रीति अपार।
जात सराहत मनहिं मन पुनि पुनि पवनकुमार॥ ८१॥
चौ०-उहाँ राम लछिमनहिं निहारी। बोले बचन मनुजअनुहारी।
अर्धराति गइ कपि नहिं आवा। राम उठाइ अनुज उर लावा।
सकहु न दुखित देखि मोहिं काऊ। बंधु सदा तव मृदुल सुभाऊ।
मम हित लागि तजेहु पितु माता। सहेउ बिपिन हिम आतप बाता।
सो अनुराग कहाँ अब भाई। उठहु न सुनि मम बचबिकलाई।
जौं जनत्यों बन बंधुबिछोहू। पितावचन मनत्यो नहिं ओहू।
सुत बित नारि भवन परिवारा। होहिं जाहिं जग बारहिं बारा।
अस बिचारि जिय जागहु ताता। मिलै न जगत सहोदर भ्राता।
जथा पंख बिनु खग अति दीना। मनि बिनु फनि करिवर करहीना।
अस मम जिवन बंधु बिनु तोही। जौं जड़ दैव जियावै मोही।
जैहौं अवध कवन मुँह लाई। नारिहेतु प्रिय भाई† गवाँई।
बरु अपजसु सहत्यों जग माहीं। नारिहानि बिसेष छति नाहीं।
अब अपलोकु सोकु सुत तोरा। सहिहि निठुर कठोर उर मोरा।
निज जननी के एक कुमारा। तात तासु तुम्ह प्रानअधारा।
सौंपेसि मोहि तुम्हहिं गहि पानी। सब बिधि सुखद परम हित जानी।
उतरु काह दैहौं तेहि जाई। उठि किन मोहि सिखावहु भाई।
बहु बिधि सोचत सोचबिमोचन। स्रवत सलिल राजिव-दल-लोचन।
उमा एक अखंड रघुराई। नरगति भगतकृपालु देखाई।

---

* छक्कन० में इन दोनों चौपाइयों के स्थान पर यह दोहा है—
सो०—तव प्रताप उर राखि प्रभु जैहौं नाथ तुरन्त।
अस कहि आयसु पाइ पद बंदि चले हनुमन्त॥

† सदल० हस्त०—बंधु।

सिर लंगूर लपेटि पछारा। निज तनु प्रगटेसि मरती बारा।
राम राम कहि छाँड़ेसि प्राना। सुनि मन हरषि चलेउ हनुमाना।
देखा सैल न औषध चीन्हा। सहसा कपि उपारि गिरि लीन्हा।
गहि गिरि निसि नभ धावत भयेऊ। अवध-पुरी ऊपर कपि गयेऊ।

दो०—देखा भरत विसाल अति निसिचर मन अनुमान।
बिनु फर सर* तकि मारेउ चाप श्रवन लगि तान॥ ७९॥

चौ०-परेउ मुरछि महि लागत सायक। सुमिरत राम राम रघुनायक।
सुनि प्रिय वचन भरतु उठि धाए। कपि समीप अति आतुर आए।
बिकल बिलोकि कीस उर लावा। जागत नहिं बहु भाँति जगावा।
मुख मलीन मन भए दुखारी। कहत वचन लोचन भरि वारी।
जेहि बिधि रामबिमुख मोहि कीन्हा। तेहि पुनि यह दारुन दुखु दीन्हा।
जौं मोरे मन बच अरु काया। प्रीति राम-पद-कमल अमाया।
तौ कपि होउ बिगत श्रम-सूला। जौं मो पर रघुपति अनुकूला।
सुनत वचन उठि बैठ कपीसा। कहि जय जयति कोसलाधीसा।

सो०—लीन्ह कपिहिं उर लाइ पुलकित तन लोचन सजल।
प्रीति न हृदय समाइ सुमिरि राम रघु-कुल-तिलक॥८०॥

चौ०-तात कुसल कहु सुख निधान की। सहित अनुज अरु मातु जानकी।
कपि सब चरित सछेप बखाने। भए दुखी मन महुँ पछिताने।
अहह दैव मैं कत जग जायेउँ। प्रभु के एकहु काज न आयेउँ।
जानि कुअवसर मन धरि धीरा। पुनि कपि सन बोले बल बीरा।
तात गहरु होइहि तोहि जाता। काजु नसाइहि होत प्रभाता।
चढ़ु मम सायक सैल समेता। पठवौं तोहिं जहँ कृपानिकेता।
सुनि कपिमन उपजा अभिमाना। मोरे भार चलिहि किमि बाना।
रामप्रभाव बिचारि बहोरी। बंदि चरन कपि कह कर जोरी।

---

* पाठान्तर०—बिनु फर सायक।

कुंभकरन दुर्मद रनरंगा। चला दुर्ग तजि सेन न संगा।
देखि बिभीषनु आगे आयेउ। परेउ चरन निज नाम सुनायेउ*।
अनुज उठाइ हृदय तेहि लावा। रघु-पति-भगत जानि मन भावा।
तात लात रावन मोहि मारा। कहत परमहित मंत्रबिचारा।
तेहि गलानि रघुपति पहिं आयेउँ। देखि दीन प्रभु के मन भायेउँ।
सुनु सुत भयेउ कालबस रावनु। सो कि मान अब परम सिखावनु।
धन्य धन्य तैं धन्य बिभीषन। भयेउ तात निसि-चर-कुल-भूषन।
बंधु बंस तैं कीन्ह उजागर। भजेहु राम सोभा-सुख-सागर।

दो०—बचन कर्म मन कपटु तजि भजेहु राम रनधीर।
जाहु न निज पर सूझ मोहि भयेउँ कालबस बीर ॥ ८५ ॥

चौ०-बंधुबचन सुनि फिरा बिभीषन। आयेउ जहँ त्रै-लोक-बिभूषन।
नाथ भूधरा – कार – सरीरा। कुंभकरन आवत रनधीरा।
एतना कपिन्ह सुना जब काना। किलिकिलाइ धाए बलवाना।
लिए उपारि बिटप अरु भूधर। कटकटाइ डारहिं ता ऊपर।
कोटि कोटि गिरि-सिखर-प्रहारा। करहिं भालु कपि एक एक बारा।
मुरै न मन तन टरै न टारा। जिमि गज अर्कफलन्हि कर मारा।
तब मारुतसुत मुठिका हनेऊ। परेउ धरनि ब्याकुल सिर धुनेऊ।
पुनि उठि तेहि मारेउ हनुमंता। घुर्मित भूतल परेउ तुरंता।
पुनि नल नीलहि अवनि पछारेसि। जहँ तहँ पटकि पटकि भट डारेसि।
चली बली – मुख – सेन पराई। अति-भय-त्रसित न कोउ समुहाई।

दो०—अंगदादि कपि मुर्छित † करि समेत सुग्रीवँ।
काँख दाबि कपिराज कहुँ चला अमित-बल-सींवँ ॥ ८६ ॥

चौ०-उमा करत रघुपति नरलीला। खेल गरुड़ जिमि अहिगन मीला।
भृकुटि भंग कालहि जो खाई। ताहि कि सोहै ऐसि लराई।
जगपावनि कीरति बिस्तरिहहिं। गाइ गाइ भवनिधि नर तरिहहिं।

---

* काशि०, दस्त०—पद गहि नाम कहत निज भयेउ। † काशि०—घाय बल।

सो०—प्रभुविलाप सुनि कान बिकल भए बानरनिकर ।
आइ गयेउ हनुमान जिमि करुना महँ बीर रस ॥ ८२ ॥

चौ०-हरषि राम भेंटेउ हनुमाना । अति कृतग्य प्रभु परम सुजाना ।
तुरत बैद तब कीन्हि उपाई । उठि बैठे लछिमनु हरषाई ।
हृदय लाइ भेंटेउ प्रभु भ्राता । हरषे सकल भालु-कपि-ब्राता ।
पुनि कपि बैद तहाँ पहुँचावा । जेहि बिधि तबहि ताहि लेइ आवा ।
यह वृत्तांत दसानन सुनेऊ । अतिबिषाद पुनि पुनि सिर धुनेऊ ।
ब्याकुल कुंभकरन पहिं गयेऊ । करि बहु जतन जगावत भयेऊ ।
आगा निसिचर देखिअ कैसा । मानहुँ कालु देह धरि बैसा ।
कुंभकरन बूझा सुनु भाई । काहे तव मुख रहे सुखाई ।
कथा कही सब तेहि अभिमानी । जेहि प्रकार सीता हरि आनी ।
तात कपिन्ह सब निसिचर मारे । महा-महा-जोधा संघारे ।
दुर्मुख सुररिपु मनुजअहारी । भट अतिकाय अकंपन भारी ।
अपर महोदर आदिक बीरा । परे समरमहि सब रनधीरा ।

दो०—सुनि दस-कंधर-बचन तब कुंभकरनु बिलखान ।
जगदंबा हरि आनि अब सठु चाहत कल्यान ॥ ८३ ॥

चौ०-भल न कीन्ह तैं निसि-चर-नाहा । अब मोहि आइ जगायेहि काहा ।
अजहूँ तात त्यागि अभिमाना । भजहु राम होइहि कल्याना ।
हैं दससीस मनुज रघुनायक । जा के हनूमान से पायक ?
अहह बंधु तैं कीन्हि खोटाई । प्रथमहिं मोहि न सुनायेहि आई ।
कीन्हेहु प्रभुबिरोध तेहि देवक । सिव बिरंचि सुर जाके सेवक ।
नारद मुनि मोहि ग्यान जो कहा । कहतेउँ तोहि समय निरवहा ।
अब भरि अंक भेंटु मोहि भाई । लोचन सुफल करौं मैं जाई ।
स्यामगात सरसी-रुह-लोचन । देखौं जाइ ताप-त्रय-मोचन ।

दो०—राम-रूप-गुन सुमिर मन मगन भयेउ छन एक ।
रावन माँगेउ कोटि घट मद अरु महिष अनेक ॥ ८४ ॥

चौ०-महिष खाइ करि मदिरापाना । गर्जा बज्राघातसमाना ।

कटहिं चरन उर सिर भुजदंडा। बहुतक बीर होहिं सत खंडा।
घुर्मि घुर्मि घायल महि परहीं। उठि संभारि सुभट पुनि लरहीं।
लागत बान जलद जिमि गाजहिं। बहुतक देखि कठिन सर भाजहिं।
रुंड प्रचंड मुंड बिनु धावहिं। धरु धरु मारु मारु धुनि गावहिं।

दो०—छन महँ प्रभु के सायकन्हि काटे बिकट पिसाच।
पुनि रघुबीर निषंग* महँ प्रबिसे सब नाराच॥ ८६॥

चौ०-कुंभकरन मन दीख बिचारी। हती निमिष महँ निसिचर-धारी।
भयेउ क्रुद्ध दारुन बल बीरा। करि मृग-नायक-नाद गँभीरा।
कोपि महीधर लेइ उपारी। डारै जहँ मर्कटभट भारी।
आवत देखि सैल प्रभु भारे। सरन्हि काटि रजसम करि डारे।
पुनि धनु तानि कोपि रघुनायक। छाँड़े अति कराल बहु सायक।
तन महँ प्रबिसि निसरि सर जाहीं। जनु दामिनि घन माँझ समाहीं।
सोनित स्रवत सोह तन कारे। जनु कज्जलगिरि गेरुपनारे।
बिकल बिलोकि भालु कपि धाए। बिहँसा जबहिं निकट भट आए।

दो०—गर्जत धायेउ बेग अति कोटि कोटि गहि कीस।
महि पटके गजराज इव सपथ करै दससीस॥ ९०॥

चौ०-भागे भालु-बलीमुख-जूथा। बृक बिलोकि जिमि मेषबरूथा।
चले भागि कपि भालु भवानी। बिकल पुकारत आरतबानी।
यह निसिचर दु-काल-सम अहई। कपिकुल-देस परन अब चहई।
कृपा-बारि-धर राम खरारी। पाहि पाहि प्रनतारतिहारी।
स-करुन-बचन सुनत भगवाना। चले सुधारि सरासन बाना।
राम सेन निज पाछे घाली। चले सकोप महा-बल-साली।
खैंचि धनुष सर सत संधाने। छूटे तीर सरीर समाने।
लागत सर धावा रिसभरा। कुधर डगमगत डोलति धरा।
लीन्ह एक तेहि सैल उपाटी। रघु-कुल-तिलक भुजा सोइ काटी।

* कासि०—रघुपति के प्रेम।

मुरछा गइ मारुतसुत जागा। सुग्रीवँहिं तब खोजन लागा।
सुग्रीवँहुँ* कै मुरुछा बीती। निबुकि गयेउ तेहि मृतकप्रतीती।
काटेसि दसन नासिका काना। गरजि अकास चला तेहि जाना।
गहेउ चरन धरि धरनि पछारा। अति लाघव उठि पुनि तेहि मारा।
पुनि आयेउ प्रभु पहिं बलवाना। जयति जयति जय कृपानिधाना†।
नाक कान काटे सोइ जानी। फिरा क्रोध करि भइ मन ग्लानी।
सहज भीम पुनि बिनु श्रुति नासा। देखत कपिदल उपजी त्रासा।
दो०—जय जय जय रघु-बंस-मनि धाए कपि दै हूह।
एकहि बार जो तासु पर छाड़ेन्हि गिरि-तरु-जूह ॥ ८७ ॥
चौ०-कुंभकरन रनरंग बिरुद्धा। सनमुख चला काल जनु क्रुद्धा।
कोटि कोटि कपि धरि धरि खाई। जनु टीडी गिरिगुहा समाई।
कोटिन्ह गहि सरीर सन मर्दा। कोटिन्ह मींजि मिलव महि गर्दा।
मुख नासा श्रवनन्हि की बाटा। निसरि पराहिं भालु-कपि-ठाटा।
रन-मद-मत्त निसाचर दर्पा। बिस्व ग्रसिहि जनु एहि बिधि अर्पा।
मुरे सुभट रन फिरहिं न फेरे। सूझ न नयन सुनहिं नहिं टेरे।
कुंभकरन कपिफौज बिड़ारी। सुनि धाई रजनी-चर-धारी।
देखी राम बिकल कटकाई। रिपुअनीक नाना बिधि आई।
दो०—सुनु सौमित्र कपीस तुम सकल सँभारेहु सैन।
मैं देखौं खल-दल-बलहि बोले राजिवनैन ॥ ८८ ॥
चौ०-कर सारंग साजि कटि भाथा। अरि दल-दलनि ‡ चले रघुनाथा।
प्रथम कीन्ह प्रभु धनुषटकोरा। रिपुदल बधिर भयेउ सुनि सोरा।
सत्यसंध छाँड़े सर लच्छा। कालसर्प जनु चले सपच्छा।
जहँ तहँ चले बिपुल नाराचा×। लगे कटन भट बिकट पिसाचा।

* काशि०, हस्त०—कपिराजहु। †काशि०, हस्त०—जय जय कारुनीक भगवाना। ‡ काशि०, हस्त०—मृगपतिठवनि। × काशि०, हस्त०—अति जब अचले निसित नाराचा।

छीजहिं निसिचर दिनु अरु राती। निज मुख कहे सुकृत जेहि भाँती।
बहु बिलाप दसकंधर करई। बंधुसीस पुनि पुनि उर धरई।
रोवहिं नारि हृदय हति पानी। तासु तेज बल बिपुल बखानी।
मेघनाद तेहि अवसर आवा। कहि बहु कथा पिता समुझावा।
देखेहु कालि मोरि मनुसाई। अबहिं बहुत का करौं बड़ाई।
इष्टदेव सौं बल रथ पायेउँ। सो बलु तात न तोहि देखायेउँ।
एहि बिधि जलपत भयेउ बिहाना। चहुँ दुआर लागे कपि नाना।
इत कपि भालु कालसम बीरा। उत रजनीचर अति-रन-धीरा।
लरहिं सुभट निज निज जय हेतू। बरनि न जाइ समर खगकेतू।

दो०—मेघनाद मायारचित रथ चढ़ि गयेउ अकास।
गर्जेउ प्रलय-पयोद जिमि भइ कपिकटकहि त्रास ॥ ८३ ॥

चौ०—सक्ति सूल तरवारि कृपाना। अस्त्र सस्त्र कुलिसायुध नाना।
डारै परसु परिघ पाषाना। लागेउ वृष्टि करै बहु बाना।
रहे दसहु दिसि सायक छाई। मानहुँ मघा मेघ झरि लाई।
धरु धरु मारु सुनिअ धुनि काना। जो मारै तेहि कोउ न जाना।
गहि गिरि तरु अकास कपि धावहिं। देखहिं तेहि न दुखित फिरि आवहिं।
अवघट घाट बाट गिरि कंदर। मायाबल कीन्हेसि सरपंजर।
जाहिं कहाँ भए ब्याकुल बंदर। सुरपति बंदि परे जनु मंदर।
मारुतसुत अंगद नल नीला। कीन्हेसि बिकल सकल बलसीला।
पुनि लछिमन सुग्रीवँ बिभीषन। सरन्हि मारि कीन्हेसि जर्जरतन।
पुनि रघुपति सन जूझै लागा। सर छाँड़ै होइ लागहिं नागा।
ब्याल-पास-बस भयेउ खरारी। स्वबस अनंत एक अबिकारी।
नटइव कपट चरित कर नाना। सदा स्वतंत्र राम भगवाना।
रनसोभा लगि प्रभुहिं बँधावा। देखि दसा देवन्ह भय पावा।

दो०—जासु नाम जपि मुनि काटहिं भवपास।
सो प्रभु आव कि बंध तर ब्यापक बिस्वनिवास ॥ ८४ ॥

दो०—वंदि राम-पद-कमल जुग चलेउ तुरंत अनंत।
अंगद नील मयंद नल संग सुभट * हनुमंत॥ ६७॥

चौ०-जाइ कपिन्ह सो देखा वैसा। आहुति देत रुधिर अरु भैंसा।
कीन्ह कपिन्ह सब जग्य बिधंसा †। जब न उठै तब करहिं प्रसंसा।
तदपि न उठै धरेन्हि कच जाई। लातन्हि हति हति चले पराई।
लेइ त्रिसूल धावा कपि भागे। आए जहँ रामानुज आगे।
आवा परम क्रोध कर मारा। गर्ज घोररव वारहिं वारा।
कोपि मरुतसुत अंगद धाए। हति त्रिसूल उर धरनि गिराए।
प्रभु कह छाँड़ेसि सूल प्रचंडा। सर हति कृत अनंत जुग खंडा।
उठि बहोरि मारुति जुवराजा। हतहिँ कोपि तेहि घाउ न बाजा।
फिरे बीर रिपु मरै न मारा। तब धावा करि घोर चिकारा।
आवत देखि क्रुद्ध जनु काला। लछिमन छाँड़े बिसिख कराला।
देखेसि आवत पबिसम बाना। तुरत भयेउ खल अंतरधाना।
बिबिध वेष धरि करै लराई। कबहुँक प्रगट कबहुँ दुरि जाई।
देखि अजय रिपु डरपे कीसा। परम क्रुद्ध तब भयेउ अहीसा।
एहि पापिहि मैं बहुत खेलावा। अब बध उचित कपिन्ह भय पावा।
सुमिरि कोसला-धीस-प्रतापा। सरसंधान कीन्ह करि दापा।
छाँड़ेउ बान माँझ उर लागा। मरती बार कपटु सबु त्यागा।

दो०—रामानुज कहँ राम कहँ अस कहि छाँड़ेसि प्रान।
धन्य सक्रजित मातु तव कह अंगद हनुमान॥ ६८॥

चौ०-बिनु प्रयास हनुमंत उठावा। लंका द्वार राखि तेहि आवा।
तासु मरन सुनि सुर गंधर्वा। चढ़ि बिमान आए नभ सर्वा।
बरपि सुमन दुंदुभी बजावहिं। श्री-रघु-बीर-बिमल जस गावहिं।
जय अनंत जय जगदाधारा। तुम प्रभु सब देवन्ह निस्तारा।
अस्तुति करि सुर सिद्ध सिधाए। लछिमन कृपासिंधु पहिं आए।

---

* काशि०—रिषभ। † काशि०— तब कीसन्ह कृत जग्य बिधंसा।

चौ०-चरित राम के सगुन भवानी। तरकि न जाहिं बुद्धि बल बानी।
अस बिचारि जे तग्य बिरागी। रामहि भजहिं तर्क सब त्यागी।
ब्याकुल कटक कीन्ह घननादा। पुनि भा प्रगट कहै दुर्बादा।
जामवंत कह खल रहु ठाढ़ा। सुनि करि ताहि क्रोध अति बाढ़ा।
बूढ़ जानि सठ छाँड़ेउँ तोही। लागेसि अधम पचारै मोही।
अस कहि तीव्र त्रिसूल चलावा। जामवंत सो कर गहि धावा।
मारेसि मेघनाद कै छाती। परा धरनि घुर्मित सुरघाती।
पुनि रिसान गहि चरन फिरावा। महि पछारि निज बलु देखरावा।
बरप्रसाद सो मरै न मारा। तब गहि पद लंका पर डारा।
इहाँ देवरिषि गरुड़ पठावा। रामसमीप सपदि सो आवा।

दो०—पन्नगारि खाए सकल छन महुँ ब्याल-बरूथ।
भए बिगत माया तुरित हरषे बानरजूथ॥ ९५॥
गहि गिरि पादप उपल नख धाए कीस रिसाइ।
चले तमीचर बिकलतर गढ़ पर चढ़े पराइ॥ ९६॥

चौ०-मेघनाद कै मुरुछा जागी। पितहि बिलोकि लाज अति लागी।
तुरत गयेउ गिरि-बर-कंदरा। करै अजय मख अस मन धरा।
सो सुधि पाइ बिभीषन कहई। सुनु प्रभु समाचार अस अहई।
मेघनाद मख करै अपावन। खल मायावी देवसतावन।
जौं प्रभु सिद्ध होइ सो पाइहि। नाथ बेगि रिपु जीति न जाइहि।
सुनि रघुपति अतिसय सुख माना। बोले अंगदादि कपि नाना।
लछिमन संग जाहु सब भाई। करहु बिधंस जग्य कर जाई।
मारेहु तेहि बल बुद्धि उपाई। जेहि छीजै निसिचर सुनु भाई।
जामवंत कपिराज बिभीषन। सेन समेत रहेउ तीनिउँ जन।
जब रघुबीर दीन्हि अनुसासन। कटि निषंग कसि साजि सरासन।
प्रभुप्रताप उर धरि रनधीरा। बोले घन इव गिरा गँभीरा।
जौं तेहि आजु बधे बिनु आवौं। तौ रघु-पति-सेवकु न कहावौं।
जौं सत संकर करहिं सहाई। तदपि हतौं रघु-बीर-दोहाई।

पवन निसान घोररव बाजहिं। महाप्रलय के घन जनु गाजहिं।
भेरि नफीर बाज सहनाई। मारू राग सुभट सुखदाई।
केहरिनाद बीर सब करहीं। निज निज बल पौरुष उच्चरहीं।
कहै दसानन सुनहु सुभट्टा। मर्दहु भालु कपिन्ह के ठट्टा।
हौं मारिहौं भूप दोउ भाई। अस कहि सनमुख फौज रेंगाई।
यह सुधि सकल कपिन्ह जब पाई। धाए करि रघु-बीर-दोहाई।

छंद—धाए बिसाल कराल मरकट भालु काल समान ते।
मानहुँ सपच्छ उड़ाहिं भूधरबृंद नाना बान ते॥
नख-दसन-सैल-महाद्रुमायुध सबल संक न मानहीं।
जय राम रावन-मत्त-गज-मृगराज सुजस बखानहीं॥

दो०—दुहुँ दिसि जय जयकार करि निज निज जोरी जानि।
भिरे बीर इत रघुपतिहिं उत रावनहिं बखानि॥१०१॥

चौ०-रावन रथी बिरथ रघुबीरा। देखि बिभीषन, भयेउ अधीरा।
अधिकप्रीति मन भा संदेहा। बंदि चरन कह सहित सनेहा।
नाथ न रथ नहिं तनु पदत्राना। केहि बिधि जितब बीर बलवाना।
सुनहु सखा कह कृपानिधाना। जेहि जय होइ सो स्यंदन आना।
सौरज धीरज तेहि रथ चाका। सत्य सील दृढ ध्वजा पताका।
बल बिबेक दम परहित घोरे। छमा कृपा समता रजु जोरे।
ईसभजन सारथी सुजाना। बिरति चर्म संतोष कृपाना।
दान परसु बुधि सक्ति प्रचंडा। बर बिग्यान कठिन कोदंडा।
अमल अचल मन त्रोनसमाना। सम जम नियम सिलीमुख नाना।
कवच अभेद बिप्र-गुर-पूजा। यहि सम बिजयउपाय न दूजा।
सखा धर्ममय अस रथ जा के। जीतन कहँ न कतहुँ रिपु ता के।

दो०—महा अजय संसाररिपु जीति सकै सो बीर।
जा के अस रथ होइ दृढ़ सुनहु सखा मतिधीर॥१०२॥
सुनत बिभीषन प्रभु बचन हरषि गहे पदकंज।
एहि मिस मोहि उपदेसिअ राम कृपा सुखपुंज॥१०३॥

सुतबध सुनेउ दसानन जबहीं। मुरछित भयेउ परेउ महि तबहीं।
मंदोदरी रुदन करि भारी। उर ताड़त बहु भाँति पुकारी।
नगर लोग सब ब्याकुल सोचा। सकल कहहिं दसकंधरु पोचा।
दो०—तब दसकंध अनेक बिधि समुझाई सब नारि।
नस्वररूप प्रपंच सब देखहु हृदय बिचारि ॥ ९९ ॥
चौ०-तिन्हहिं ग्यान उपदेसा रावन। आपुन मंद कथा सुभ पावन।
परउपदेस कुसल बहुतेरे। जे आचरहिं ते नर न घनेरे।
निसा सिरानि भयेउ भिनुसारा। लगे भालु कपि चारिहुँ द्वारा।
सुभट बोलाइ दसानन बोला। रनसनमुख जा कर मन डोला।
सो अबहीं बरु जाउ पराई। संजुगबिमुख भए न भलाई।
निज-भुज-बल मैं बैरु बढ़ावा। देइहौं उतरु जो रिपु चढ़ि आवा।
अस कहि मरुतबेग रथ साजा। बाजे सकल जुझाऊ बाजा।
चले बीर सब अतुलित बली। जनु कज्जल कै आँधी चली।
असगुन अमित होहिं तेहि काला। गनै न भुजबल गर्ब बिसाला।
छंद—अतिगर्ब गनै न सगुन असगुन स्रवहिं आयधु हाथ तें।
भट गिरत रथ तें बाजि गज चिक्करत भागहिं साथ तें ॥
गोमायु गीध कराल खररव स्वान रोवहिं अति घने।
जनु कालदूत उलूक बोलहिं बचन परम भयावने ॥
दो०—ताहि कि संपति सगुन सुभ सपनेहु मन बिश्राम।
भूत-द्रोह-रत मोहबस रामबिमुख रतकाम ॥१००॥
चौ०-चलेउ निसाचर-कटक अपारा। चतुरंगिनी अनी बहुधारा।
बिबिध भाँति बाहन रथ जाना। बिपुल बरन पताक ध्वज नाना।
चले मत्त गजजूथ घनेरे। प्राबिट-जलद मरुत जनु प्रेरे।
बरन बरन बिरदैत निकाया। समरसूर जानहिं बहु माया।
अति बिचित्र बाहिनी बिराजी। बीर बसंत सेन जनु साजी।
चलत कटकु दिगसिंधुर डगहीं। छुभित पयोधि कुधर डगमगहीं।
उठी रेनु रबि गयेउ छपाई। पवन थकित बसुधा अकुलाई।

पाहि पाहि रघुबीर गोसाइँ। यह खल खाइ काल की नाइँ।
तेहि देखे कपि सकल पराने। दसहुँ चाप सायक संधाने।
छंद—संधानि धनु सरनिकर छाँड़ेसि उरग जिमि उड़ि लागहीं।
रहे पूरि सर धरनी गगन दिसि विदिसि कहँ कपि भागहीं॥
भयो अति कोलाहलु विकल कपिदल भालु बोलहिं आतुरे।
रघुबीर करुनासिंधु आरतबंधु जनरच्छक हरे॥
दो०—विचलत देखि अनीक निज कटि निषंग धनु हाथ।
लछिमन चले सकोप तब नाइ रामपद माथ*॥ १०६॥
चौ०-रे खल का मारसि कपि भालू। मोहि विलोकु तोर मैं कालू।
खोजत रहेउँ तोहि सुतघाती। आजु निपातु जुड़ावौं छाती।
अस कहि छाँड़ेसि बान प्रचंडा। लछिमन किए सकल सतखंडा।
कोटिन्ह आयुध रावन डारे। तिल प्रवान करि काटि निवारे।
पुनि निज बानन्ह कीन्ह प्रहारा। स्यंदन भंजि सारथी मारा।
सत सत सर मारे दस भाला। गिरिसृंगन्ह जनु प्रविसहिं ब्याला।
सत सर पुनि मारा उर माहीं। परेउ अवनितल सुधि कछु नाहीं।
उठा प्रबल पुनि मुरछा जागी। छाँड़ेसि ब्रह्म दीन जो साँगी।
छंद—सो ब्रह्मदत्त प्रचंडसक्ति अनंत उर लागी सही।
पर्यो बीर विकल उठाव दसमुख अतुलबल महिमा रही॥
ब्रह्मांड भुवन विराज जा के एक सिर जिमि रजकनी।
तेहि चह उठावन मूढ़ रावन जान नहिं त्रि-भुवन-धनी॥
दो०—देखत धायेउ पवनसुत बोलत बचन कठोर।
आवत ही उर महुँ हनेउ मुष्टिप्रहार प्रघोर॥ १०७॥
चौ०-जानु टेकि कपि भुमि न गिरा। उठा सँभारि बहुत रिसभरा।
मुठिका एक ताहि कपि मारा। परेउ सैल जनु बज्रप्रहारा।

* छक्कन०—निज दल बिकल देखि कटि कसि निषंग धनु हाथ।
लछिमन चले सक्रुद्ध होइ नाइ रामपद माथ॥

उत पचार दसकंठ भट इत अंगद हनुमान ।
लरत निसाचर भालु कपि करि निज निज प्रभु आन ॥१०४॥

चौ०-सुर ब्रह्मादि सिद्ध मुनि नाना । देखत रन नभ चढ़े बिमाना ।
हमहूँ उमा रहे तेहि संगा । देखत राम-चरित-रन-रंगा ।
सुभट समर रस दुहुँ दिसि माँते । कपि जयसील राम बल ताते ।
एक एक सन भिरहिं पचारहिं । एकन्ह एक मर्दि महि पारहिं ।
मारहिं काटहिं धरहिं पछारहिं । सीस तोरि सीसन्ह सन मारहिं ।
उदर बिदारहिं भुजा उपारहिं । गहि पद अवनि पटकि भट डारहिं ।
निसिचर भट महि गाड़हिं भालू । ऊपर डारि देहिं बहु बालू ।
बीर बलीमुख जुद्ध बिरुद्धे । देखिअत बिपुल काल जनु क्रुद्धे ।

छंद—क्रुद्धे कृतांत समान कपि तनु स्रवत सोनित राजहीं ।
मर्दहिं निसाचर कटक भट बलवंत घन जिमि गाजहीं ॥
मारहिं चपेटन्हि डाँटि दातन्ह काटि लातन्ह मीजहीं ।
चिक्करहिं मरकट भालु छल बल करहिं जेहि खल छीजहीं ॥
धरि गाल फारहिं उर बिदारहिं गल अँतावरि मेलहीं ।
प्रह्लादपति जनु बिबिध तनु धरि समरअंगन खेलहीं ॥
धरु मारु काटु पछारु घोर गिरा गगन महि भरि रही ।
जय राम जो तृन तें कुलिस कर कुलिस तें तृन कर सही ॥

दो०—निज दल बिचल बिलोकि तब बीस भुजा दस चाप ।
रथ चढ़ि चलेउ दसानन * फिरहु फिरहु करि दाप ॥१०५॥

चौ०-धायेउ परम क्रुद्ध दसकंधर । सनमुख चले हूह देइ बंदर ।
गहि कर पादप उपल पहारा । डारेहिं ता पर एकहिं बारा ।
लागहिं सैल बज्रतनु तासू । खंड खंड होइ फूटहिं आसू ।
चला न अचल रहा रथ रोपी । रनदुर्मद रावन अति कोपी ।
इत उत झपटि दपटि कपिजोधा । मर्दै लाग भयेउ अति क्रोधा ।
चले पराइ भालु कपि नाना । त्राहि त्राहि अंगद हनुमाना ।

* काशि०—चलेउ दसानन कोपि तब ।

दो०—मख बिधंसि कपि कुसल सब आए रघुपति पास।
चलेउ लंकपति क्रुद्ध होइ त्यागि जियन कै आस ॥१०९॥

चौ०-चलत होहिं अति असुभ भयंकर। बैठहिं गीध उड़ाइ सिरन्ह पर।
भयेउ कालबस काहु न माना। कहेसि बजावहु जुद्धनिसाना।
चली तमी-चर-अनी अपारा। बहु गज रथ पदाति असवारा।
प्रभु सनमुख धाए खल कैसे। सलभसमूह अनल कहँ जैसे।
इहाँ देवतन्ह बिनती कीन्ही। दारुन बिपति हमहिं एहि दीन्ही।
अब जनि राम खेलावहु एही। अतिसय दुखित होति बैदेही।
देववचन सुनि प्रभु मुसुकाना। उठि रघुवीर सुधारे बाना।
जटाजूट दृढ़ बाँधे माथे। सोहहिं सुमन बीच बिच गाँथे।
अरुननयन बारिद-तनु-स्यामा। अखिल-लोक-लोचन-अभिरामा।
कटितट परिकर कसेउ निषंगा। कर कोदंड कठिन सारंगा।

छंद—सारंग कर सुंदर निषंग सिलीमुखाकर कटि कस्यौ।
भुजदंड पीन मनोहरायत उर धरा-सुर-पद लस्यौ॥
कह दास तुलसी जबहिं प्रभु सरचाप कर फेरन लगे।
ब्रह्मांड दिग्गज कमठ अहि महि सिंधु भूधर डगमगे॥

दो०—हरषे देव बिलोकि छबि बरषहिं सुमन अपार।
जय जय प्रभु गुन-ग्यान-बल-धाम हरन महिभार ॥११०॥

चौ०-एही बीच निसा-चर-अनी। कसमसाति आई अतिघनी।
देखि चले सनमुख कपि भट्टा। प्रलय काल के जनु घनघट्टा।
बहुकृपान तरवारि चमंकहिं। जनु दस दिसि दामिनी दमंकहिं।
गज रथ तुरग चिकार कठोरा। गर्जहिं मनहुँ बलाहक घोरा।
कपिलंगूर बिपुल नभ छाए। मनहुँ इंद्रधनु उए सुहाए।
उठी धूरि मानहुँ जलधारा। बान बुंद भइ बृष्टि अपारा।
दुहुँ दिसि पर्वत करहिं प्रहारा। बज्रपात जनु बारहिं बारा।
रघुपति कोपि बानझरि लाई। घायल भइ निसि-चर-समुदाई।
लागत बान बीर चिक्करहीं। घुर्मि घुर्मि जहँ तहँ महि परहीं।

मुरुछा गइ बहोरि सो जागा। कपिवल विपुल सराहन लागा।
धिग धिग मम पौरुष धिग मोही। जौं तैं जिअत उठेसि सुरद्रोही।
अस कहि कपि लछिमन कहुँ ल्यायो। देखि दसानन विसमउ पायो।
कह रघुवीर समुझु जिय भ्राता। तुम्ह कृतांतभच्छक सुरत्राता।
सुनत वचन उठि वैठ कृपाला। गगन गई सो सक्ति कराला।
पुनि कोदंड वान गहि धाए। रिपुसनमुख अतिआतुर आए*।
छंद—आतुर बहुरि विभंजि स्यंदन सूत हति व्याकुल कियो।
गिर्‌यो धरनि दसकंधर विकलतर वानसत वेध्यो हियो॥
सारथी दूसर घालि रथ तेहि तुरत लंका लेइ गयो।
रघु-वीर-वंधु प्रतापपुंज बहोरि प्रभुचरननि्ह नयो॥
दो०—उहाँ दसानन जागि करि करै लाग कछु जग्य।
जय चाहत रघुपति विमुख सठ हठवस अतिअग्य॥१०८॥
चौ०-इहाँ विभीषन सव सुधि पाई। सपदि जाइ रघुपतिहिं सुनाई।
नाथ करै रावनु एक जागा। सिद्ध भए नहिं मरिहि अभागा।
पठवहु देव वेगि भट वंदर। करहिं विधंस आव दसकंधर।
प्रात होत प्रभु सुभट पठाए। हनुमदादि अंगद सव धाए।
कौतुक कूदि चढ़े कपि लंका। पैठे रावन-भवन असंका।
जवहीं करत जग्य सो देखा। सकल कपिन्ह भा क्रोध विसेखा।
रन तें निलज भाजि गृह आवा। इहाँ आइ बकध्यानु लगावा।
अस कहि अंगद मारेउ लाता। चितव न सठ स्वारथ मनु राता।
छंद—नहिं चितव जव कपि कोपि तव गहि दसन लातन्ह मारहीं।
धरि केस नारि निकारि वाहेर तेऽतिदीन पुकारहीं॥
तव उठेउ क्रुद्ध कृतांतसम गहि चरन वानर डारई।
एहि वीच कपिन्ह विधंसकृत मख देखि मन महँ हारई।

---

* काशि०, हस्त०—धरि सर चाप चढ़त पुनि भये। रिपुसमीप अति-आतुर गये।

तेजपुंज रथ दिव्य अनूपा। बिहँसि चढ़े कोसल-पुर-भूपा।
चंचल तुरग मनोहर चारी। अजर अमर मन-सम-गति-कारी।
रथारूढ़ रघुनाथहिं देखी। धाए कपि बलु पाइ बिसेखी *।
सही न जाइ कपिन्ह कै मारी। तब रावन माया बिस्तारी।
सो माया रघुबीरहि बाँची। सब काहू मानी करि साँची।
देखी कपिन्ह निसा-चर-अनी। बहु अंगद लछिमन कपिधनी।

छंद—बहु बालिसुत लछिमन कपीस बिलोकि मरकट अपडरे।
जनु चित्रलिखित समेत लछिमन जहँ सो तहँ चितवहिं खरे॥
निज सेन चकित बिलोकि हँसि सर चाप सजि कोसलधनी।
माया हरी हरि निमिष महुँ हरषी सकल मरकटअनी॥

दो०—बहुरि राम सब तन चितै बोले बचन गँभीर।
द्वंदजुद्ध देखहु सकल श्रमित भए अति बीर॥११३॥

चौ०-अस कहि रथ रघुनाथ चलावा। बिप्र-चरन-पंकज सिरु नावा।
तब लंकेस क्रोध उर छावा। गर्जत तर्जत सनमुख धावा।
जीतेहु जे भट संजुग माहीं। सुनु तापस मैं तिन्ह सम नाहीं।
रावन नाम जगत जस जाना। लोकप जाके बंदीखाना।
खर-दूषन-कबंध तुम्ह मारा। बधेहु ब्याध इव बालि बिचारा।
निसि-चर-निकर सुभट संघारेहु। कुंभकरन घननादहिं मारेहु।
बैरु आजु सब लेउँ निबाही। जौं रन भूप भाजि नहिं जाही।
आजु करौं खलु काल हवाले। परेहु कठिन रावन के पाले।
सुनि दुर्बचन कालबस जाना। बिहँसि बचन कह कृपानिधाना।
सत्य सत्य सब तव प्रभुताई। जलपसि जनि देखाउ मनुसाई।

छंद—जनि जलपना करि सुजसु नासहि नीति सुनहि करहि छमा।
संसार महँ पूरुष त्रिबिधि पाटल-रसाल-पनस-समा॥

* यह अर्द्धाली काशि० हस्त० सदल० प्रतियों में नहीं है।

स्रवहिं सैल जनु निर्झरवारी। सोनित सरि कादर भयकारी।

छंद—कादर भयंकर रुधिरसरिता चली * परम अपावनी।
दोउ कूल दल रथ रेत चक्र अवर्त्त बहति भयावनी॥
जलजंतु गज पदचर तुरग खर विविध बाहन को गने।
सर सक्ति तोमर सर्प चाप तरंग चर्म कमठ घने॥

दो०—बीर परहिं जनु तीरतरु मज्जा बहु बह फेन।
कादर देखत डरहिं तेहि सुभटन के मन चेन॥१११॥

चौ०-मज्जहिं भूत पिसाच बेताला। प्रथम महा झोटिंग कराला।
काक कंक लेइ भुजा उड़ाहीं। एक ते छीनि एक लेइ खाहीं।
एक कहहिं ऐसिउ सौंघाई। सठहु तुम्हार दरिद्र न जाई।
कहँरत भट घायल तट गिरे। जहँ तहँ मनहुँ अर्धजल परे।
खैंचहिं गीध आँत तट भए। जनु बनसी खेलहिं चित दए।
बहु भट बहहिं चढ़े खग जाहीं। जनु नावरि खेलहिं सरि माहीं।
जोगिनि भरि भरि खप्पर संचहिं। भूत-पिसाच-बधू नभ नंचहिं।
भट कपाल करताल बजावहिं। चामुंडा नाना विधि गावहिं।
जंबुकनिकर कटक्कट कट्टहिं। खाहिं हुआहिं अघाहिं दपट्टहिं।
कोटिन्ह रुंड मुंड बिनु चल्लहिं। सीस परे महि जय जय बोल्लहिं।

छंद—बोल्लहिं जो जय जय मुंड रुंड प्रचंड सिर बिनु धावहीं।
खप्परिन्ह खग्ग अलुज्झि जुज्झहिं सुभट सुरपुर पावहीं॥
निसिचर-बरूथ विमर्दि गरजहिं भालु कपि दर्पित भए।
संग्रामअंगन सुभट सोवहिं राम-सर-निकरन्हि हए॥

दो०—हृदय विचारेसि दसवदन भा निसि-चर-संहार।
मैं अकेल कपि भालु बहु माया करौं अपार॥११२॥

चौ०-देवन्ह प्रभुहिं पयादे देखा। उपजा उर अतिछोभ बिसेखा।
सुरपति निज रथ तुरत पठावा। हरष सहित मातलि लेइ आवा।

* काशि०—बही।

दस दस बान भाल दस मारे। निसरि गए चले रुधिरपनारे॥
स्रवत रुधिर धायेउ बलवाना। प्रभु पुनि कृत धनु-सर-संधाना॥
तीस तीर रघुबीर पवारे। भुजन्ह समेत सीस महि पारे॥
काटतही पुनि भए नवीने। राम बहोरि भुजा सिर छीने॥
कटत झटिति पुनि नूतन भए। प्रभु बहु बार बाहु सिर हए॥
पुनि पुनि प्रभु काटत भुज सीसा। अतिकौतुकी कोसलाधीसा॥
रहे छाइ नभ सिर अरु बाहू। मानहुँ अमित केतु अरु राहू॥

छंद—जनु राहु केतु अनेक नभपथ स्रवत सोनित धावहीं।
रघु-बीर-तीर प्रचंड लागहिं भूमि गिरत न पावहीं॥
एक एक सर सिरनिकर छेदे नभ उड़त इमि सोहहीं।
जनु कोपि दिन-कर-कर-निकर जहँ तहँ बिधुंतुद पोहहीं॥

दो०—जिमि जिमि प्रभु हर तासु सिर तिमि तिमि होहिं अपार।
सेवत बिषय बिबर्ध जिमि नित नित नूतन मार॥११६॥

चौ०-दसमुख देखि सिरन्ह कै बाढ़ी। बिसरा मरन भई रिस गाढ़ी॥
गर्जेउ मूढ़ महा अभिमानी। धायेउ दसउ सरासन तानी॥
समरभूमि दसकंधर कोपेउ। बरषि बान रघु-पति-रथ तोपेउ॥
दंड एक रथ देखि न परा। जनु निहार महँ दिनमनि दुरा॥
हाहाकार सुरन्ह जब कीन्हा। तब प्रभु कोपि कार्मुक लीन्हा॥
सर निवारि रिपु के सिर काटे। ते दिसि बिदिसि गगन महि पाटे॥
काटे सिर नभमारग धावहिं। जय जय धुनि करि भय उपजावहिं॥
कहँ लछिमनु हनुमान कपीसा। कहँ रघुबीर कोसलाधीसा॥

छंद—कहँ राम कहि सिरनिकर धाए देखि मर्कट भजि चले।
संधानि धनु रघु-बंस-मनि हँसि सरन्ह सिर भेदे भले॥
सिरमालिका गहि कालिका कर बृंद बृंदन्हि बहु मिलीं।
करि रुधिरसरि मज्जन मनहुँ संग्रामबट पूजन चलीं॥

दो०—पुनि रावन अति कोप करि छाँडेसि सक्ति प्रचंड।
सनमुख चली बिभीषनही मनहुँ काल कर दंड॥११७॥

एक सुमनमद एक सुमनफल एक फलइ केवल लागहीं।
एक कहहिं, कहहिं करहिं अपर, एक करहिं कहत न बागहीं।

दो०—रामबचन सुनि बिहँसि कह मोहि सिखावत ग्यान।
बैरु करत नहिं तब डरेहु अब लागे प्रिय प्रान ॥११४॥

चौ०-कहि दुर्बचन क्रुद्ध दसकंधर। कुलिससमान लाग छाँड़ै सर।
नानाकार सिलीमुख धाए। दिसि अरु बिदिसि गगन महि छाए।
अनलबान छाँड़ेउ रघुबीरा। छन महँ जरे निसा-चर-तीरा।
छाँड़ेसि तीब्र सक्ति खिसिआई। बानसंग प्रभु फेरि पठाई।
कोटिन्ह चक्र त्रिसूल पबारै। बिनु प्रयास प्रभु काटि निवारै।
निफल होहिं रावन सर कैसे। खल के सकल मनोरथ जैसे।
तब सतबान सारथी मारेसि। परेउ भूमि जय राम पुकारेसि।
राम कृपा करि सूत उठावा। तब प्रभु परम क्रोध कहँ पावा।

छंद—भए क्रुद्ध जुद्धविरुद्ध रघुपति त्रोन सायक कसमसे।
कोदंडधुनि अतिचंड सुनि मनुजाद सब मारुत ग्रसे।
मंदोदरी उर कंप कंपति कमठ भू भूधर त्रसे॥
चिक्करहिं दिग्गज दसन गहि महि देखि कौतुक सुर हँसे।

दो०—तानि सरासन श्रवन लगि छाँड़े बिसिख कराल।
राम-मारगन-गन * चले लहलहात जनु ब्याल ॥११५॥

चौ०-चले बान सपच्छ जनु उरगा। प्रथमहिं हतेउ सारथी तुरगा।
रथ बिभंजि हति केतु पताका। गर्जा अति अंतर बलु थाका।
तुरत आन रथ चढ़ि खिसियाना। छाँड़ेसि अस्त्र सस्त्र बिधि नाना।
बिफल होहिं सब उद्यम ता के। जिमि पर-द्रोह-निरत-मनसा के।
तब रावन दस सूल चलाए। बाजि चारि महि मारि गिराए।
तुरत उठाइ कोपि रघुनायक। खैंचि सरासन छाँड़े सायक।
रावन - सिर - सरोज- बन-चारी। चलि रघुबीर सिलीमुख-धारी।

* मारगन = बाण।

दो०—राम प्रचारे बीर तब धाए कीस प्रचंड।
कपिदल प्रबल बिलोकि तेहि कीन्ह प्रगट पाखंड॥११६॥

चौ०-अंतरधान भयेउ छन एका। पुनि प्रगटे खल रूप अनेका।
रघु-पति-कटक भालु कपि जेते। जहँ तहँ प्रगट दसानन तेते।
देखे कपिन्ह अमित दससीसा। भागे भालु बिकल भट कीसा।
चले बलीमुख धरहिं न धीरा। त्राहि त्राहि लछिमन रघुबीरा।
दह दिसि कोटिन्ह धावहिं रावन। गर्जहिं घोर कठोर भयावन।
डरे सकल सुर चले पराई। जय कै आस तजहु अब भाई।
सब सुर जिते एक दसकंधर। अब बहु भए तकहु गिरिकंदर।
रहे बिरंचि संभु मुनि ग्यानी। तिन्ह जिन्ह प्रभु महिमा कछु जानी।

छंद—जाना प्रताप ते रहे निर्भय कपिन्ह रिपु माने फुरे।
चले बिचलि मर्कट भालु सकल कृपाल पाहि भयातुरे॥
हनुमंत अंगद नील नल अतिबल लरत रनबाँकुरे।
मर्दहिं दसानन कोटि कोटिन्ह कपटभू भट अंकुरे॥

दो०—सुर बानर देखे बिकल हँसे कोसलाधीस।
सजि बिसिखासन एक सर हते सकल दससीस॥१२०॥

चौ०-प्रभु छन महुँ माया सब काटी। जिमि रबि उए जाहिं तम फाटी।
रावनु एक देखि सुर हरषे। फिरे सुमन बहु प्रभु पर बरषे।
भुज उठाइ रघुपति कपि फेरे। फिरे एक एकन्ह तब टेरे।
प्रभुबलु पाइ भालु कपि धाए। तरल तमकि संजुग महि आए।
अस्तुति करत देव तेहि देखे। भयेउ एक मैं इन्ह के लेखे।
सठहु सदा तुम्ह मोर मरायल। कहि अस कोपि गगनपथ धायल।
हाहाकार करत सुर भागे। खलहु जाहु कहँ मोरें आगे।
बिकल देखि सुर अंगदु धावा। कूदि चरन गहि भूमि गिरावा।

छंद—गहि भूमि पाखौ लात माखो बालिसुत प्रभु पहिं गयो।
संभारि उठि दसकंठ घोर कठोर रव गर्जत भयो॥

चौ०-आवत देखि सक्ति खरधारा। प्रनतारतिहर बिरदु सँभारा।
तुरत बिभीषनु, पाछे मेला। सनमुख राम सहेउ सो सेला।
लागि सक्ति मुरछा कछु भई। प्रभु कृत खेल सुरन्ह बिकलई।
देखि बिभीषनु प्रभु स्रम पायेउ। गहि कर गदा क्रुद्ध होइ धायेउ।
रे कुभाग्य सठ मंद कुबुद्धे। तैं सुर नर मुनि नाग बिरुद्धे।
सादर सिव कहुँ सीस चढ़ाए। एक एक के कोटिन्ह पाए।
तेहि कारन खल अब लगि बाँचा। अब तव काल सीस पर नाँचा।
रामबिमुख सठ चहसि संपदा। अस कहि हनेसि माँझ उर गदा।

छंद—उर माँझ गदाप्रहार घोर कठोर लागत महि पर्यो।
दसबदन सोनित स्रवत पुनि संभारि धायेउ रिस भर्यो॥
दोउ भिरे अतिबल मल्ल जुद्ध बिरुद्ध एकु एकहि हने।
रघु-बीर-बल-गर्बित बिभीषनु घालि नहिं ता कहुँ गने॥

दो०—उमा बिभीषनु रावनहिं सनमुख चितव कि काउ।
भिरत सो कालसमान अब श्री-रघु-बीर-प्रभाउ॥११८॥

चौ०-देखा थमित बिभीषनु भारी। धायेउ हनूमान गिरिधारी।
रथ तुरंग सारथी निपाता। हृदय माँझ तेहि मारेसि लाता।
ठाढ़ रहा अतिकंपित गाता। गयेउ बिभीषनु जहँ जनत्राता।
पुनि रावन तेहि हतेउ पचारी। चला गगन कपि पूँछ पसारी।
गहेसि पूँछ कपिसहित उड़ाना। पुनि फिरि भिरेउ प्रबल हनुमाना।
लरत अकास जुगल सम जोधा। हनत एकु एकहिं करि क्रोधा।
सोहहिं नभ छल बल बहु करहीं। कज्जलगिरि सुमेरु जनु लरहीं।
बुधिबल निसिचर परै न पारा। तब मारुतसुत प्रभु संभारा।

छंद—संभारि श्री-रघु-बीर धीर पचारि कपि रावन हन्यौ।
महि परत पुनि उठि लरत देवन जुगल कहँ जय जय भन्यौ॥
हनुमंत संकट देखि मर्कट भालु क्रोधातुर चले।
रनमत्त रावन सकल सुभट प्रचंड भुजबल दलमले॥

चौ०-तेही निसि सीता पहिं जाई। त्रिजटा कहि सब कथा सुनाई।
सिर भुज बाढ़ि सुनत रिपु केरी। सीता उर भइ त्रास घनेरी।
मुख मलीन उपजी मन चिंता। त्रिजटा सन बोली तब सीता।
होइहि काह कहसि किन माता। केहि बिधि मरिहि बिस्व-दुख-दाता।
रघु-पति-सर सिर कटेहु न मरई। बिधि बिपरीत चरित सब करई।
मोर अभाग्य जिआवत ओही। जेहि हौं हरि-पद-कमल बिछोही।
जेहि कृत कपट कनक मृग झूठा। अजहुँ सो दैव मोहि पर रूठा।
जेहि बिधि मोहि दुख दुसह सहाए। लछिमन कहँ कटु बचन कहाए।
रघु-पति-बिरह सबिष सर भारी। तकि तकि मार बार बहु मारी।
ऐसेहु दुख जो राखु मम प्राना। सोइ बिधि ताहि जिआव न आना।
बहु बिधि करति बिलाप जानकी। करि करि सुरति कृपानिधान की।
कह त्रिजटा सुनु राजकुमारी। उर सर लागत मरै सुरारी।
प्रभु ता तें उर हतैं न तेही। एहि के हृदय बसति बैदेही।
छंद—एहि के हृदय बस जानकी जानकी उर मम बास है।
मम उदर भुवन अनेक लागत बान सब कर नास है॥
सुनि बचन हरष बिषाद मन अति देखि पुनि त्रिजटा कहा।
अब मरिहि रिपु एहि बिधि सुनहि सुंदरि तजहि संसय महा॥
दो०—काटत सिर होइहि बिकल छुटि जाइहि तव ध्यान।
तब रावन कहुँ हृदय महुँ मरिहहिं राम सुजान॥ १२३॥
चौ०-अस कहि बहुत भाँति समुझाई। पुनि त्रिजटा निज भवन सिधाई।
रामसुभाउ सुमिरि बैदेही। उपजी बिरहब्यथा अति तेही।
निसिहि ससिहि निंदति बहु भाँती। जुग सम भई न राति सिराती*।
करति बिलाप मनहिं मन भारी। रामबिरह जानकी दुखारी।
जब अति भयेउ बिरह उर दाहू। फरकेउ बाम नयन अरु बाहू।
सगुन बिचारि धरी मन धीरा। अब मिलिहहिं कृपाल रघुबीरा।

---

* काशि०—बिहाति न राती।

करि दाप चाप चढ़ाइ दस संधान सर बहु बरषई।
किए सकल भट घायल भयाकुल देखि निज बलु हरषई॥
दो०—तब रघुपति लंकेस के सीस भुजा सर चाप।
काटे भए बहोरि बहु जिमि तीरथ कर पाप * ॥१२१॥
चौ०-सिर भुज बाढ़ि देखि रिपु केरी। भालु कपिन्ह रिस भई घनेरी॥
मरत न मूढ़ कटेहुँ भुज सीसा। धाए कोपि भालु भट कीसा॥
बालितनय मारुति नल नीला। द्विबिद कपीस पनस बलसीला॥
बिटप महीधर करहिं प्रहारा। सोइ गिरि तरु गहि कपिन्ह सो मारा॥
एक नखन्ह रिपुबपुष बिदारी। भागि चलहिं एक लातन्ह मारी॥
तब नल नील सिरन्ह चढ़ि गए। नखन्ह लिलार बिदारत भए॥
रुधिर बिलोकि सकोप सुरारी। तिन्हहिं धरन कहँ भुजा पसारी॥
गहे न जाहिं सिरन्ह पर फिरहीं। जनु जुग मधुप कमलबन चरहीं॥
कोपि कूदि दोउ धरेसि बहोरी। महि पटकत भजे भुजा मरोरी॥
पुनि सकोप दस धनु कर लीन्हे। सरन्ह मारि घायल कपि कीन्हे॥
हनुमदादि मुरुछित करि बंदर। पाइ प्रदोष हरष दसकंधर॥
मुरुछित देखि सकल कपिबीरा। जामवंत धायेउ रनधीरा॥
संग भालु भूधर तरु धारी। मारन लगे पचारि पचारी॥
भयेउ क्रुद्ध रावनु बलवाना। गहि पद महि पटकै भट नाना॥
देखि भालुपति निज-दल-घाता। कोपि माँझ उर मारेसि लाता॥
छंद—उर लात घात प्रचंड लागत बिकल रथ तें महि परा।
गहि भालु बीसहु कर मनहुँ कमलन्ह बसे निसि मधुकरा॥
मुरुछित बिलोकि बहोरि पद हति भालुपति प्रभु पहिं गयो।
निसि जानि स्यंदन घालि तेहि तब सूत जतनु करत भयो॥
दो०—मुरुछा बिगत भालु कपि सब आए प्रभु पास।
निसिचर सकल रावनहिं घेरि रहे अतित्रास॥ १२२॥

---

* काशि०—काटे भये बहोरि जिमि कर्म मूढ कर पाप।

छंद—तेहि मध्य कोसलराज सुंदर स्यामतन सोभा लही।
जनु इंद्रधनुष अनेक की वर वारि तुंग तमालही॥
प्रभु देखि हरष विषाद उर सुर वदत जय जय जय करी।
रघुवीर एकहि तीर कोपि निमेष महुँ माया हरी॥
माया विगत कपि भालु हरषे विटप गिरि गहि सब फिरे।
सरनिकर छाँड़े राम रावन-बाहु-सिर पुनि महि गिरे॥
श्री-राम-रावन समरचरित अनेक कल्प जो गावहीं।
सत सेष सारद निगम कवि तेउ तदपि पार न पावहीं॥

दो०—ता के गुनगन कछु कहे जड़मति तुलसीदास।
निज-पौरुष-अनुसार जिमि मसक उड़ाहिं अकास॥१२५॥
काटे सिरभुज वार वहु मरत न भट लंकेस।
प्रभु क्रीड़त मुनि सिद्ध सुर व्याकुल देखि कलेस॥१२६॥

चौ०-काटत वढ़हिं सीससमुदाई। जिमि प्रति लाभ लोभ अधिकाई।
मरै न रिपु श्रम भयेउ विसेखा। राम विभीषनतन तव देखा।
उमा काल मरु जा की ईछा। सोइ प्रभु करं जन-प्रीति-परीछा।
सुनु सर्वग्य चराचरनायक। प्रनतपाल सुर-मुनि-सुख-दायक।
नाभीकुंड सुधा वस या के। नाथ जिअत रावनु वल ता के।
सुनत विभीषनवचन कृपाला। हरषि गहे कर वान कराला।
असगुन होन लगे तव नाना। रोवहिं वहु सृगाल खर स्वाना।
वोलहिं खग जग-आरति-हेतू। प्रगट भए नभ जहँ तहँ केतू।
दस दिसि दाह होन अति लागा। भयेउ परव विनु रविउपरागा।
मंदोदरि उर कंपति भारी। प्रतिमा स्रवहिं नयनमग वारी।

छंद—प्रतिमा स्रवहिं पवि पात नभ अतिवात वहु डोलति मही।
वरषहिं वलाहक रुधिर कच रज असुभ अति सक को कही॥
उतपात अमित विलोकि नभ सुर मुनि विकल वोलहिं जय जये।
सुर सभय जानि कृपाल रघुपति चाप सर जोरत भये॥

इहाँ अर्धनिसि रावनु जागा। निजसारथि सन खीझन लागा।
सठ रनभूमि छँड़ायसि मोही। धिग धिग अधम मंदमति तोही।
तेहिं पद गहि बहु बिधि समुझावा। भोर भए रथ चढ़ि पुनि धावा।
सुनि आगमन दसानन केरा। कपिदल खरभर भयेउ घनेरा।
जहँ तहँ भूधर बिटप उपारी। धाए कटकटाइ भट भारी।

छंद—धाए जो मर्कट बिकट भालु कराल कर भूधर धरा।
अति कोपि करहिं प्रहार मारत भजि चले रजनीचरा॥
बिचलाइ दल बलवंत कीसन्ह घेरि पुनि रावन लियो।
चहुँ दिसि चपेटन्हि मारि नखन्हि बिदारि तनु ब्याकुल कियो।

दो०—देखि महा मर्कट प्रबल रावन कीन्ह बिचार।
अंतरहित होइ निमिष महँ कृत माया बिस्तार॥१२४॥

तोमर छंद—जब कीन्ह तेहिं पाखंड। भए प्रगट जंतु प्रचंड॥
बेताल भूत पिसाच। कर धरें धनु नाराच॥
जोगिनि गहें करबाल। एक हाथ मनुजकपाल॥
करि सद्य सोनित पान। नाचहिं करहिं बहु गान॥
धरु मारु बोलहिं घोर। रहि पूरि धुनि चहुँ ओर॥
मुख बाइ धावहिं खान। तब लगे कीस परान॥
जहँ जाहिं मर्कट भागि। तहँ बरत देखहिं आगि॥
भए बिकल बानर भालु। पुनि लाग बरषै बालु॥
जहँ तहँ थकित करि कीस। गर्जेउ बहुरि दससीस॥
लछिमन कपीससमेत। भए सकल बीर अचेत॥
हा राम हा रघुनाथ। कहि सुभट मीजहिं हाथ॥
एहि बिधि सकल बल तोरि। तेहि कीन्ह कपट बहोरि॥
प्रगटेसि बिपुल हनुमान। धाए गहें पाषान॥
तिन्ह राम घेरे जाइ। चहुँ दिसि बरूथ बनाइ॥
मारहु धरहु जनि जाइ। कटकटहिं पूँछ उठाइ॥
दह दिसि लँगूर बिराज। तेहि मध्य कोसलराज॥

पतिगति देखि ते करहिं पुकारा। छूटे चिकुर न देह सँभारा *
उरताड़ना करहिं बिधि नाना। रोवत करहिं प्रताप बखाना।
तव बल नाथ डोल नित धरनी। तेजहीन पावक ससि तरनी।
सेष कमठ सहि सकहिं न भारा। सोइ तनु भूमि परेउ भरि छारा।
बरुन कुबेर सुरेस समीरा। रनसनमुख धर काहु न धीरा।
भुजबल जितेहु काल जम साईं। आजु परेउ अनाथ की नाईं।
जगतबिदित तुम्हारि प्रभुताई। सुत परिजन बल बरनि न जाइ।
रामबिमुख अस हालु तुम्हारा। रहा न कोउ कुल रोवनिहारा।
तव बस बिधिप्रपंच सब नाथा। सभय दिसिप नित नावहिं माथा।
अब तव सिर भुज जंबुक खाहीं। रामबिमुख यह अनुचित नाहीं।
कालबिबस पति कहा न माना। अग-जग नाथु मनुज करि जाना।
छंद—आनेउ मनुज करि दनुज-कानन-दहन-पावक हरि स्वयं।
जेहि नमत सिव ब्रह्मादि सुर पिअ भजेहु नहिं करुनामयं॥
आजनम तें पर-द्रोह-रत पापौघमय तव तनु अयं।
तुम्हहूँ दियो निजधाम राम नमामि ब्रह्म निरामयं॥
दो०—अहह नाथ रघुनाथ सम कृपासिंधु को आन।
मुनिदुर्लभ जो परमगति तोहि दीन्हि भगवान॥ १२६॥
चौ०-मंदोदरी बचन सुनि काना। सुर मुनि सिद्ध सबन्हि सुख माना।
अज महेस नारद सनकादी। जे मुनिबर परमारथबादी।
भरि लोचन रघुपतिहिं निहारी। प्रेममगन सब भए सुखारी।
रुदन करत बिलोकि सब नारी। गयेउ बिभीषनु मन दुख भारी।
बंधुदसा देखत दुख कीन्हा। राम अनुज कहुँ आयसु दीन्हा।
लछिमन जाइ ताहि समुझायेउ। बहुरि बिभीषनु प्रभु पहिं आयेउ।
कृपादृष्टि प्रभु ताहि बिलोका। करहु क्रिया परिहरि सब सोका।
कीन्हि क्रिया प्रभुआयसु मानी। बिधिवत देस काल जिय जानी।

* छक्कन०—छूटे कच नहिं देह सँभारा।

दो०—खैंचि सरासन स्रवन लगि* छाँड़े सर एकतीस।
रघु-नायक-सायक चले मानहुँ काल फनीस ॥ १२७ ॥

चौ०-सायक एक नाभिसर सोखा। अपर लगे सिर भुज करि रोखा।
लेइ सिर बाहु चले नाराचा। सिर भुज-हीन-रुंड महि नाचा।
धरनि धसै धर धाव प्रचंडा। तब प्रभु सर हति कृत जुग खंडा।
गर्जेउ मरत घोररव भारी। कहाँ राम रन हतौं पचारी।
डोली भूमि गिरत दसकंधर। छुभित सिंधु सरि दिग्गज भूधर।
धरनि परेउ† दोउ खंड बढ़ाई। चापि भालु-मर्कट-समुदाई।
मंदोदरि आगे भुज सीसा। धरि सर चले जहाँ जगदीसा।
प्रविसे सब निषंग महँ जाई। देखि सुरन्ह दुंदुभी बजाई।
तासु तेजु समान प्रभुआनन। हरषे देखि संभु चतुरानन।
जय जय धुनि पूरी ब्रह्मंडा। जय रघुवीर प्रबल-भुज-दंडा।
बरषहिं सुमन देव-मुनि-वृंदा। जय कृपाल जय जयति मुकुंदा।

छंद—जय कृपाकंद मुकुंद द्वंदहरन सरन-सुख-प्रद प्रभो।
खल-दल-विदारन परमकारन कारुनीक सदा विभो॥
सुर सिद्ध मुनि गंधर्व हरषे बाज दुंदुभि गहगही।
संग्रामअंगन रामअंग अनंग बहु सोभा लही॥
सिर जटामुकुट प्रसून बिच बिच अति मनोहर राजहीं।
जनु नीलगिरि पर तड़ित पटल समेत उडुगुन भ्राजहीं॥
भुजदंड सरकोदंड फेरत रुधिरकन तन अति बने।
जनु रायमुनी तमाल पर बैठीं बिपुल सुख आपने॥

दो०—कृपादृष्टि करि बृष्टि प्रभु अभय किए सुरवृंद।
हरषे बानर भालु सब जय सुखधाम मुकुंद ॥ १२८ ॥

चौ०-पतिसिर देखत मंदोदरी। मुरुछित बिकल धरनि खसि परी।
जुवतिवृंद रोवत उठि धाईं। तेहि उठाइ रावन पहिं आईं।

---

*काशि०, हस्त०, सरज०—पाठ:पेश धनु कान लगि। †काशि०—परेउ बीर।

सुनु मातु मैं पायेउँ अखिल-जग राज आजु न संसयं।
रन जीति रिपुदल बंधुगत पस्यामि राममनामयं ॥

दो०—सुनु सुत सदगुन सकल तव हृदय बसहु हनुमंत।
सानुकूल रघुबंस मनि रहहु समेत अनंत ॥१३२॥

चौ०-अब सोइ जतनु करहु तुम्ह ताता। देखौं नयन स्याम मृदुगाता।
तब हनुमान राम पहिं जाई। जनकसुता कै कुसल सुनाई।
सुनि संदेस भानु-कुल-भूषन *। बोलि लिए जुवराज बिभीषन।
मारुतसुत के संग सिधावहु। सादर जनकसुतहिं लेइ आवहु।
तुरतहिं सकल गए जहँ सीता। सेवहिं सब निसिचरी बिनीता।
बेगि बिभीषन तिन्हहिं सिखावा। सादर तिन्ह सीतहिं अन्हवावा।
बहु प्रकार भूषन पहिराए। सिबिका रुचिर साजि पुनि लाए।
ता पर हरषि चढ़ी बैदेही। सुमिरि राम सुखधाम सनेही।
बेतपानि रच्छक चहुँ पासा। चले सकल मन परम हुलासा †।
देखन भालु कीस सब आए। रच्छक कोपि निवारन धाए।
कह रघुबीर कहा मम मानहु। सीतहिं सखा पयादे आनहु।
देखहिं कपि जननी की नाईं। बिहँसि कहा रघुनाथ गुसाईं।
सुनि प्रभुबचन भालु कपि हरषे। नभ तें सुरन्ह सुमन बहु बरषे।
सीता प्रथम अनल महुँ राखी। प्रगट कीन्हि चह अंतर साखी।

दो०—तेहि कारन करुनायतन कहे कछुक दुर्बाद।
सुनत जातुधानी सकल लागीं करै बिषाद ॥१३३॥

चौ० प्रभु के बचन सीस धरि सीता। बोली मन-क्रम-बचन-पुनीता।
लछिमन होहु धरम के नेगी। पावक प्रगट करहु तुम्ह बेगी।
सुनि लछिमन सीता कै बानी। बिरह-बिबेक-धरम-नय सानी।

---

* काशि०—सुनि बानी पतंग-कुल-भूषन।

† इसके आगे काशि० की प्रति में यह चौपाई है—

संग लिए त्रिजटा निसिचरी। चढ़ी राम पहिं सुमिरत हरी।

दो०—मयतनयादिक नारि सब देइ तिलांजलि ताहि।
भवन गई रघुबीर-गुन-गन बरनत मन माहिं ॥१२०॥

चौ०-आइ बिभीषन पुनि सिर नायेउ। कृपासिंधु तब अनुज बोलायेउ।
तुम्ह, कपीस अंगद नल नीला। जामवंत मारुति नयसीला।
सब मिलि जाहु बिभीषन साथा। सारेहु तिलकु कहेउ रघुनाथा।
पिताबचन मैं नगर न आवौं। आपु सरिस कपि अनुज पठावौं।
तुरत चले कपि सुनि प्रभुबचना। कीन्ही जाइ तिलक कै रचना।
सादर सिंघासन बैठारी। तिलक कीन्ह अस्तुति अनुसारी।
जोरि पानि सबहीं सिरु नाए। सहित बिभीषन प्रभु पहिं आए।
तब रघुबीर बोलि कपि लीन्हे। कहि प्रियबचन सुखी सब कीन्हे।

छंद—किए सुखी कहि बानी सुधासम बल तुम्हारे रिपु हयो।
पायो बिभीषन राजु तिहुँ पुर जस तुम्हारो नित नयो॥
मोहि सहित सुभ कीरति तुम्हारी परम प्रीति जे गाइहैं।
संसारसिंधु अपार पार प्रयास बिनु नर पाइहैं॥

दो०—बारहिं बार बिलोक मुख नहिं अघाहिं कपिपुंज।
सुनत राम के बचन मृदु गहहिं सकल पदकंज ॥१२१॥

चौ०-पुनि प्रभु बोलि लियेउ हनुमाना। लंका जाहु कहेउ भगवाना।
समाचार जानकिहिं सुनायेहु। तासु कुसल लेइ तुम्ह चलि आयेहु।
तब हनुमंत नगर महुँ आए। सुनि निसिचरी निसाचर धाए।
बहु प्रकार तिन्ह पूजा कीन्ही। जनकसुता दिखाइ पुनि दीन्ही।
दूरिहिं तें प्रनाम कपि कीन्हा। रघु-पति-दूत जानकी चीन्हा।
कहहु तात प्रभु कृपानिकेता। कुसल अनुज-कपि-सेन-समेता।
सब बिधि कुसल कोसलाधीसा। मातु समर जीतेउ दससीसा।
अबिचल राजु बिभीषन पाया। सुनि कपिबचन हरष उर छाया।

छंद—अति हरष मन तन पुलक लोचन सजल कह पुनि पुनि रमा।
का देउँ तोहि त्रैलोक महुँ कपि किमपि नहिं बानी समा॥

सोउ कृपाल तब धाम सिधावा। यह हमरे मन बिसमौ आवा।
हम देवता परम अधिकारी। स्वारथरत तव भगति बिसारी।
भवप्रवाह संतत हम परे। अब प्रभु पाहि सरन अनुसरे।
दो०—करि बिनती सुर सिद्ध सब रहे जहँ तहँ कर जोरि।
अतिसय प्रेम सरोज-भव अस्तुति करत बहोरि॥१२६॥
छंद तोटक—जयराम सदा सुख धाम हरे। रघुनायक सायक-चाप-धरे।
भव-बारन-दारन सिंह प्रभो। गुनसागर नागर नाथ बिभो॥
तन काम अनेक अनूप छवी। गुन गावत सिद्ध मुनींद्र कवी।
जसु पावन रावन नाग महा। खगनाथ जथा करि कोप गहा॥
जनरंजन भंजन सोक भयं। गतक्रोध सदा प्रभु बोधमयं।
अवतार उदार अपारगुनं। महि-भार-बिभंजन ग्यानघनं।
अज व्यापकमेकमनादि सदा। करुनाकर राम नमामि मुदा।
रघु-बंस-बिभूषन दूषनहा। कृत भूप बिभीषन दीन रहा।
गुन-ग्यान-निधान अमान अजं। नित राम नमामि बिभुं बिरजं।
भुज-दंड-प्रचंड-प्रताप-बलं। खल-बृंद-निकंद-महा-कुसलं।
बिनु कारन दीनदयाल हितं। छबि धाम नमामि रमासहितं।
भवतारन कारन काजपरं। मन-संभव-दारुन-दोष-हरं।
सर चाप मनोहर त्रोनधरं। जलजारुन-लोचन भूपवरं।
सुखमंदिर सुंदर श्रीरमनं। मद मार महा-ममता-समनं।
अनवद्य अखंड न गोचर गो। सब रूप सदा सब होइ न सो।
इति बेद बदंति न दंतकथा। रबि आतपभिन्न न भिन्न जथा।
कृतकृत्य बिभो सब बानर ए। निरखंत तवानन सादर जे।
धिग जीवन देव सरीर हरे। तव भक्ति बिना भव भूमि परे।
अब दीनदयाल दया करिए। मति मोरि बिभेदकरी हरिए।
जेहि तें बिपरीत क्रिया करिए। दुख सो सुख मानि सुखी चरिए।
खलखंडन मंडन रम्य छमा। पद-पंकज सेवित संभु उमा।
नृपनायक दे बरदानमिदं। चरनांबुज प्रेम सदा सुभदं।

लोचन सजल जोरि कर दोऊ। प्रभु सन कछु कहि सकत न ओऊ।
देखि रामरुख लछिमनु धाए। प्रगटि कृसानु काठ बहु लाए।
प्रबल अनल देखि बैदेही। हृदय हरष कछु भय नहिं तेही।
जौं मन बच क्रम मम उर माहीं। तजि रघुबीर आन गति नाहीं।
तौ कृसानु सब कै गति जाना। मो कहँ होहु श्रिखंड समाना।

छंद—श्री-खंड-सम पावक प्रबेसु कियो सुमिरि प्रभु मैथिली।
जय कोसलेस महेस-बंदित-चरन रति अति निर्मली।
प्रतिबिंब अरु लौकिक कलंक प्रचंड पावक महुँ जरे।
प्रभुचरित काहु न लखे नभ सुर सिद्ध मुनि देखहिं खरे॥
तब अनल भूसुररूप कर गहि सत्य सिय श्रुतिबिदित जो।
जिमि छीरसागर इंदिरा रामहिं समर्पी आनि सो।
सो राम बाम बिभाग राजति रुचिर अति सोभा भली।
नव-नील-नीरज निकट मानहुँ कनक-पंकज की कली।

दो०—हरषि सुमन बरषहिं बिबुध बाजहिं गगन निसान।
गावहिं किन्नर अपछरा नाचहिं चढ़ी बिमान॥१३४॥
श्री-जानकी-समेत प्रभु सोभा अमित अपार।
देखत हरषे भालु कपि जय रघुपति सुखसार॥१३५॥

चौ०-तब रघु-पति-अनुसासन पाई। मातलि चलेउ चरन सिरु नाई।
आए देव सदा स्वारथी। बचन कहहिं जनु परमारथी।
दीनबंधु दयाल रघुराया। देव कीन्ह देवन्ह पर दाया।
बिस्व-द्रोह-रत यह खल कामी। निज अघ गयेउ कु-मारग-गामी।
तुम्ह सम रूप ब्रह्म अबिनासी। सदा एकरस सहज उदासी।
अकल अगुन अज अनघ अनामय। अजित अमोघसक्ति करुनामय।
मीन कमठ सूकर नरहरी। बामन परसुराम बपु धरी।
जब जब नाथ सुरन्ह दुख पावा। नाना तनु धरि तुम्हहिं नसावा।
रावन पापमूल सुरद्रोही। काम-लोभ-मद-रत अति कोही।

स्यामगात राजीवबिलोचन। दीनबंधु प्रनतारतिमोचन॥
अनुज-जानकी-सहित निरंतर। बसहु राम नृप मम उरअंतर॥
मुनिरंजन महि-मंडल-मंडन। तुलसि-दास-प्रभु त्रासबिखंडन॥

दो०—नाथ जबहिं कोसलपुरी होइहि तिलकु तुम्हार।
कृपासिंधु मैं आउब देखन चरित उदार॥१४२॥

चौ०-करि बिनती जब संभु सिधाए। तब प्रभु निकट बिभीषनु आए॥
नाइ चरन सिर कह मृदु बानी। बिनय सुनहु प्रभु सारंगपानी॥
सकुल सदल प्रभु रावन मारा। पावन जसु त्रिभुवन बिस्तारा॥
दीन मलीन हीनमति जाती। मो पर कृपा कीन्हि बहु भाँती॥
अब जनगृह पुनीत प्रभु कीजे। मज्जनु करिअ समरश्रम छीजे॥
देखि कोस मंदिर संपदा। देहु कृपाल कपिन्ह कहुँ मुदा॥
सब बिधि नाथ मोहि अपनाइअ। पुनि मोहि सहित अवध प्रभु जाइअ॥
सुनत बचन मृदु दीनदयाला। सजल भए दोउ नयन बिसाला॥

दो०—तोर कोस गृह मोर सब सत्य बचन सुनु भ्रात।
दसा भरत के सुमिरि मोहि निमिष कल्पसम जात॥१४३॥
तापस बेष सरीर कृस जपत निरंतर मोहि।
देखौं बेगि सो जतन करु सखा निहोरौं तोहि *॥१४४॥
बीते अवध जाउँ जौं जियत न पावौं बीर।
प्रीति भरत कै समुझि प्रभु पुनि पुनि पुलक सरीर*॥१४५॥
करेहु कल्प भरि राज तुम्ह मोहि सुमिरेहु मन माहिं।
पुनि मम धाम सिधाइहहु जहाँ संत सब जाहिं*॥१४६॥

चौ०-सुनत बिभीषन बचन राम के। हरषि गहे पद कृपाधाम के॥
बानर भालु सकल हरषाने। गहि प्रभुपद गुन बिमल बखाने॥
बहुरि बिभीषन भवन सिधावा। मनि-गन-बसन बिमानु भरावा॥
लेइ पुष्पक प्रभु आगे राखा। हँसि करि कृपासिंधु तब भाखा॥

* ये तीनों दोहे सदल० प्रति में नहीं है।

मोहि जानिये निज दास। दे भगति रमानिवास॥

छंद—दे भक्ति रमानिवास त्रासहरन सरन-सुख-दायकं।
सुखधाम• राम नमामि काम अनेकछवि रघुनायकं॥
सुर-बृंद-रंजन द्वंदभंजन मनुजतनु अतुलितबलं।
ब्रह्मादि-संकर-सेव्य राम नमामि करुनाकोमलं॥

दो०—अब करि कृपा बिलोकि मोहि आयसु देहु कृपाल।
काह करौं सुनि प्रिय बचन बोले दीनदयाल॥१३९॥

चौ०-सुनु सुरपति कपि भालु हमारे। परे भूमि निसिचरन्ह जे मारे।
मम हित लागि तजे इन्ह प्राना। सकल जियाउ सुरेस सुजाना।
सुनु खगपति प्रभु कै यह बानी। अति अगाध जानहिं मुनि ज्ञानी।
प्रभु सक त्रिभुवन मारि जियाई। केवल सक्रहि दीन्हि बड़ाई।
सुधा बरषि कपि भालु जियाए। हरषि उठे सब प्रभु पहिं आए।
सुधा वृष्टि भइ दुहुँ दल ऊपर। जिए भालु कपि नहिं रजनीचर।
रामाकार भए तिन्ह के मन। गए ब्रह्मपद तजि सरीर रन।
सुरअंसिक सब कपि अरु रीछा। जिये सकल रघुपति की ईछा।
रामसरिस को दीन-हित-कारी। कीन्हे मुक्त निसाचर-झारी।
खल मलधाम कामरत रावन। गति पाई जो मुनिवर पावन।

दो०—सुमन बरषि सब सुर चले चढ़ि चढ़ि रुचिर बिमान।
देखि सुअवसर राम पहिं आए संभु सुजान॥१४०॥
परम प्रीति कर जोरि जुग नलिननयन भरि बारि।
पुलकिततन गद्गदगिरा बिनय करत त्रिपुरारि॥१४१॥

छंद-मामभिरक्षय रघु-कुल-नायक। धृत बर-चाप रुचिर-कर-सायक॥
मोह महा घनपटल प्रभंजन। संसय-बिपिन-अनल सुररंजन॥
सगुन अगुन गुनमंदिर सुंदर। भ्रम-तम-प्रबल-प्रताप-दिवाकर॥
काम-क्रोध-मद-गज-पंचानन। बसहु निरंतर जन-मन-कानन॥
बिषय-मनोरथ-पुंज-कंज-बन। प्रबल तुषार उदार पार मन॥
भव-बारिधि-मंदर परमंदर। बारय तारय संसृति दुस्तर॥

मन महुँ विप्रचरन सिर नावा। उत्तर दिसिहिं बिमान चलावा।
चलत बिमानु कोलाहलु होई। जय रघुबीर कहहिं सब कोई।
सिंघासनु अतिउच्च मनोहर। सियसमेत प्रभु बैठे ता पर।
राजत रामसहित भामिनी। मेरुसृंग जनु घनु दामिनी।
रुचिर बिमानु चलेउ अतिआतुर। कीन्ही सुमनबृष्टि हरषे सुर।
परम सुखद चलि त्रिबिध बयारी। सागर सर सरि निर्मल बारी।
सगुन होहिं सुंदर चहुँ पासा। मन प्रसन्न निर्मल नभ आसा।
कह रघुबीर देखु रन सीता। लछिमन इहाँ हतेउ इंद्रजीता।
हनूमान अंगद के मारे। रन महिं परे निसाचर भारे।
कुंभकरन रावन दोउ भाई। इहाँ हते सुर-मुनि-दुख-दाई।

दो०—इहाँ सेतु बाँधेउँ अरु * थापेउँ सिव सुखधाम।
सीतासहित कृपायतन संभुहि कीन्ह प्रनाम॥ १५२॥
जहँ जहँ करुनासिंधु बन कीन्ह बास बिश्राम।
सकल देखाए जानकिहि कहे सबन्हि के नाम॥ १५३॥

चौ०-सपदि बिमानु तहाँ चलि आवा। दंडकबन जहँ परम सुहावा।
कुंभजादि मुनिनायक नाना। गए राम सब के अस्थाना।
सकल रिषिन्ह सन पाइ असीसा। चित्रकूट आयेउ जगदीसा।
तहँ करि मुनिन्ह करे संतोखा। चला बिमान तहाँ ते चोखा।
बहुरि राम जानकिहि देखाई। जमुना कलि-मल-हरनि सुहाई।
पुनि देखी सुरसरी पुनीता। राम कहा प्रनाम करु सीता।
तीरथपति पुनि देखु प्रयागा। देखत जनम-कोटि-अघ भागा।
देखु परमपावनि पुनि बेनी। हरनि सोक हरि-लोक-निसेनी।
देखो अवधपुरी अति पावनि। त्रि-बिध-ताप भवरोग नसावनि।

---

* काशि०—यह देखु सुंदर सेतु जहँ। सदल०—सुंदरि सेतु देखु यह। छक्कन०—इहाँ सेतु जहँ बाँधेउ अरु।

चढ़ि बिमान सुनु सखा बिभीषन। गगन जाइ बरषहु पट भूषन।
नभ पर जाइ बिभीषन तबहीं। बरषि दिए मनि अंबर सबहीं।
जोइ जोइ मन भावै सोइ लेहीं। मनि मुख मेलि डारि कपि देहीं।
हँसे राम श्री-अनुज-समेता। परमकौतुकी कृपानिकेता।

दो०—ध्यान न पावहिं जासु मुनि नेति नेति कह बेद।
कृपासिंधु सोइ कपिन्ह सन करत अनेक बिनोद* ॥१४७॥
उमा जोग जप दान तप नाना ब्रत मख नेम।
रामकृपा नहिं करहिं तसि जसि निस्केवल प्रेम ॥१४८॥

चौ०-भालु कपिन्ह पट भूषन पाए। पहिरि पहिरि रघुपति पहिं आए।
नाना जिनिस देखि प्रभु कीसा। पुनि पुनि हँसत कोसलाधीसा।
चितै सबन्ह पर कीन्ही दाया। बोले मृदुल बचन रघुराया।
तुम्हरे बल मैं रावनु मारा। तिलकु बिभीषन कहुँ पुनि सारा।
निज निज गृह अब तुम्ह सब जाहू। सुमिरेहु मोहि डरेहु जनि काहू।
बचन सुनत प्रेमाकुल बानर। पानि जोरि बाले सब सादर।
प्रभु जोइ कहहु तुम्हहिं सब सोहा। हमरे होत बचन सुनि मोहा।
दीन जानि कपि किए सनाथा। तुम्ह त्रैलोक ईस रघुनाथा।
सुनि प्रभुबचन लाज हम मरहीं। मसक कतहुँ खग-पति-हित करहीं।
देखि रामरुख बानर रीछा। प्रेममगन नहिं गृह कै ईछा।

दो०—प्रभुप्रेरित कपि भालु सब रामरूप उर राखि।
हरष बिषाद समेत तब चले बिनय बहु भाषि ॥१४९॥
जामवंत कपिराज नल अंगदादि हनुमान।
सहित बिभीषन अपर जे जूथप कपि बलवान ॥१५०॥
कहि न सकहिं कछु प्रेमबस भरि भरि लोचन बारि।
सनमुख चितवहिं रामतन नयननिमेष निवारि ॥१५१॥

चौ०-अतिसय प्रीति देखि रघुराई। लीन्हे सकल बिमान चढ़ाई।

---

* सदल०—बिभेद।

यह कलिकाल मलायतन मन करि देखु बिचार।
श्रीरघुनायक-नामु तजि नहिं कछु आन अधार ॥१५७॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने
विमलविज्ञानसम्पादनो नाम
षष्ठः सोपानः समाप्तः।

---

दो०—तब रघुनंदन सिय सहित अवधहिं कीन्ह प्रनामु।
सजल बिलोचन पुलकि तन पुनि पुनि हरषत रामु ॥१५४॥
बहुरि त्रिबेनी आइ प्रभु हरषित मज्जनु कीन्ह।
कपिन्ह समेत महीसुरन्ह दान विविध विधि दीन्ह ॥१५५॥

चौ०-प्रभु हनुमंतहि कहा बुझाई। धरि बटुरूप अवधपुर जाई।
भरतहि कुसल हमारि सुनायेहु। समाचार लेइ तुम्ह चलि आयेहु।
तुरत पवनसुत गवनत भयेऊ। तब प्रभु भरद्वाज पहिं गयेऊ।
नाना विधि मुनि पूजा कीन्ही। अस्तुति करि पुनि आसिष दीन्ही।
मुनिपद बंदि जुगल कर जोरी। चढ़ि बिमान प्रभु चले बहोरी।
इहाँ निषाद सुना हरि आए। नाव नाव कहँ लोग बुलाए।
सुरसरि नाँघि जान जब आवा। उतरेउ तट प्रभुआयसु पावा।
तब सीता पूजी सुरसरी। बहु प्रकार पुनि चरनन्हि परी।
दीन्हि असीस हरषि मन गंगा। सुंदरि तव अहिवात अभंगा।
सुनत गुहा धायेउ प्रेमाकुल। आयेउ निकट परम-सुख-संकुल।
प्रभुहि बिलोकि सहित बैदेही। परेउ अवनि तनसुधि नहिं तेही।
प्रीति परम बिलोकि रघुराई। हरषि उठाइ लियो उर लाई।

छंद—लियो हृदय लाइ कृपानिधान सुजान राय रमापती।
बैठारि परम समीप बूझी कुसल सो करि बीनती ॥
अब कुसल पदपंकज बिलोकि बिरंचि-संकर-सेव्य जे।
सुखधाम पूरनकाम राम नमामि राम नमामि ते ॥
सब भाँति अधम निषाद सो हरि भरतज्यों उर लाइयो।
मतिमंद तुलसीदास सो प्रभु मोहबस बिसराइयो ॥
यह रावनारिचरित्र पावन राम-पद-रति-प्रद सदा।
कामादिहर बिग्यानकर सुर सिद्ध मुनि गावहिं मुदा॥

दो०—समर बिजय रघुबीर के चरित जे सुनहिं सुजान*।
बिजय बिबेक बिभूति नित तिन्हहिं देहिं भगवान ॥१५६॥

* काशि०—समरबिजय रघु-पति-चरित सुनहिं जे सदा सुजान।

# सप्तम सोपान

## ( उत्तर कांड )

श्लोकाः

केकीकण्ठाभनीलं उरवरविलसद्विप्रपादाब्जचिह्नं
शोभाढ्यं पीतवस्त्रं सरसिजनयनं सर्वदा सुप्रसन्नम् ।
पाणौ नाराचचापं कपिनिकरयुतं बन्धुना सेव्यमानं
नौमीड्यं जानकीशं रघुवरमनिशं पुष्पकारूढरामम् ॥१॥
कोशलेन्द्रपदकञ्जमञ्जुलौ कोमलावजमहेशवन्दितौ
जानकीकरसरोजलालितौ चिन्तकस्य मनभृङ्गसङ्गिनौ ॥२॥
कुन्दइन्दुदरगौरसुन्दरं अम्बिकापतिमभीष्टसिद्धिदम् ।
कारुणीककलकञ्जलोचनं नौमि शङ्करमनङ्गमोचनम् ॥३॥

---

मोर के कंठ ऐसे नीलवर्ण वाले ब्राह्मण के चरणकमल के चिह्न (भृगुलता) से शोभित उत्तम वक्षस्थल वाले, शोभा से भरे, पीताम्बर धारण किए, कमल से नयनवाले, सर्वदा सुप्रसन्न, हाथ में धनुष बाण लिए, वानरों के झुंड से युत, भाई (लक्ष्मण) से सेवित, जानकी के नाथ, पुष्पक पर चढ़े, रघुकुल में श्रेष्ठ और पूज्य राम को सर्वदा नमस्कार करता हूँ ॥१॥

कोमल, ब्रह्मा-महादेव से वंदित, जानकी के हस्तकमल से लालित, ध्यान करनेवाले भक्तजन के मन रूपी भ्रमर के संगी, ऐसे कोसलेंद्र के चरणकमल को (नमस्कार करता हूँ) ॥२॥

कुंद फूल, चंद्र और शंख के गौर वर्ण से भी सुंदर, अंबिका (पार्वती) के पति, मनोरथ के घर, करुणा से भरे, सुंदर कमल से नयन वाले, कामदेव को नाश करनेवाले, शंकर को नमस्कार करता हूँ ॥३॥

मारुतसुत मैं कपि हनुमाना। नाम मोर सुनु कृपानिधाना।
दीनबंधु रघुपति कर किंकर। सुनत भरत भेंटेउ उठि सादर।
मिलत प्रेमु नहिं हृदय समाता। नयन स्रवत जल पुलकित गाता।
कपि तव दरस सकल दुख बीते। मिले आजु मोहि राम पिरीते।
बार बार बूझी कुसलाता। तो कहुँ देउँ काह सुनु भ्राता।
एहि संदेससरिस जग माहीं। करि बिचार देखेउँ कछु नाहीं।
नाहिंन तात उरिन मैं तोही। अब प्रभुचरित सुनावहु मोही।
तब हनुमंत नाइ पद माथा। कहे सकल रघु-पति-गुन-गाथा।
कहु कपि कबहुँ कृपाल गुसाईं। सुमिरहिं मोहि दास की नाईं।

छंद—निज दास ज्यों रघु-बंस-भूषन कबहुँ मम सुमिरन कर्‌यो।
सुनि भरत बचन बिनीत अति कपि पुलकि तन चरनन्हि पर्‌यो॥
रघुबीर निजमुख जासु गुनगन कहत अग-जग-नाथ जो।
काहे न होइ बिनीत परम पुनीत सद-गुन-पाथ * सो॥

दो०—राम-प्रान प्रिय नाथ तुम्ह सत्य बचन मम तात।
पुनि पुनि मिलत भरत सुनि हरष न हृदय समात॥७॥

सो०—भरतचरन सिरु नाइ तुरित गयेउ कपि राम पहिं।
कही कुसल सब जाइ हरषि चलेउ प्रभु जान चढ़ि॥८॥

चौ०-हरषि भरत कोसलपुर आए। समाचार सब गुरहिं सुनाए।
पुनि मंदिर महँ बात जनाई। आवत नगर कुसल रघुराई।
सुनत सकल जननी उठि धाईं। कहि प्रभुकुसल भरत समुझाईं।
समाचार पुरबासिन्ह पाए। नर अरु नारि हरषि सब धाए।
दधि दुर्बा रोचन फल फूला। नव तुलसीदल मंगलमूला।
भरि भरि हेमथार भामिनी। गावत चलीं सिंधुरगामिनी †।
जो जैसेहिं तैसेहिं उठि धावहिं। बाल वृद्ध कहँ संग न लावहिं।
एक एकन्ह कहँ बूझहिं भाई। तुम्ह देखे दयाल रघुराई।

---

* हस्त०, सदल०—सिंधु। † हस्त०—गावत चलि सिंधुरबर गामिनी।

दो०—रहा एक दिन अवधि कर अति आरत पुरलोग।
जहँ तहँ सोचहिं नारि नर कृसतन रामवियोग ॥१॥
सगुन होहिं सुंदर सकल मन प्रसन्न सब केर।
प्रभुआगमन जनाव जनु नगर रम्य चहुँ फेर ॥२॥
कौसल्यादि मातु सब मन अनंद अस होइ।
आए प्रभु सिय-अनुज-युत कहन चहत अब कोइ ॥३॥
भरत-नयन-भुज दच्छिन फरकत वारहिं वार।
जानि सगुन मन हरष अति लागे करै विचार ॥४॥

चौ०-रहेउ एक दिन अवधि-अधारा। समुझत मन दुख भयेउ अपारा।
कारन कवन नाथु नहिं आयेउ। जानि कुटिल किधौं मोहि बिसरायेउ।
अहह धन्य लछिमनु वड़ भागी। राम - पदारविंद - अनुरागी।
कपटी कुटिल मोहि प्रभु चीन्हा। ता तें नाथ संग नहिं लीन्हा।
जौं करनी समुझैं प्रभु मोरी। नहिं निस्तार कलपसत कोरी।
जनअवगुन प्रभु मान न काऊ। दीनवंधु अति मृदुल सुभाऊ।
मोरे जिय भरोस दृढ़ सोई। मिलिहहिं रामु सगुन सुभ होई।
बीते अवधि रहहिं जौं प्राना। अधम कवन जग मोहि समाना।

दो०—राम-बिरह-सागर महुँ भरत मगन मन होत।
विप्ररूप धरि पवनसुत आइ गयेउ जनु पोत ॥ ५ ॥
बैठे देखि कुसासन जटामुकुट कृसगात।
राम राम रघुपति जपत स्रवत नयन जलजात ॥ ६ ॥

चौ०-देखत हनूमान अति हरषेउ। पुलकगात लोचनजलु वरषेउ।
मन महुँ वहुत भाँति सुख मानी। वोलेउ श्रवन-सुधा-सम वानी।
जासु विरह सोचहु दिनु राती। रटहु निरंतर गुन-गन-पाँती।
रघु-कुल-तिलक सु-जन-सुख-दाता। आयेउ कुसल देव-मुनि-त्राता।
रिपु रन जीति सुजसु सुर गावत। सीता अनुज सहित पुर आवत।
सुनत वचन विसरे सब दूखा। तृषावंत जिमि पाव पियूखा।
को तुम्ह तात कहाँ तें आए। मोहि परम प्रिय वचन सुनाए।

स्यामलगात रोम भए ठाढ़े। नव-राजीव-नयन जल बाढ़े।

छंद—राजीवलोचन स्रवत जल तन ललित पुलकावलि बनी।
अति प्रेम हृदय लगाइ अनुजहिं मिले प्रभु त्रि-भुवन-धनी॥
प्रभु मिलत अनुजहिं सोह मो पहिं जाति नहिं उपमा कही।
जनु प्रेम अरु सिंगार तनु धरि मिले बर सुखमा*लही॥
बूझत कृपानिधि कुसल भरतहिं बचनु बेगि न आवई।
सुनु सिवा सो सुख बचनमन ते भिन्न जान जो पावई॥
अब कुसल कोसलनाथ आरत जानि जन दरसन दियो।
बूड़त बिरहबारीस कृपानिधान मोहि कर गहि लियो॥

दो०—पुनि प्रभु हरषित सत्रुहन भेंटे हृदय लगाइ।
लछिमनु भरत मिले तब परम प्रेम दोउ भाइ †॥१४॥

चौ०-भरतानुज लछिमनु पुनि भेंटे। दुसह बिरहसंभव दुख मेटे
सीताचरन भरत सिरु नावा। अनुज समेत परम सुख पावा
प्रभु बिलोकि हरषे पुरबासी। जनित वियोग बिपति सब नासी।
प्रेमातुर सब लोग निहारी। कौतुक कीन्ह कृपाल खरारी।
अमित रूप प्रगटे तेहि काला। जथाजोग मिले सबहिं कृपाला।
कृपादृष्टि रघुबीर बिलोकी। किए सकल नर नारि बिसोकी।
छन महुँ सबहि मिले भगवाना। उमा मरमु यह काहु न जाना।
एहि बिधि सबहिं सुखी करि रामा। आगे चले सील-गुन-धामा।
कौसल्यादि मातु सब धाईं। निरखि बच्छ जनु धेनु लवाईं।

छंद—जनु धेनु बालक बच्छ तजि गृह चरन बन परबस गईं।
दिनअंत पुर रुख स्रवत थन हुँकार करि धावत भईं॥
अतिप्रेम प्रभु सब मातु भेंटी बचन मृदु बहु बिधि कहे।
गइ बिषम बिपति बियोगभव तिन्ह हरष सुख अगनित लहे॥

दो०—भेंटेउ तनय सुमित्रा राम-चरन-रति जानि।
रामहिं मिलत कैकई हृदय बहुत सकुचानि॥१५॥

---

* काशि०-परमा। † सद्ग०-लछिमन भेंटे भरत पुनि प्रेम न हृदय समाइ।

अवधपुरी प्रभु आवत जानी। भई सकल सोभा कै खानी।
भइ सरजू अति-निर्मल-नीरा। बहै सुहावन त्रिविध समीरा।

दो०—हरषित गुर परिजन अनुज भू-सुर-वृंद-समेत।
चले भरत अतिप्रेम मन सनमुख कृपानिकेत॥ ९॥
बहुतक चढ़ी अटारिन्ह निरखहिं गगन बिमान।
देखि मधुर सुर हरषित करहिं सुमंगल गान॥ १०॥
राकाससि रघुपति पुर सिंधु देखि हरषान।
बढ़ेउ कोलाहल करत जनु नारि-तरंग-समान॥ ११॥

चौ०-इहाँ भानु-कुल-कमल-दिवा-कर। कपिन्ह देखावत नगर मनोहर
सुनु कपीस अंगद लंकेसा। पावन पुरी रुचिर यह देसा
जद्यपि सब बैकुंठ बखाना। बेद-पुरान-विदित जग जाना।
अवध सरिस प्रिय मोहि न सोऊ। यह प्रसंग जानै कोउ कोऊ
जनमभूमि मम पुरी सुहावनि। उत्तर दिसि बह सरजू पावनि।
जा मज्जन तें बिनहिं प्रयासा। मम समीप नर पावहिं बासा।
अतिप्रिय मोहि इहाँ के बासी। मम धामदा पुरी सुखरासी।
हरषे सब कपि सुनि प्रभुबानी। धन्य अवध जो राम बखानी।

दो०—आवत देखि लोग सब कृपासिंधु भगवान।
नगर निकट प्रभु प्रेरेउ उतरेउ भूमि बिमान॥१२॥
उतरि कहेउ प्रभु पुष्पकहिं तुम्ह कुबेर पहिं जाहु।
प्रेरित राम चलेउ सो हरष बिरहु अति ताहु॥१३॥

चौ०-आए भरत संग सब लोगा। कृसतन श्री-रघु-बीर-बियोगा।
बामदेव बसिष्ठ मुनिनायक। देखे प्रभु महि धरि धनु सायक।
धाइ धरे गुर-चरन-सरोरुह। अनुजसहित अति-पुलक-तनोरुह।
भेंटि कुसल बूझी मुनिराया। हमरे कुसल तुम्हारिहि दाया।
सकल द्विजन्ह मिलि नायेउ माथा। धरम-धुरं-धर रघु-कुल-नाथा।
गहे भरत पुनि प्रभु-पद-पंकज। नमत जिन्हहिं सुर मुनि संकर अज।
परे भूमि नहिं उठत उठाए। बर करि कृपासिंधु उर लाए।

बीथी सकल सुगंध सिंचाईं। गजमनि रचि बहु चौक पुराईं।
नाना भाँति सुमंगल साजे। हरषि नगर निसान बहु बाजे।
जहँ तहँ नारि निछावरि करहीं। देहिं असीस हरष उर भरहीं।
कंचनथार आरती नाना। जुवती सजे करहिं सुभ गाना।
करहिं आरती आरतिहर कै। रघु कुल-कमल-बिपिन-दिन-कर कै।
पुरसोभा संपति कल्याना। निगम सेष सारदा बखाना।
तेउ यह चरित देखि ठगि रहहीं। उमा तासु गुन नर किमि कहहीं।

दो०—नारि कुमुदिनी अवध सर रघु-पति-बिरह दिनेस।
अस्त भए बिगसत भईं निरखि रामु राकेस ॥२०॥
होंहि सगुन सुभ बिबिध बिधि बाजहिं गगन निसान।
पुर-नर नारि सनाथ करि भवन चले भगवान ॥२१॥

चौ०-प्रभु जानी कैकई लजानी। प्रथम तासु गृह गए भवानी।
ताहि प्रबोधि बहुत सुख दीन्हा। पुनि निज भवन गमनु हरि कीन्हा।
कृपासिंधु जब मंदिर गए। पुर-नर नारि सुखी सब भए।
गुर बसिष्ठ द्विज लिये बोलाई। आज सुघरी सुदिनु सुभदाई।
सब द्विज देहु हरषि अनुसासन। रामचंद्र बैठहिं सिंघासन।
मुनि बसिष्ठ के बचन सुहाए। सुनत सकल बिप्रन्ह अति भाए।
कहहिं बचन मृदु बिप्र अनेका। जगअभिराम रामअभिषेका।
अब मुनिबर बिलंबु नहिं कीजै। महाराज कहुँ तिलकु करीजै।

दो०—तब मुनि कहेउ सुमंत्र सन सुनत चलेउ सिरु नाइ।
रथ अनेक बहु बाजि गज तुरत सँवारेउ जाइ ॥२२॥
जहँ तहँ धावन पठै पुनि मंगल द्रब्य मँगाइ।
हरष समेत बसिष्ठपद पुनि सिरु नायेउ आइ ॥२३॥

चौ०-अवधपुरी अतिरुचिर बनाई। देवन्ह सुमनबृष्टि झरि लाई।
राम कहा सेवकन्ह बोलाई। प्रथम सखन्ह अन्हवावहु जाई।
सुनत बचन जहँ तहँ जन धाए। सुग्रीवादि तुरत अन्हवाए।
पुनि करुनानिधि भरत हँकारे। निज कर राम जटा निरुआरे।

लछिमन सब मातन्ह मिलि हरषे आसिष पाइ।
कैकइ कहुँ पुनि पुनि मिले मन कर छोभ न जाइ ॥१६॥

चौ०-सासुन्ह सबन्ह मिली बैदेही। चरनन्हि लागि हरष अति तेही।
देहिं असीस बूझि कुसलाता। होहु अचल तुम्हार अहिवाता।
सब रघु-पति-मुख-कमल बिलोकहिं। मंगल जानि नयनजल रोकहिं।
कनकथार आरती उतारहिं। बार बार प्रभुगात निहारहिं।
नाना भाँति निछावरि करहीं। परमानंद हरष उर भरहीं।
कौसल्या पुनि पुनि रघुबीरहिं। चितवति कृपासिंधु रनधीरहिं।
हृदय बिचारति बारहिं बारा। कवन भाँति लंकापति मारा।
अतिसुकुमार जुगल मेरे बारे। निसिचर सुभट महाबल भारे।

दो०—लछिमन अरु सीतासहित प्रभुहिं बिलोकति मात।
परमानंद-मगन-मन पुनि पुनि पुलकित गात ॥ १७ ॥

चौ०-लंकापति कपीस नल नीला। जामवंत अंगद सुभसीला।
हनुमदादि सब बानर बीरा। धरे मनोहर मनुजसरीरा।
भरत—सनेहु—सील-ब्रत—नेमा। सादर सब बरनहिं अतिप्रेमा।
देखि नगरबासिन्ह कै रीती। सकल सराहहिं प्रभु-पद-प्रीती।
पुनि रघुपति सब सखा बोलाए। मुनिपद लागहु सकल सिखाए।
गुर बसिष्ठ कुलपूज्य हमारे। इन्ह की कृपा दनुज रन मारे।
ए सब सखा सुनहु मुनि मेरे। भए समरसागर कहुँ बेरे।
मम हित लागि जनम इन्ह हारे। भरतहुँ तें मोहि अधिक पिआरे।
सुनि प्रभुवचन मगन सब भए। निमिष निमिष उपजत सुख नए।

दो०—कौसल्या के चरनन्हि पुनि तिन्ह नायेउ माथ॥
आसिष दीन्ही हरषि तुम्ह प्रिय मम जिमि रघुनाथ ॥ १८ ॥
सुमनवृष्टि नभ संकुल भवन चले सुखकंद।
चढ़ी अटारिन्ह देखहिं नगर-नारि-बर-बृंद ॥ १९ ॥

चौ०-कंचनकलस बिचित्र सँवारे। सबहिं धरे सजि निज निज द्वारे।
बंदनवार पताका केतू। सबन्हि बनाए मंगलहेतू।

दो०—वह सोभा समाज सुख कहत न बनै खगेस।
बरनै सारद सेष श्रुति सो रस जान महेस ॥२७॥
भिन्न भिन्न अस्तुति करि गे सुर निज निज धाम।
बंदिवेष धरि वेद तब आए जहँ श्रीराम ॥२८॥
प्रभु सर्बग्य कीन्ह अति आदर कृपानिधान।
लखेउ न काहू मरम कछु लगे करन गुनगान ॥२९॥
छंद—जय सगुन निर्गुनरूप रूपअनूप भूप सिरोमने।
दसकंधरादि प्रचंड निसिचर प्रबल खल भुजबल हने॥
अवतार नर संसारभार बिभंजि दारुनदुख दहे।
जय प्रनतपाल दयाल प्रभु संजुक्तसक्ति नमामहे॥
तव बिषम मायावस सुरासुर नाग नर अग जग हरे।
भवपंथ भ्रमत अमित दिवसनिसि काल कर्म गुनन्हि भरे॥
जे नाथ करि करुना बिलोके त्रिविध दुख ते निर्बहे।
भव-खेद-छेदन-दच्छ हम कहँ रच्छ राम नमामहे॥
जे ग्यान-मान-बिमत्त तव भवहरनि भगति न आदरी।
ते पाइ सुर-दुर्लभ-पदादपि परत हम देखत हरी।
बिस्वास करि सब आस परिहरि दास तव जे होइ रहे॥
जपि नाम तव बिनु श्रम तरहिं भवनाथ सोइ समरामहे।
जे चरन सिव अज पूज्य रज सुभ परसि मुनिपतिनी तरी।
नखनिर्गता मुनिबंदिता त्रैलोक्य-पावनि सुरसरी॥
ध्वज-कुलिस-अंकुस-कंज-जुत बन फिरत कंटक किन लहे।
पद-कंज-द्वंद मुकुंद राम रमेस नित्य भजामहे॥
अब्यक्त-मूल-मनादि तरु त्वच चारि निगमागम भने।
षट कंध साखा पंचबीस अनेक पर्न सुमन घने॥
फल जुगल बिधि कटु मधुर बेलि अकेलि जेहि आस्रित रहे।
पल्लवत फूलत नवल नित संसारबिटप नमामहे॥
जे ब्रह्म अजमद्वैत-मनुभव-गम्य मन पर ध्यावहीं।

अन्हवाए प्रभु तीनउँ भाई। भगतबछल कृपाल रघुराई।
भरतभाग्य प्रभु-कोमल-ताई। सेष कोटि सत सकहिं न गाई।
पुनि निज जटा राम बिबराए। गुरु अनुसासन माँगि नहाए।
करि मज्जनु प्रभु भूषन साजे। अंग अनंग कोटि छबि छाजे।

दो०—सासुन्ह सादर जानकिहि मज्जनु तुरत कराइ।
दिव्य बसन बर भूषन अँग अँग सजे बनाइ ॥२४॥
राम-बाम-दिसि सोभति रमारूप गुनखानि।
देखि मातु सब हरषीं जनम सुफल निज जानि ॥२५॥
सुनु खगेस तेहि अवसर ब्रह्मा सिव मुनिबृंद।
चढ़ि बिमान आए सब सुर देखन सुखकंद ॥२६॥

चौ० प्रभु बिलोक मुनि मनु अनुरागा। तुरत दिव्य सिंघासनु माँगा ॥
रबिसम तेज सो बरनि न जाई। बैठे राम द्विजन्ह सिरु नाई।
जनक-सुता-समेत रघुराई। पेखि प्रहरषे मुनिसमुदाई।
बेदमंत्र तब द्विजन्ह उचारे। नभ सुर मुनि जय जयति पुकारे।
प्रथम तिलक बसिष्ठ मुनि कीन्हा। पुनि सब बिप्रन्ह आयसु दीन्हा।
सुत बिलोकि हरषीं महतारी। बार बार आरती उतारी।
बिप्रन्ह दान बिबिध बिधि दीन्हे। जाचक सकल अजाचक कीन्हे।
सिंघासन पर त्रि-भुवन-साईं। देखि सुरन्ह दुंदुभी बजाईं।

छंद—नभ दुंदुभी बाजहिं बिपुल गंधर्ब किंनर गावहीं।
नाचहिं अपछराबृंद परमानंद सुर मुनि पावहीं ॥
भरतादि अनुज बिभीषनांगद हनुमदादि समेत ते।
गहे छत्र चामर व्यजन धनु असि चर्म* सक्ति बिराजते ॥
सियसहित दिन-कर-बंस-भूषन काम बहु छबि सोहई।
नव-अंबु-धर-बर-गात अंबर पीत मुनिमन मोहई ॥
मुकुटांगदादि बिचित्र भूषन अंग अंगन्हि प्रति सजे।
अंभोजनयन बिसाल उर भुज धन्य नर निरखंत जे ॥

* पाठा०—चर्म।

दो०—बार बार बर माँगौं हरषि देहु श्रीरंग।
पद-सरोज अनपायनी भगति सदा सतसंग ॥३२॥
बरनि उमापति रामगुन हरषि गए कैलास।
तब प्रभु कपिन्ह दिवाए सब बिधि सुखप्रद बास ॥३३॥
चौ०-सुनु खगपति यह कथा पावनी। त्रिबिध ताप भव-भय-दावनी।
महाराज कर सुभ अभिषेका। सुनत लहहिं नर बिरति बिबेका।
जे सकाम नर सुनहिं जे गावहिं। सुख संपति नाना बिधि पावहिं।
सुरदुर्लभ सुख करि जग माहीं। अंतकाल रघु-पति-पुर जाहीं।
सुनहिं बिमुक्त बिरत अरु बिषई। लहहिं भगति गति संपति नई।
खगपति रामकथा मैं बरनी। स्व-मति-बिलास त्रास-दुख-हरनी।
बिरति बिबेक भगति दृढ़ करनी। मोह नदी कहँ सुंदर तरनी।
नित नव मंगल कोसलपुरी। हरषित रहहिं लोग सब पुरी।
नित नव प्रीति राम-पद-पंकज। सबके जिन्हहिं नमत सिव मुनि अज।
मंगन बहु प्रकार पहिराए। द्विजन्ह दान नाना बिधि पाए।
दो०—ब्रह्मानंदमगन कपि सब के प्रभुपद्प्रीति।
जात न जाने दिवस तिन्ह गए मास षट बीति ॥३४॥
चौ०-बिसरे गृह सपनेहुँ सुधि नाहीं। जिमि परद्रोह संत मन माहीं।
तब रघुपति सब सखा बोलाए। आइ सबन्हि सादर सिर नाए।
परम प्रीति समीप बैठारे। भगत सुखद मृदु बचन उचारे।
तुम्ह अति कीन्हि मोरि सेवकाई। मुख पर केहि बिधि करौं बड़ाई।
ता तें मोहि तुम्ह अतिप्रिय लागे। मम हित लागि भवन सुख त्यागे।
अनुज राज संपति बैदेही। देह गेह परिवार सनेही।
सब मम प्रिय नहिं तुम्हहिं समाना। मृषा न कहौं मोर यह बाना।
सब के प्रिय सेवक यह नीती। मोरें अधिक दास पर प्रीती।
दो०—अब गृह जाहु सखा सब भजेहु मोहि दृढ़ नेम।
सदा सर्बगत सर्बहित जानि करेहु अति प्रेम ॥३५॥
चौ०-सुनि प्रभुबचन मगन सब भए। को हम कहाँ बिसारि तन गए।

ते कहहु जानहु नाथ हम तव सगुन जस नित गावहीं ॥
करुनायतन प्रभु सद्गुनाकर देव यह बर माँगहीं।
मन बचन कर्म बिकार तजि तव चरन हम अनुरागहीं ॥

दो०—सब के देखत देवन्ह बिनती कीन्हि उदार।
अंतरधान भए पुनि गए ब्रह्मआगार ॥२०॥
बैनतेय सुनु संभु तब आए जहँ रघुबीर।
बिनय करत गद्गद गिरा पूरित पुलक सरीर ॥२१॥

तोमरछंद—जय राम रमा रमनं समनं। भव-ताप-भयाकुल पाहि जनं ॥
अवधेस सुरेस रमेस बिभो। सरनागत माँगत पाहि प्रभो।
दस-सीस-बिनासन बीस भुजा। कृत दूरि महा-महि-भूरि-रुजा ॥
रजनी-चर-बृंद-पतंग रहे। सर-पावक-तेज प्रचंड दहे ॥
महि-मंडल-मंडन चारुतरं। धृत-सायक-चाप-निषंग-बरं ॥
मद मोह महा ममता रजनी। तमपुंज दिवाकर-तेज-अनी।
मनजात किरात निपात किये। मृग लोग कुभोग सरेन हिये।
हति नाथ अनाथन्हि पाहि हरे। बिषयावन पाँवर भूलि परे ॥
बहु रोग बियोगिन्ह लोग हए। भवदंघ्रिनिरादर के फल ए ॥
भवसिंधु अगाध परे नर ते। पद-पंकज-प्रेमु न जे करते ॥
अतिदीन मलीन दुखी नितहीं। जिन्ह के पदपंकज प्रीति नहीं।
अवलंब भवंत कथा जिन्ह के। प्रिय संत अनंत सदा तिन्ह के।
नहि राग न लोभ न मान मदा। तिन्ह के सम बैभव वा बिपदा।
एहि तें तव सेवक होत मुदा। मुनि त्यागत जोग भरोस सदा।
करि प्रेमु निरंतर नेमु लिये। पदपंकज सेवित सुद्ध हिये।
सम मानि निरादर आदरहीं। सब भाँति सुखी बिचरंति मही।
मुनि-मानस-पंकज-भृंग भजे। रघुबीर महा-रन-धीर अजे ॥
तव नाम जपामि नमामि हरी। भवरोग महा मद मान अरी ॥
गुनसील कृपापरमायतनं। प्रनमामि निरंतर श्रीरमनं ॥
रघुनंद निकंदय द्वंदघनं। महिपाल बिलोकय दीनजनं ॥

प्रभुरुख देखि विनय बहु भाखी। चलेउ हृदय पद-पंकज राखी।
अति आदर सब कपि पहुँचाए। भाइन्ह सहित राम फिरि आए*।
तब सुग्रीवँ चरन गहि नाना। भाँति विनय कीन्ही हनुमाना।
दिन दस करि रघु-पति-पद-सेवा। पुनि तव चरन देखिहौं देवा।
पुन्यपुंज तुम्ह पवनकुमारा। सेवहु जाइ कृपाआगारा।
अस कहि कपि सब चले तुरंता। अंगद कहै सुनहु हनुमंता।
दो०—कहेहु दंडवत प्रभु सन तुम्हहिं कहौं कर जोरि।
बार बार रघुनायकहिं सुरति करायेहु मोरि ॥४०॥
अस कहि चलेउ बालिसुत फिरि आयेउ हनुमंत।
तासु प्रीति प्रभु सन कही मगन भए भगवंत ॥४१॥
कुलिसहु चाहि कठोर अति कोमल कुसुमहु चाहि।
चित खगेस अस राम कर समुझि परै कहु काहि ॥४२॥
चौ०-पुनि कृपाल लियो बोलि निषादा। दीन्हे भूषन बसन प्रसादा।
जाहु भवन मम सुमिरन करेहू। मन क्रम बचन धर्म अनुसरेहू।
तुम्ह मम सखा भरतसम भ्राता। सदा रहेहु पुर आवत जाता।
बचन सुनत उपजा सुख भारी। परेउ चरन भरि लोचन बारी।
चरननलिन उर धरि गृह आवा। प्रभुसुभाउ परिजनन्हि सुनावा।
रघुपतिचरित देखि पुरबासी। पुनि पुनि कहहिं धन्य सुखरासी।
राम राज बैठे त्रैलोका। हरषित भए गए सब सोका।
बयरु न कर काहू सन कोई। रामप्रताप विषमता खोई।
दो०—बरनाश्रम निज निज धरम निरत बेदपथ लोग।
चलहिं सदा पावहिं सुख नहिं भय शोक न रोग ॥४३॥
चौ०-दैहिक दैविक भौतिक तापा। रामराज नहिं काहुहि ब्यापा।
सब नर करहिं परसपर प्रीती। चलहिं स्वधर्म निरत श्रुतिरीती।
चारिहु चरन धरम जग माहीं। पूरि रहा सपनेहुँ अघ नाहीं।

* काशि०—भरत पुनि आए।

एकटक रहे जोरि कर आगे। सकहिं न कहि कछु अति अनुरागे।
परमप्रेमु तिन्ह कर प्रभु देखा। कहा बिबिध बिधि ग्यान बिसेखा।
प्रभु सनमुख कछु कहै न पारहिं। पुनि पुनि चरन सरोज निहारहिं।
तब प्रभु भूषन बसन मँगाए। नाना रंग अनूप सुहाए।
सुग्रीवँहि प्रथमहिं पहिराए। बसन भरत निज हाथ बनाए।
प्रभुप्रेरित लछिमन पहिराए। लंकापति रघुपति मन भाए।
अंगद बैठि रहा नहिं डोला। प्रीति देखि प्रभु ताहि न बोला।

दो०—जामवंत नीलादि सब पहिराए रघुनाथ।
हिय धरि रामरूप सब चले नाइ पद माथ॥३६॥
तब अँगद उठि नाइ सिरु सजल नयन कर जोरि।
अतिबिनीत बोलेउ बचन मनहुँ प्रेमरस बोरि॥३७॥

चौ०-सुनु सर्बग्य कृपा-सुख-सिंधो। दीन-दया-कर आरतबंधो।
मरती बार नाथ मोहि बाली। गयेउ तुम्हारेहिं कोछें घाली।
असरन-सरन बिरद संभारी। मोहि जनि तजहु भगत-हितकारी।
मोरें तुम्ह प्रभु गुरु पितु माता। जाउँ कहाँ तजि पद-जलजाता।
तुम्हइ बिचारि कहहु नरनाहा। प्रभु तजि भवन काजु मम काहा।
बालक ग्यान-बुद्धि-बल-हीना। राखहु सरन जानि जन दीना।
नीचि टहल गृह कै सब करिहौं। पद-पंकज बिलोकि भव तरिहौं।
अस कहि चरन परेउ प्रभु पाही। अब जनि नाथ कहहु गृह जाही।

दो०—अंगदबचन बिनीत सुनि रघुपति करुनासींव।
प्रभु उठाइ उर लायेउ सजल नयन राजीव॥३८॥
निज उरमाल बसन मनि बालितनय पहिराइ।
बिदा कीन्हि भगवान तब बहु प्रकार समुझाइ॥३६॥

चौ०-भरत-अनुज-सौमित्रि-समेता। पठवन चले भगत कृतचेता।
अंगदहृदय प्रेमु नहिं थोरा। फिरि फिरि चितव राम की ओरा।
बार बार कर दंडप्रनामा। मन अस रहन कहहिं मोहि रामा।
राम बिलोकनि बोलनि चलनी। सुमिरि सुमिरि सोचत हँसि मिलनी।

सरसिज-संकुल सकल तड़ागा। अति प्रसन्न दस-दिसा-बिभागा।

दो०—बिधु महि पूर मयूखन्हि रबि तप जेतनेहिं काज।
माँगे बारिद देहिं जल रामचंद्र के राज ॥४६॥

चौ०—कोटिन्ह बाजिमेध प्रभु कीन्हे। दान अनेक द्विजन्ह कहुँ दीन्हे।
श्रुति-पथ-पालक धरम-धुरंधर। गुनातीत अरु भोगपुरंदर।
पतिअनुकूल सदा रह सीता। सोभाखानि सुसील बिनीता।
जानति कृपा-सिंधु-प्रभुताई। सेवति चरनकमल मनु लाई।
जद्यपि गृह सेवक सेवकिनी। बिपुल सकल सेवाबिधि-गुनी।
जिन कर गृहपरिचरजा करई। राम-चंद्र-आयसु अनुसरई।
जेहि बिधि कृपासिंधु सुख मानई। सोइ कर श्री सेवाबिधि जानई।
कौसल्यादि सासु गृह माहीं। सेवइ सबन्हि मान मद नाहीं।
उमा-रमा-ब्रह्मादि-बंदिता। जगदंबा संततमनिंदिता।

दो०—जासु कृपाकटाच्छ सुर चाहत चितवन सोइ।
राम-पदारबिंद-रति करति सुभावहिं खोइ ॥४७॥

चौ०-सेवहिं सानुकूल सब भाई। राम-चरन-रति अति अधिकाई।
प्रभु-मुख-कमल बिलोकत रहहीं। कबहुँ कृपाल हमहिं कछु कहहीं।
रामु करहिं भ्रातन्ह पर प्रीती। नाना भाँति सिखावहिं नीती।
हरषित रहहिं नगर के लोगा। करहिं सकल सुरदुर्लभ भोगा।
अहनिसि बिधिहिं मनावत रहहीं। श्री-रघु-बीर-चरन-रति चहहीं।
दुइ सुत सुंदर सीता जाए। लव कुश बेद पुरानन्हि गाए।
दोउ बिजई बिनई गुनमंदिर। हरि-प्रति-बिंब मनहुँ अतिसुंदर।
दुइ दुइ सुत सब भ्रातन्ह केरे। भए रूप गुन सील घनेरे।

दो०—ग्यान-गिरा-गो-ऽतीत अज माया-मन-गुन-पार।
सोइ सच्चिदानंदघन कर नरचरित उदार ॥४८॥

चौ०-प्रातकाल सरजू करि मज्जन। बैठहिं सभा संग द्विज सज्जन।
बेद पुरान बसिष्ठ बखानहिं। सुनहिं रामु जद्यपि सब जानहिं।
अनुजन्ह संजुत भोजन करहीं। देखि सकल जननी सुख भरहीं।

राम-भगति-रत नर अरु नारी। सकल परम गति के अधिकारी।
अलप मृत्यु नहिं कवनिउँ पीरा। सब सुंदर सब बिरुज सरीरा।
नहिं दरिद्र कोउ दुखी न दीना। नहिं कोउ अबुध न लच्छनहीना।
सब निर्दंभ धर्मरत घृनी *। नर अरु नारि चतुर सब गुनी।
सब गुनग्य पंडित सब ग्यानी। सब कृतग्य नहिं कपट सयानी।

दो०—रामराज नभगेस सुनु सचराचर जग माहिं।
काल कर्म सुभाव गुन कृत दुख काहुहि नाहिं ॥४४॥

चौ०-भूमि सप्त सागर मेखला। एक भूप रघुपति कोसला।
भुवन अनेक रोम प्रति जासू। यह प्रभुता कछु बहुत न तासू।
सो महिमा समुझत प्रभु केरी। यह बरनत हीनता घनेरी।
सो महिमा खगेस जिन्ह जानी। फिरि येहि चरित तिन्हहुँ रति मानी।
सोउ जाने कर फल यह लीला। कहहिं महा मुनिबर दमसीला
रामराज कर सुख संपदा। बरनि न सकै फनीस सारदा
सब उदार सब परउपकारी। बिप्र-चरन-सेवक नरनारी
एक-नारि-ब्रत-रत सब झारी। ते मन बच क्रम पति-हित-कारी

दो०—दंड जतिन्ह कर भेद जहँ नर्त्तक नृत्यसमाज।
जितहु मनहिं अस सुनिअ जग रामचंद्र के राज ॥४५॥

चौ०-फूलहिं फरहिं सदा तरु कानन। रहहिं एक सँग गज पंचानन।
खग मृग सहज बयरु बिसराई। सबन्हि परसपर प्रीति बढ़ाई।
कूजहिं खग मृग नाना बृंदा। अभय चरहिं बन करहिं अनंदा।
सीतल सुरभि पवन बह मंदा। गुंजत अलि लइ चलि मकरंदा।
लता बिटप माँगे मधु स्रवहीं। मनभावतो धेनु पय स्रवहीं।
ससिसंपन्न सदा रह धरनी। त्रेता भइ कृतजुग कै करनी
प्रगटी गिरिन्ह बिबिध मनिखानी। जगदातामा भूप जग जानी।
सरिता सकल बहहिं बर बारी। सीतल अमल स्वादु सुखकारी।
सागर निज मरजादा रहहीं। डारहिं रतन तटन्हि नर लहहीं।

* घृनी = करुणामय, दयालु।

नाना खग बालकन्हि जिआए। बोलत मधुर उड़ात सुहाए।
मोर हंस सारस पारावत। भवनन्हि पर सोभा अति पावत।
जहँ तहँ देखहिं निज परिछाहीं। बहु बिधि कूजहिं नृत्य कराहीं।
सुक सारिका पढ़ावहिं बालक। कहहु राम रघुपति जनपालक।
राजदुआर सकल बिधि चारू। बीथी चौहट रुचिर बजारू।
छंद—बाजार चारु न बनै बरनत बस्तु बिनु गथ पाइए।
जहँ भूप रमानिवास तहँ की संपदा किमि गाइए॥
बैठे बजाज सराफ बनिक अनेक मनहुँ कुबेर ते।
सब सुखी सब सच्चरित सुंदर नारि नर सिसु जरठ जे॥
दो०—उत्तर दिसि सरजू बहइ निर्मल जल गंभीर।
बाँधे घाट मनोहर स्वल्प पंक नहिं तीर॥५१॥
चौ०-दूरि फराक रुचिर सो घाटा। जहँ जल पिअहिं बाजि-गज-ठाटा।
पनिघट परम मनोहर नाना। तहाँ न पुरुष करहिं अस्नाना।
राजघाट सब बिधि सुंदर बर। मज्जहिं तहाँ बरन चारिउ नर।
तीर तीर देवन्ह के मंदिर। चहुँ दिसि जिन्ह के उपबन सुंदर।
कहुँ कहुँ सरिता तीर उदासी। बसहिं ग्यानरत मुनि संन्यासी।
तीर तीर तुलसिका सुहाई। बृंद बृंद बहु मुनिन्ह लगाई।
पुर सोभा कछु बरनि न जाई। बाहिर नगर परम रुचिराई।
देखत पुरी अखिल अघ भागा। बन उपबन बापिका तड़ागा।
छंद—बापी तड़ाग अनूप कूप मनोहरायत सोहहीं।
सोपान सुंदर नीर निर्मल देखि सुर मुनि मोहहीं॥
बहु रंग कंज अनेक खग कूजहिं मधुप गुंजारहीं।
आराम रम्य पिकादि-खग-रव जनु पथिक हँकारहीं॥
दो०—रमानाथ जहँ राजा सो पुर बरनि कि जाइ।
अनिमादिक-सुख-संपदा रहीं अवध सब छाइ॥ ५२॥
चौ०-जहँ तहँ नर रघुपति-गुन गावहिं। बैठि परसपर इहै सिखावहिं।
भजहु प्रनत-प्रति-पालक रामहिं। सोभा-सील-रूप-गुन-धामहिं।

भरत सत्रुहन दूनउ भाई। सहित पवनसुत उपवन जाई।
बूझहिं बैठि राम-गुन-गाहा। कह हनुमान सुमति अवगाहा।
सुनत बिमल गुन अति सुख पावहिं। बहुरि बहुरि करि बिनय कहावहिं।
सब के गृह गृह होहिं पुराना*। रामचरित पावन बिधि नाना।
नर अरु नारि राम-गुन-गानहिं। करहिं दिवस निसि जात न जानहिं।
दो०—अवध-पुरी-बासिन्ह कर सुख संपदा समाज।
सहस सेष नहिं कहि सकहिं जहँ नृप राम बिराज॥४९॥
चौ०-नारदादि सनकादि मुनीसा। दरसन लागि कोसलाधीसा।
दिन प्रति सकल अजोध्या आवहिं। देखि नगरु बिराग बिसरावहिं।
जातरूप-मनि-रचित अटारी। नाना रंग रुचिर गच ढारी।
पुर चहुँ पास कोट अति सुंदर। रचे कँगूरा रंग रंग बर।
नवग्रह निकर अनीक बनाई। जनु घेरी अमरावति आई।
महि बहु रंग रचित गच काँचा। जो बिलोकि मुनिबर मन नाचा।
धवल धाम ऊपर नभ चुंबत। कलस मनहुँ रबि-ससि-दुति निंदत।
बहु मनिरचित झरोखा भ्राजहिं। गृह गृह प्रति मनिदीप बिराजहिं।
छंद—मनिदीप राजहिं भवन भ्राजहिं देहरी बिद्रुम रची।
मनिखंभ भीति बिरंचि बिरची कनकमनि मरकत खची॥
सुंदर मनोहर मंदिरायत अजिर रुचिर फटिक रचे।
प्रतिद्वार द्वार कपाट पुरट बनाइ बहु बज्रन्हि खचे॥
दो०—चारु चित्रसाला रुचिर प्रति गृह लिखे बनाइ।
रामचरित जे निरख मुनि ते मन लेहिं चोराइ†॥५०॥
चौ०-सुमनबाटिका सबहिं लगाई। बिबिध भाँति करि जतन बनाई।
लता ललित बहु जाति सुहाईं। फूलहिं सदा बसंत कि नाईं।
गुंजत मधुकर मुखर मनोहर। मारुत त्रिबिध सदा बह सुंदर।

* काशि०—सब के गृह होहिं बेद पुराना।
† काशि०—चारु चित्रसाला गृह प्रति लिखे बनाइ।
रामचरित जे निरखत मुनि मन लेहिं चोराइ॥

रूप धरे जनु चारिउ बेदा। समदरसी मुनि बिगतबिभेदा।
आसा बसन ब्यसन यह तिन्हहीं। रघुपति-चरित होइ तहँ सुनहीं।
तहाँ रहे सनकादि भवानी। जहँ घटसंभव मुनिबर ग्यानी।
रामकथा मुनि बहु बिधि बरनी। ग्यान-जोनि*-पावक जिमि अरनी।
दो०—देखि राम मुनि आवत हरषि दंडवत कीन्ह।
स्वागत पूँछि पीतपट प्रभु बैठन कहँ दीन्ह ॥ ५५ ॥

चौ०-कीन्ह दंडवत तीनिउँ भाई। सहित पवनसुत सुख अधिकाई।
मुनि रघुपति-छबि अतुल बिलोकी। भए मगन मन सके न रोकी।
स्यामलगात सरोरुह-लोचन। सुंदरतामंदिर भवमोचन।
एकटक रहे निमेष न लावहिं। प्रभु कर जोरे सीस नवावहिं।
तिन्ह कै दसा देखि रघुबीरा। स्रवत नयन जल पुलक सरीरा।
कर गहि प्रभु मुनिबर बैठारे। परम मनोहर बचन उचारे।
आजु धन्य मैं सुनहु मुनीसा। तुम्हरे दरस जाहिं अघ खीसा।
बड़े भाग पाइअ सतसंगा। बिनहिं प्रयास होइ भवभंगा।
दो०—संतपंथ अपबर्ग कर कामी भव कर पंथ।
कहहिं संत कबि कोबिद स्रुति पुरान सदग्रंथ ॥ ५६ ॥

चौ०-सुनि प्रभुबचन हरषि मुनि चारी। पुलकित तनु अस्तुति अनुसारी।
जय भगवंत अनंत अनामय। अनघ अनेक एक करुनामय।
जय निर्गुन जय जय गुनसागर। सुखमंदिर सुंदर अति आगर।
जय इंदिरारमन जय भूधर। अनुपम अज अनादि सोभाकर।
ग्याननिधान अमान मानप्रद। पावन सुजस पुरान बेद बद।
तग्य कृतग्य अग्यताभंजन। नाम अनेक अनाम निरंजन।
सर्ब सर्बगत सर्बउरालय। बससि सदा हम कहँ परिपालय।
द्वंद बिपति भयफंद बिभंजय। हृदि बसि राम काममद गंजय।

---

* सदल०—जोग। हस्त०—जोति।

अलज-बिलोचन स्यामल गातहिं। पलक नयन इव सेवकत्रातहिं।
धृत-सर-रुचिर-चाप-तूनीरहिं। संत-कंज-बन-रवि रन-धीरहिं।
काल कराल व्याल खगराजहिं। नमत राम अकाम ममता जहिं*।
लोभ-मोह-मृग-जूथ-किरातहिं। मनसिज-करि-हरिजन-सुख-दातहिं*।
संसय-सोक-निबिड़-तम-भानुहिं। दनुज-गहन-घन-दहन-कृसानुहिं।
जनक-सुता-समेत रघुबीरहिं। कस न भजहु भंजन भवभीरहिं।
बहु-बासना-मसक-हिम-रासिहिं। सदा एकरस अज अविनासिहिं।
मुनिरंजन भंजन महिभारहिं। तुलसिदास के प्रभुहिं उदारहिं।
दो०—एहि बिधि नगर-नारि-नर करहिं राम-गुन-गान।
सानुकूल सब पर रहहिं संतत कृपानिधान ॥ ५३ ॥
चौ०-जब तें रामप्रताप खगेसा। उदित भयेउ अति प्रबल दिनेसा।
पूरि प्रकास रहेउ तिहुँ लोका। बहुतेन्ह सुख बहुतेन्ह मन सोका।
जिन्हहिं सोक ते कहौं बखानी। प्रथम अविद्यानिसा नसानी।
अघ उलूक जहँ तहाँ लुकाने। काम-क्रोध-कैरव सकुचाने।
बिबिध-कर्म-गुन-काल-सुभाऊ। ए चकोर सुख लहहिं न काऊ।
मत्सर मान मोह मद चोरा। इन्ह कर हुनर† न कवनिहुँ ओरा।
धरम तड़ाग ग्यान बिग्याना। ए पंकज बिकसे बिधि नाना।
सुख संतोष बिराग बिबेका। बिगत सोक ए कोक अनेका।
दो०—यह प्रतापरबि जा के उर जब करै प्रकास।
पछिले बाढ़हिं प्रथम जे कहे ते पावहिं नास ॥ ५४ ॥
चौ०-भ्रातन्ह सहित राम एक बारा। संग परमप्रिय पवनकुमारा।
सुंदर उपबन देखन गए। सब तरु कुसुमित पल्लव नए।
जानि समय सनकादिक आए। तेजपुंज गुनसील सुहाए।
ब्रह्मानंद सदा लयलीना। देखत बालक बहुकालीना।

---

* ये चौपाइयाँ काशि०—प्रति में नहीं है। † सटन०—इन्हहिं निबाह। हस्त०—इन्हकर रहनि।

श्रीमुख तुम्ह पुनि कीन्हि बड़ाई । तिन्ह पर प्रभुहिं प्रीति अधिकाई ।
सुना चहौं प्रभु तिन्ह कर लच्छन । कृपासिंधु गुन-ग्यान-बिचच्छन ।
संत असंत भेद बिलगाई । प्रनतपाल मोहि कहहु बुझाई ।
संतन्ह के लच्छन सुनु भ्राता । अगिनित श्रुति पुरान बिख्याता ।
संत असंतन्ह कै असि करनी । जिमि कुठार चंदन आचरनी ।
काटै परसु मलय सुनु भाई । निजगुन देइ सुगंध बसाई ।

दो०—ता तें सुरसीसन्ह चढ़त जगवल्लभ श्रीखंड ।
अनल दाहि पीटत घनहिं परसुबदन यह दंड ॥६०॥

चौ०-बिषय अलंपट सीलगुनाकर । परदुख दुख सुख सुख देखें पर ।
सम अभूतरिपु बिमद बिरागी । लोभामरष हरष भय त्यागी ।
कोमलचित दीनन्ह पर दाया । मन बच क्रम मम भगति अमाया ।
सबहिं मानप्रद आपु अमानी । भरत प्रानसम मम तें प्रानी ।
बिगतकाम मम नामपरायन । सांति बिरति बिनती मुदितायन ।
सीतलता सरलता मइत्री । द्विज-पद-प्रीति धरमजनयित्री ।
ये सब लच्छन बसहिं जासु उर । जानहु तात संत संतत फुर ।
सम दम नियम नीति नहिं डोलहिं । परुष बचन कबहुँ नहिं बोलहिं ।

दो०—निंदा अस्तुति उभय सम ममता मम पदकंज ।
ते सज्जन मम प्रानप्रिय गुनमंदिर सुखपुंज ॥६१॥

चौ०-सुनहु असंतन्ह केर सुभाऊ । भूलेहु संगति करिअ न काऊ ।
तिन्ह कर संग सदा दुखदाई । जिमि कपिलहि घालै हरहाई ।
खलन्ह हृदय अतिताप बिसेखी । जरहिं सदा परसंपति देखी ।
जहँ कहुँ निंदा सुनहिं पराई । हरषहिं मनहुँ परी निधि पाई ।
काम-क्रोध-मद - लोभ-परायन । निर्दय कपटी कुटिल मलायन ।
बयरु अकारन सब काहू सों । जो कर हित अनहित ताहू सों ।
झूठइ लेना झूठइ देना । झूठइ भोजन झूठ चबेना ।
बोलहिं मधुरबचन जिमि मोरा । खाहिं महा अहि हृदय कठोरा ।

दो०—परमानंद कृपायतन मन-परि-पूरन काम।
प्रेम भगति अनपायनी देहु हमहिं श्रीराम ॥५७॥

चौ०-देहु भगति रघुपति अतिपावनि। त्रिविध-ताप-भव-दाप-नसावनि।
प्रनत काम सुरधेनु कलपतरु। होइ प्रसन्न दीजै प्रभु यह बरु।
भव-बारिधि-कुंभज रघुनायक। सेवकसुलभ सकल-सुख-दायक।
मन-संभव-दारुन-दुख दारय। दीनबंधु समता बिस्तारय।
आस-त्रास-इरिषादि-निवारक। बिनय-बिबेक-बिरति-बिस्तारक।
भूप-मौलि-मनि मंडन धरनी। देहि भगति संसृति-सरि-तरनी।
मुनि-मन-मानस-हंस निरंतर। चरनकमल बंदित अज संकर।
रघु-कुल-केतु सेतु स्रुतिरच्छक। काल-कर्म-सुभाव-गुन-भच्छक।
तारन तरन हरन सब दूषन। तुलसिदास प्रभु त्रि-भुवन-भूषन।

दो०—बार बार अस्तुति करि प्रेमसहित सिरुनाइ।
ब्रह्मभवन सनकादि गे अतिअभीष्ट बर पाइ ॥५८॥

चौ०-सनकादिक बिधिलोक सिधाए। भ्रातन्ह रामचरन सिर नाए।
पूँछत प्रभुहिं सकल सकुचाहीं। चितवहिं सब मारुतसुत पाहीं।
सुनी चहहिं प्रभुमुख कै बानी। जो सुनि होइ सकल-भ्रम-हानी।
अंतरजामी प्रभु सब जाना। बूझत कहहु काह हनुमाना।
जोरि पानि कह तब हनुमंता। सुनहु दीनदयाल भगवंता।
नाथ भरत कछु पूँछन चहहीं। प्रस्न करत मन सकुचत अहहीं।
तुम्ह जानहु कपि मोर सुभाऊ। भरतहिं मोहि न कछू दुराऊ*।
सुनि प्रभुबचन भरत गहे चरना। सुनहु नाथ प्रनतारतिहरना।

दो०—नाथ न मोहि सँदेह कछु सपनेहुँ सोक न मोह।
केवल कृपा तुम्हारिही कृपा-नंद-संदोह ॥५९॥

चौ०-करौं कृपानिधि एक ढिठाई। मैं सेवक तुम्ह जन-सुख-दाई।
संतन कै महिमा रघुराई। बहु बिधि बेद पुरानन्हि गाई।

---

* काशि०—भरतहिं मोहि कछु अंतर काऊ।

सुनि बिरंचि अतिसय सुख मानहिं। पुनि पुनि तात करहु गुनगानहिं।
सनकादिक नारदहिं सराहहिं। जद्यपि ब्रह्मनिरत मुनि आहहिं।
सुनि गुनगान समाधि बिसारी। सादर सुनहिं परम अधिकारी।

दो०—जीवनमुक्त ब्रह्मपर चरित सुनहिं तजि ध्यान।
जे हरि कथा न करहिं रति तिन्ह के हिय पाषान ॥६५॥

चौ०-एक बार रघुनाथ बोलाए। गुरु द्विज पुरबासी सब आए।
बैठे सदसि अनुज मुनि सज्जन। बोले बचन भगत भय-भंजन।
सुनहु सकल पुरजन मम बानी। कहौं न कछु ममता उर आनी।
नहि अनीति नहिं कछु प्रभुताई। सुनहु करहु जौ तुम्हहिं सुहाई।
सोइ सेवक प्रियतम मम सोई। मम अनुसासन मानै जोई।
जौं अनीति कछु भाषौं भाई। तौ मोहि बरजहु भय बिसराई।
बड़े भाग मानुषतनु पावा। सुरदुर्लभ सब ग्रंथन्हि गावा
साधनधाम मोच्छ कर द्वारा। पाइ न जेहि परलोक सँवारा।

दो०—सो परत्र दुख पावै सिरु धुनि धुनि पछिताइ।
कालहि कर्महि ईस्वरहि मिथ्या दोष लगाइ ॥६६॥

चौ०-एहि तन कर फल बिषय न भाई। स्वरगउ स्वल्प अंत दुखदाई।
नरतनु पाइ बिषय मन देहीं। पलटि सुधा ते सठ बिष लेहीं।
ताहि कबहुँ भल कहै न कोई। गुंजा ग्रहै परसमनि खोई।
आकर चारि लच्छ चौरासी। जोनि भ्रमत यह जिव अबिनासी।
फिरत सदा माया कर प्रेरा। काल कर्म सुभाव गुन घेरा।
कबहुँक करि करुना नरदेही। देत ईस बिनु हेतु सनेही।
नरतनु भवबारिधि कहुँ बेरो। सनमुख मरुत अनुग्रह मेरो।
करनधार सदगुरु दृढ़ नावा। दुर्लभ साज सुलभ करि पावा।

दो०—जो न तरै भवसागर नर समाज अस पाइ।
सो कृत निंदक मंदमति आतम-हन-गति-जाइ ॥ ६७ ॥

चौ०–जौं परलोक इहाँ सुख चहहू। सुनि मम बचन हृदय दृढ़ गहहू।
सुलभ सुखद मारग यह भाई। भगति मोरि पुरान श्रुति गाई।

दो०—परद्रोही पर-दार-रत परधन परअपवाद।
ते नर पाँवर पापमय देह धरे मनुजाद ॥६२॥
चौ०-लोभइ ओढन लोभइ डासन। सिस्नोदरपर जम-पुर-त्रासन।
काहू के जौं सुनहिं बड़ाई। स्वास लेहिं जनु जूड़ी आई।
जब काहू कै देखहिं बिपती। सुखी भए मानहुँ जगनृपति।
स्वारथरत परिवारबिरोधी। लंपट काम लोभ अति क्रोधी।
मातु पिता गुरु बिप्र न मानहिं। आपु गए अरु घालहिं आनहिं।
करहिं मोहबस द्रोह परावा। संत संग हरिकथा न भावा।
अवगुन-सिंधु मंदमति कामी। वेदविदूषक पर-धन-स्वामी।
बिप्रद्रोह सुरद्रोह बिसेषा। दंभ कपट जिय धरे सुवेषा।
दो०—ऐसे अधम मनुज खल कृतजुग त्रेता नाहिं।
द्वापर कछुक बृंद बहु होइहहिं कलिजुग माहिं ॥ ६३ ॥
चौ०-परहित सरिस धर्म नहिं भाई। परपीड़ा सम नहिं अधमाई।
निरनय सकल पुरान बेद कर। कहेउँ तात जानहिं कोविद नर।
नर सरीर धरि जे परपीरा। करहिं ते सहहिं महा-भव-भीरा।
करहिं मोहबस नर अघ नाना। स्वारथरत परलोक नसाना।
कालरूप तिन्ह कहँ मैं भ्राता। सुभ अरु असुभ करम-फल-दाता।
अस बिचारि जे परम सयाने। भजहिं मोहि संसृति दुख जाने।
त्यागहिं कर्म सुभा-सुभ-दायक। भजहिं मोहि सुर-नर-मुनि-नायक।
संत असंतन्ह के गुन भाखे। ते न परहिं भव जिन्ह लखि राखे।
दो०—सुनहु तात मायाकृत गुन अरु दोष अनेक।
गुन यह उभय न देखिअहिं देखिअ सो अबिबेक ॥६४॥
चौ०—श्री-मुख-बचन सुनत सब भाई। हरषे प्रेमु न हृदय समाई।
करहिं बिनय अति बारहिं बारा। हनूमान हिय हरष अपारा।
पुनि रघुपति निज मंदिर गए। एहि बिधि चरित करत नित नए।
बार बार नारदमुनि आवहिं। चरित पुनीत राम के गावहिं।
नित नव चरित देखि मुनि जाहीं। ब्रह्मलोक सब कथा कहाहीं।

दो०—उमा अवधवासी नर नारि कृतारथ रूप।
ब्रह्म सच्चिदानंद घन रघुनायक जहँ भूप ॥ ७० ॥

चौ०-एक बार बसिष्ठ मुनि आए। जहाँ रामु सुखधाम सुहाए।
अति आदर रघुनायक कीन्हा। पद पखारि चरनोदक लीन्हा।
राम सुनहु मुनि कह कर जोरी। कृपासिंधु बिनती कछु मोरी।
देखि देखि आचरन तुम्हारा। होत मोह मम हृदय अपारा।
महिमा अमित बेद नहिं जाना। मैं केहि भाँति कहौं भगवाना।
उपरोहिती कर्म अति मंदा। बेद पुरान सुमृति कर निंदा।
जब न लेउँ मैं तब बिधि मोही। कहा लाभ आगे सुत तोही।
परमातमा ब्रह्म नररूपा। होइहि रघु-कुल-भूषन भूपा।

दो०—तब मैं हृदय बिचारा जोग जग्य ब्रत दान।
जा कहुँ करिय सो पाइहौं धर्म न एहि सम आन ॥ ७१ ॥

चौ०-जप तप नियम जोग निज धर्मा। श्रुतिसंभव नाना सुभ कर्मा।
ग्यान दया दम तीरथ मज्जन। जहँ लगि धरम कहत श्रुति सज्जन।
आगम निगम पुरान अनेका। पढ़े सुने कर फल प्रभु एका।
तव पद-पंकज प्रीति निरंतर। सब साधन कर यह फल सुंदर।
छूटै मल कि मलहि के धोएँ। घृत कि पाव कोउ बारि बिलोएँ।
प्रेम भगति जल बिनु रघुराई। अभि-अंतर-मल कबहुँ न जाई।
सोइ सर्बग्य तग्य सोइ पंडित। सोइ गुनगृह बिग्यान अखंडित।
दच्छ सकल-लच्छन-जुत सोई। जा के पद-सरोज-रति होई।

दो०—नाथ एक बर माँगौ राम कृपा करि देहु।
जनम जनम प्रभु-पद-कमल कबहुँ घटै जनि नेहु ॥७२॥

चौ०-अस कहि मुनि बसिष्ठ गृह आए। कृपासिंधु के मन अति भाए।
हनूमान भरतादिक भ्राता। संग लिये सेवक-सुख-दाता।
पुनि कृपाल पुर बाहर गए। गज रथ तुरग मँगावत भए।
देखि कृपा करि सकल सराहे। दिए उचित जिन्ह जिन्ह जेइ चाहे।
हरन सकल श्रम प्रभु श्रम पाई। गए जहाँ सीतल अँवराई।

ग्यान अगम प्रत्यूह अनेका । साधन कठिन न मन कहुँ टेका ।
करत कष्ट बहु पावै कोऊ । भगतिहीन मोहि प्रिय नहिं सोऊ ।
भगति सुतंत्र सकल-सुख-खानी । बिनु सतसंग न पावहिं प्रानी ।
पुन्यपुंज बिनु मिलहिं न संता । सतसंगति संसृति कर अंता ।
पुन्य एक जग महुँ नहिं दूजा । मन क्रम बचन बिप्र-पद-पूजा ।
सानुकूल तेहि पर मुनि देवा । जो तजि कपट करै द्विजसेवा ।

दो०—औरउ एक गुपुत मत सबहिं कहहुँ कर जोरि ।
संकरभजन बिना नर भगति न पावै मोरि ॥ ६८ ॥

चौ०-कहहु भगति पथ कवन प्रयासा । जोग न मख जप तप उपवासा ।
सरल सुभाव न मन कुटिलाई । जथालाभ संतोष सदाई ।
मोर दास कहाइ नर आसा । करै त कहहु कहा बिस्वासा ।
बहुत कहौं का कथा बढ़ाई । एहि आचरन बस्य मैं भाई ।
बयरु न बिग्रह आस न त्रासा । सुखमय ताहि सदा सब आसा ।
अनारंभ अनिकेत अमानी । अनघ अरोष दच्छ बिग्यानी ।
प्रीति सदा सज्जन संसर्गा । तृनसम बिषय स्वर्ग अपबर्गा ।
भगति पच्छ हठ नहिं सठताई । दुष्ट तर्क सब दूरि बहाई ।

दो०—मम गुनग्राम नाम रत गत-ममता-मद-मोह ।
ता कर सुख सोइ जानै परानंदसंदोह ॥ ६९ ॥

चौ०-सुनत सुधासम बचन राम के । गहे सबन्हि पद कृपाधाम के ।
जननि जनक गुरु बंधु हमारे । कृपानिधान प्रान ते प्यारे ।
तनु धनु धाम राम हितकारी । सब बिधि तुम्ह प्रनतारतिहारी ।
अस सिख तुम्ह बिनु देइ न कोऊ । मातु पिता स्वारथरत ओऊ ।
हेतु-रहित जग जुग उपकारी । तुम्ह तुम्हार सेवक असुरारी ।
स्वारथमीत सकल जग माहीं । सपनेहुँ प्रभु परमारथ नाहीं ।
सब के बचन प्रेम रससाने । सुनि रघुनाथ हृदय हरषाने ।
निज गृह गए सुआयसु पाई । बरनत प्रभु बतकही* सुहाई ।

* सदल०—प्रभु की गिरा ।

दो०—तुम्हरी कृपा कृपायतन अब कृतकृत्य न मोह।
जानेउँ रामप्रताप प्रभु चिदानंदसंदोह ॥७५॥
नाथ तवानन ससि स्रवत कथा सुधा रघुबीर।
स्रवनपुटन्हि मन पान करि नहिं अघात मतिधीर ॥७६॥

चौ०-रामचरित जे सुनत अघाहीं। रस बिसेष जाना तिन्ह नाहीं।
जीवनमुक्त महामुनि जेऊ। हरिगुन सुनहिं निरंतर तेऊ।
भवसागर चह पार जो पावा। रामकथा ता कहँ दृढ़ नावा।
बिषइन्ह कहँ पुनि हरि-गुन-ग्रामा। श्रवनसुखद अरु मनअभिरामा।
श्रवनवंत अस को जग माहीं। जाहि न रघु-पति-चरित सुहाहीं।
ते जड़ जीव निजातमक-घाती। जिन्हहिं न रघु-पति-कथा सुहाती।
हरि-चरित्र-मानस तुम्ह गावा। सुनि मैं नाथ अमित सुख पावा।
तुम्ह जो कही यह कथा सुहाई। कागभुसुंडि गरुड़ प्रति गाई।

दो०—बिरति ग्यान बिग्यान दृढ़ रामचरित अति नेह।
बायसतन रघु-पति-भगति मोहि परम संदेह ॥७७॥

चौ०-नरसहस्र महँ सुनहु पुरारी। कोउ एक होइ धर्म-ब्रत-धारी।
धर्मसील कोटिक महँ कोई। बिषयबिमुख बिरागरत होई।
कोटि-बिरक्त-मध्य श्रुति कहई। सम्यक ग्यान सकृत कोउ लहई।
ग्यानवंत कोटिक महँ कोऊ। जीवनमुक सकृत जग सोऊ।
तिन्ह सहस्र महुँ सब सुखखानी। दुर्लभ ब्रह्मलीन बिग्यानी।
धर्मसील बिरक्त अरु ग्यानी। जीवनमुक्त ब्रह्मपर प्रानी।
सब तें सो दुर्लभ सुरराया। राम-भगति-रत गत-मद-माया।
सो हरिभगति काग किमि पाई। बिस्वनाथ मोहि कहहु बुझाई।

दो०—रामपरायन ग्यानरत गुनागार मतिधीर।
नाथ कहहु केहि कारन पायेउ काकसरीर ॥७८॥

चौ०-यह प्रभु चरित पवित्र सुहावा। कहहु कृपाल काक कहँ पावा।
तुम्ह केहि भाँति सुना मदनारी। कहहु मोहि अति कौतुक भारी।
गरुड़ महाग्यानी गुनरासी। हरिसेवक अति निकट निवासी।

भरत दीन्ह निज बसन डसाई। बैठे प्रभु सेवहिं सब भाई।
मारुतसुत तब मारुत करई। पुलक बपुष लोचन जल भरई।
हनूमान समान बड़ भागी। नहिं कोउ राम-चरन-अनुरागी।
गिरिजा जासु प्रीति सेवकाई। बार बार प्रभु निज मुख गाई।

दो०—तेहि अवसर मुनि नारद आए करतल बीन।
गावन लागे राम-कल-कीरति सदा नवीन ॥७३॥

चौ०-मामवलोकय पंकज-लोचन। कृपा विलोकनि सोकविमोचन।
नील-तामरस-स्याम कामअरि। हृदय-कंज-मकरंद-मधुप हरि।
जातुधान – बरूथ – बल – भंजन। मुनि–सज्जन-रंजन अघगंजन
भूसुर ससि * नव बृंद बलाहक। अ-सरन-सरन दीन-जन-गाहक
भुजबल विपुल भार महि खंडित। खर-दूषन-विराध-बध – पंडित
रावनारि • सुखरूप भूपबर। जय दसरथ-कुल-कुमुद-सुधाकर
सुजसु पुरानविदित निगमागम। गावत सुर-मुनि-संत-समागम
कारुनीक ब्यलीक-मद-खंडन। सब विधि कुसल कोसलामंडन
कलि-मल-मथन-नाम ममताहन। तुलसि-दास-प्रभु पाहि प्रनतजन

दो०—प्रेमसहित मुनि नारद बरनि राम-गुन-ग्राम।
सोभासिंधु हृदय धरि गए जहाँ बिधिधाम ॥७४॥

चौ०-गिरिजा सुनहु बिसद यह कथा। मैं सब कही मोरि मति जथा
रामचरित सत कोटि अपारा। श्रुति सारदा न बरनै पारा।
रामु अनंत अनंतगुनानी। जनम कर्म अनंत नामानी।
जलसीकर महिरज गनि जाहीं। रघु पति-चरित न बरनि सिराहीं।
विमल कथा हरि-पद-दायनी। भगति होइ सुनि अनपायनी।
उमा कहेउँ सब कथा सुहाई। जो भुसुंडि खगपतिहिं सुनाई।
कछुक रामगुन कहेउँ बखानी। अब का कहौं सो कहहु भवानी।
सुनि सुभकथा उमा हरषानी। बोलीं अति बिनीत मृदुबानी।
धन्य धन्य मैं धन्य पुरारी। सुनेउँ रामगुन भव-भय-हारी।

* ससि = शस्य = धान्य।

रामचरित विचित्र विधि नाना। प्रेम सहित कर सादर गाना।
सुनहिं सकल मति बिमल मराला। बसहिं निरंतर जो तेहि ताला।
जब मैं जाइ सो कौतुक देखा। उर उपजा आनंद बिसेखा।

दो०—तब कछु काल मरालतनु धरि तहँ कीन्ह निवास।
सादर सुनि रघुपति-गुन पुनि आयेउँ कैलास॥ ८१॥

चौ०-गिरिजा कहेउँ सो सब इतिहासा। मैं जेहि समय गयेउँ खग पासा।
अब सो कथा सुनहु जेहि हेतू। गयेउ काग पहिं खग-कुल-केतू।
जब रघुनाथ कीन्ह रनक्रीड़ा। समुझत चरित होत मोहि ब्रीड़ा।
इंद्रजीत कर आपु बँधायो। तब नारद मुनि गरुड़ पठायो।
बंधन काटि गयेउ उरगादा। उपजा हृदय प्रचंड-बिखादा।
प्रभुबंधन समुझत बहु भाँती। करत बिचार उरगआराती।
ब्यापक ब्रह्म बिरज बागीसा। माया - मोह - पार परमीसा।
सो अवतार सुनेउँ जग माहीं। देखेउँ सो प्रभाव कछु नाहीं।

दो०—भवबंधन तें छूटहिं नर जप जा कर नाम।
खर्ब निसाचर बाँधेउ नागपास सोइ राम॥८२॥

चौ०-नाना भाँति मनहिं समुझावा। प्रगट न ग्यान हृदय भ्रम छावा।
खेदखिन्न मन तर्क बढ़ाई। भयेउ मोहबस तुम्हरिहि नाईं।
ब्याकुल गयेउ देवरिषि पाहीं। कहेसि जो संसय निज मन माँहीं।
सुनि नारदहिं लागि अति दाया। सुनु खग प्रबल राम कै माया।
जो ग्यानिन्ह कर चित अपहरई। बरिआईं बिमोह मन करई।
जेहि बहु बार नचावा मोही। सोइ ब्यापी बिहंगपति तोही।
महामोह उपजा उर तोरें। मिटिहि न बेगि कहे खग मोरें।
चतुरानन पहिं जाहु खगेसा। सोइ करेहु जो देहिं निदेसा।

दो०—अस कहि चले देवरिषि करत राम-गुन-गान।
हरि-माया-बल बरनत पुनि पुनि परम सुजान॥ ८३॥

चौ०-तब खगपति बिरंचि पहिं गयेऊ। निज संदेह सुनावत भयेऊ।
सुनि बिरंचि रामहिं सिरु नावा। समुझि प्रताप प्रेम उर छावा।

तेहि केहि हेतु काग सन जाई। सुनी कथा मुनिनिकर बिहाई।
कहहु कवन विधि भा संबादा। दोउ हरिभगत काग उरगादा।
गौरिगिरा सुनि सरल सुहाई। बोले सिव सादर सुख पाई।
धन्य सती पावनि मति तोरी। रघु-पति-चरन प्रीति नहिं थोरी।
सुनहु परम पुनीत इतिहासा। जो सुनि सकल-सोक-भ्रम-नासा।
उपजै रामचरन बिस्वासा। भवनिधि तर नर बिनहिं प्रयासा।

दो०—ऐसइ प्रस्न बिहंगपति कीन्ह काग सन जाइ।
सो सब सादर कहिहौं सुनहु उमा मन लाइ ॥७९॥

चौ०-मैं जिमि कथा सुनि भवमोचनि। सोप्रसंगसुनु सुमुखिसुलोचनि॥
प्रथम दच्छगृह तव अवतारा। सती नाम तव रहा तुम्हारा।
दच्छजग्य जब भा अपमाना। तुम्ह अति क्रोध तजे तब प्राना।
मम अनुचरन्ह कीन्ह मखभंगा। जानहु तुम्ह सो सकल प्रसंगा।
तब अति सोच भयेउ मन मोरें। दुखी भयेउँ बियोग प्रिय तोरें।
सुंदर बन गिरि सरित तड़ागा। कौतुक देखत फिरेउँ बिरागा।
गिरि सुमेरु उत्तर दिसि दूरी। नील सैल एक सुंदर भूरी।
तासु कनकमय सिखर सुहाए। चारि चारु मोरें मन भाए।
तिन्ह पर एक एक बिटप बिसाला। बट पीपर पाकरी रसाला।
सैलोपरि सर सुंदर सोहा। मनिसोपान देखि मन मोहा।

दो०—सीतल अमल मधुर जल जलज बिपुल बहुरंग।
कूजत कलरव हंसगन गुंजत मंजुल भृंग ॥८०॥

चौ०-तेहि गिरि रुचिर बसै खग सोई। तासु नास कलपांत न होई।
मायाकृत गुन दोष अनेका। मोह मनोज आदि अविवेका।
रहे ब्यापि समस्त जग माहीं। तेहि गिरि निकट कबहुँ नहिं जाहीं।
तहँ बसि हरिहि भजै जिमि कागा। सो सुनु उमा सहित अनुरागा।
पीपर तरु तर ध्यान जो धरई। जाप जग्य पाकरि तर करई।
आमछाहँ कर मानस पूजा। तजि हरिभजनु काजु नहिं दूजा।
बर तर कह हरि—कथा-प्रसंगा। आवहिं सुनहिं अनेक बिहंगा।

प्रभुमाया बलवंत भवानी। जाहि न मोह कवन अस ग्यानी।

दो०—ग्यानी भगत सिरोमनि त्रि-भुवन-पति कर जान।
ताहि मोह माया नर पावँर करहिं गुमान ॥८६॥
सिव बिरंचि कहँ मोहै को है बपुरा आन।
अस जिय जानि भजहिं मुनि मायापति भगवान ॥८७॥

चौ०-गयेउ गरुड़ जहँ बसै भुसुंडी। मति अकुंठ हरिभगति अखंडी।
देखि सैल प्रसन्न मन भयेऊ। माया मोह सोच सब गयेऊ।
करि तड़ाग मज्जनु जलपाना। बट-तर गयेउ हृदय हरषाना।
वृद्ध वृद्ध बिहँग तहँ आए। सुनै राम के चरित सुहाए।
कथाअरंभ करै सोइ चाहा। तेही समय गयेउ खगनाहा।
आवत देखि सकल खगराजा। हरषेउ बायस सहित समाजा।
अति आदर खगपति कर कीन्हा। स्वागत पूँछि सुआसन दीन्हा।
करि पूजा समेत अनुरागा। मधुर बचन तब बोलेउ कागा।

दो०—नाथ कृतारथ भयेउँ मैं तव दरसन खगराज।
आयसु देहु सो करौं अब प्रभु आयेहु केहि काज ॥८८॥
सदा कृतारथ रूप तुम्ह कह मृदुबचन खगेस।
जेहि कै अस्तुति सादर निज मुख कीन्हि महेस ॥८९॥

चौ०-सुनहु तात जेहि कारन* आयेउँ। सो सब भयेउ दरस तव पायेउँ।
देखि परम पावन तव आश्रम। गयेउ मोह संसय नाना भ्रम।
अब श्री-राम-कथा अति पावनि। सदा सुखद दुख-पुंज-नसावनि।
सादर तात सुनावहु मोही। बार बार बिनवौं प्रभु तोही।
सुनत गरुड़ कै गिरा बिनीता। सरल सुप्रेम सुखद सुपुनीता।
भयेउ तासु मन परम उछाहा। लाग कहै रघु-पति-गुन-गाहा।
प्रथमहिं अति अनुराग भवानी। राम-चरित-सर कहेसि बखानी।
पुनि नारद कर मोह अपारा। कहेसि बहुरि रावन अवतारा।
प्रभु-अवतार-कथा पुनि गाई। तब सिसुचरित कहेसि मन लाई।

* काशि०—कारन।

मन महुँ करै विचार विधाता। मायावस कवि कोविद ग्याता।
हरिमाया कर अमित प्रभावा। विपुल बार जेहि मोहि नचावा।
अग-जग-मय सब मम उपराजा। नहिं आचरज मोह खगराजा।
तब बोले विधि गिरा सुहाई। जान महेस रामप्रभुताई।
वैनतेय संकर पहिं जाहू। तात अनत पूछेहु जनि काहू।
तहँ होइहि तव संसयहानी। चलेउ विहंग सुनत विधिबानी।

दो०—परमातुर विहंगपति आयेउ तब मो पास।
जात रहेउँ कुबेरगृह रहिहु उमा कैलास॥८४॥

चौ०-तेहि मम पद सादर सिरु नावा। पुनि आपन संदेह सुनावा।
सुनि ता करि विनीत मृदुबानी। प्रेम सहित मैं कहेउँ भवानी।
मिलेउ गरुड़ मारग महँ मोही। कवन भाँति समुझावौं तोही।
तबहिं होइ सब संसय भंगा। जब बहु काल करिअ सतसंगा।
सुनिअ तहाँ हरिकथा सुहाई। नाना भाँति मुनिन्ह जो गाई।
जेहि महुँ आदि मध्य अवसाना। प्रभु प्रतिपाद्य रामु भगवाना।
नित हरिकथा होति जहँ भाई। पठवौं तहाँ, सुनहु तुम्ह जाई।
जाइहि सुनत सकल संदेहा। रामचरन होइहि अतिनेहा।

दो०—बिनु सतसंग न हरिकथा तेहि बिनु मोह न भाग।
मोह गए बिनु रामपद होइ न दृढ़ अनुराग॥८५॥

चौ०-मिलहिं न रघुपति बिनु अनुरागा। किए जोग जप ग्यान बिरागा।
उत्तर दिसि सुंदर गिरि नीला। तहँ रह कागभुसुंडि सुसीला।
राम-भगति-पथ परम प्रवीना। ग्यानी गुनगृह बहुकालीना।
रामकथा सो कहै निरंतर। सादर सुनहिं बिबिधि बिहंग बर।
जाइ सुनहु तहँ हरिगुन भूरी। होइहि मोहजनित दुख दूरी।
मैं जब तेहि सब कहा बुझाई। चलेउ हरषि मम पद सिरु नाई।
ता तें उमा न मैं समुझावा। रघुपति कृपा मरमु मैं पावा।
होइहि कीन्ह कबहुँ अभिमाना। सो खोवै चह कृपानिधाना।
कछु तेहि तें पुनि मैं नहिं राखा। समुझै खग खग ही कै भाखा।

लंका कपि प्रवेस जिमि कीन्हा। पुनि सीतहि धीरजु जिमि दीन्हा।
बन उजारि रावनहिं प्रबोधी। पुर दहि नाँघेउ बहुरि पयोधी।
आए कपि सब जहँ रघुराई। बैदेही कै कुसल सुनाई।
सेनसमेत जथा रघुबीरा। उतरे जाइ बारि-निधि-तीरा।
मिला बिभीषनु जेहि बिधि आई। सागर-निग्रह-कथा सुनाई।

दो०—सेतु बाँधि कपिसेन जिमि उतरी सागरपार।
गयेउ बसीठी बीरबर जेहि बिधि बालिकुमार॥६४॥
निसि-चर-कीस-लराई बरनेसि बिबिध प्रकार।
कुंभकरन घननाद कर बल-पौरुष-संहार॥६५॥

चौ०-निसि-चर-निकर-मरन बिधि नाना। रघुपति-रावन-समर बखाना।
रावन-बध मंदोदरी-सोका। राज बिभीषन देव असोका।
सीता रघुपति-मिलन बहोरी। सुरन्ह कीन्हि अस्तुति कर जोरी।
पुनि पुष्पक चढ़ि कपिन्ह समेता। अवध चले प्रभु कृपानिकेता।
जेहि बिधि राम नगर निज आए। बायस बिसद चरित सब गाए।
कहेसि बहोरि रामअभिषेका। पुरबरनन नृपनीति अनेका।
कथा समस्त भुसुंडि बखानी। जो मैं तुम्ह सन कही भवानी।
सुनि सब रामकथा खगनाहा। कहत बचन मन परम उछाहा।

दो०—गयेउ मोर संदेह सुनेउँ सकल रघु-पति-चरित।
भयेउ राम-पद-नेह तव प्रसाद बायसतिलक॥६६॥
मोहि भयेउ अति मोह प्रभुबंधन रन महुँ निरखि।
चिदानंद-संदोह रामु बिकल कारन कवन॥६७॥

चौ०-देखि चरित अति नर अनुसारी। भयेउ हृदय मम संसय भारी।
सोइ भ्रम अब हित करि मैं जाना। कीन्ह अनुग्रह कृपानिधाना।
जो अतिआतप ब्याकुल होई। तरुछाया सुख जानै सोई।
जौं नहिं होत मोह अति मोही। मिलतेउँ तात कवन बिधि तोही।
सुनतेउँ किमि हरिकथा सुहाई। अतिबिचित्र बहु बिधि तुम्ह गाई।
निगमागम पुरान मत एहा। कहहिं सिद्ध मुनि नहिं संदेहा।

दो०—बालचरित कहि विविध विधि मन महँ परम उछाह।
रिपिआगमनु कहेसि पुनि श्री-रघु-बीर-विवाह ॥६०॥
चौ०-बहुरि राम-अभिषेक-प्रसंगा। पुनि नृपबचन राज-रस-भंगा।
पुरबासिन्ह कर बिरह बिषादा। कहेसि राम-लछिमन-संवादा।
बिपिनगवनु केवटअनुरागा। सुरसरि उतरि निवास प्रयागा।
बालमीकि-प्रभु-मिलन बखाना। चित्रकूट जिमि बस भगवाना।
सचिवागवनु नगर नृपमरना। भरतागवनु प्रेम बहु बरना।
करि नृपक्रिया संग पुरबासी। भरतु गए जहँ प्रभु सुखरासी।
पुनि रघुपति बहु विधि समुझाए। लइ पादुका अवधपुर आए।
भरत रहनि सुर-पति-सुत-करनी। प्रभु अरु अत्रि भेंट पुनि बरनी।
दो०—कहि बिराध-बध जेहि विधि देह तजी सरभंग।
बरनि सुतीछन-प्रीति पुनि प्रभु-अगस्ति-सतसंग ॥६१॥
चौ०-कहि दंडक-बन-पावनताई। गीध-मइत्री पुनि तेहि गाई।
पुनि प्रभु पंचवटी कृत बासा। भंजी सकल मुनिन्ह कै त्रासा।
पुनि लछिमन उपदेस अनूपा। सूपनखा जिमि कीन्हि कुरूपा।
खर-दूषन-बध बहुरि बखाना। जिमि सब मरमु दसानन जाना।
दसकंधर — मारीच — बतकही। जेहि विधि भई सो सब तेहि कही।
पुनि माया-सीता कर हरना। श्री-रघु-बीर-बिरह कछु बरना।
पुनि प्रभु गीधक्रिया जिमि कीन्ही। बधि कबंध सबरिहि गति दीन्ही।
बहुरि बिरह बरनत रघुबीरा। जेहि विधि गए सरोबरतीरा।
दो०—प्रभु-नारद-संवाद कहि मारुति-मिलन-प्रसंग।
पुनि सुग्रीवँमिताई बालिप्रान कर भंग ॥६२॥
कपिहि तिलक करि प्रभुकृत सैल प्रबरषन बास।
बरनत बरषा सरद कर रामरोष कपित्रास ॥६३॥
चौ०-जेहि विधि कपिपति कीस पठाए। सीताखोजन सकल सिधाए।
बिबरप्रवेस कीन्ह जेहि भाँती। कपिन्ह बहोरि मिला संपाती।
सुनि सब कथा समीरकुमारा। नाँघत भयेउ पयोधि अपारा।

दो०—ब्यापि रहेउ संसार महुँ मायाकटक प्रचंड।
सेनापति कामादि भट दंभ कपट पाखंड ॥१०२॥
सो दासी रघुबीर कै समुझे मिथ्या सोपि।
छूट न रामकृपा बिनु नाथ कहौं पद रोपि ॥१०३॥
चौ०-जो माया सब जगहि नचावा। जासु चरित लखि काहु न पावा।
सोइ प्रभु भ्रुबिलास खगराजा। नाच नटी इव सहित समाजा।
सोइ सच्चिदानंदघन रामा। अज बिग्यानरूप बलधामा।
ब्यापक ब्याप्य अखंड अनंता। अखिल अमोघसक्ति भगवंता।
अगुन अदभ्र गिरागोतीता। सबदरसी अनवद्य अजीता।
निर्मल निराकार निर्मोहा। नित्य निरंजन सुखसंदोहा।
प्रकृतिपार प्रभु सब उर बासी। ब्रह्म निरीह बिरज अबिनासी।
इहाँ मोह कर कारन नाहीं। रबि सनमुख तम कबहुँ कि जाहीं।
दो०—भगत हेतु भगवान प्रभु राम धरेउ तनु भूप।
किए चरित पावन परम प्राकृत-नर-अनुरूप ॥१०४॥
जथा अनेक वेष धरि नृत्य करै नट कोइ।
सोइ सोइ भाव देखावै आपुन होइ न सोइ ॥१०५॥
चौ०-असि रघु-पति-लीला उरगारी। दनुजबिमोहनि जन-सुख-कारी।
जे मतिमलिन बिषयबस कामी। प्रभु पर मोह धरहिं इमि स्वामी।
नयनदोष जा कहुँ जब होई। पीतबरन ससि कहुँ कह सोई।
जब जेहि दिसिभ्रम होइ खगेसा। सो कह पच्छिम उयेउ दिनेसा।
नौकारूढ़ चलत जग देखा। अचल मोहबस आपुहि लेखा।
बालक भ्रमहिं न भ्रमहिं गृहादी। कहहिं परसपर मिथ्याबादी।
हरि बिषैक अस मोह बिहंगा। सपनेहुँ नहिं अग्यान-प्रसंगा।
मायाबस मतिमंद अभागी। हृदय जवनिका बहु बिधि लागी।
ते सठ हठबस संसय करहीं। निज अग्यान राम पर धरहीं।
दो०—काम-क्रोध-मद-लोभ-रत गृहासक्त, दुखरूप।
ते किमि जानहिं रघुपतिहि मूढ़ परे तमकूप ॥१०६॥

संत बिसुद्ध मिलहिं परि तेही। चितवहिं रामु कृपा करि जेही।
रामकृपा तव दरसन भयेऊ। तव प्रसाद मम संसय गयेऊ।

दो०—सुनि बिहंगपति बानी सहित बिनय अनुराग।
पुलक गात लोचन सजल मन हरषेउ अति काग ॥९८॥
स्रोता सुमति सुसील सुचि कथा रसिक हरिदास।
पाइ उमा अतिगोप्य मति सज्जन करहिं प्रकास ॥९९॥

चौ०-बोलेउ कागभुसुंडि बहोरी। नभगनाथ पर प्रीति न थोरी।
सब बिधि नाथ पूज्य तुम्ह मेरे। कृपापात्र रघुनायक केरे।
तुम्हहिं न संसय मोह न माया। मो पर नाथ कीन्ह तुम्ह दाया।
पठै मोहमिस खगपति तोही। रघुपति दीन्हि बड़ाई मोही।
तुम्ह निज मोह कहा खगसाईं। सो नहिं कछु आचरज गोसाईं।
नारद भव बिरंचि सनकादी। जे मुनिनायक आतमबादी।
मोह न अंध कीन्ह केहि केही। को जग काम नचाव न जेही।
तृष्णा केहि न कीन्ह बौराहा। केहि कर हृदय क्रोध नहिं दाहा।

दो०—ग्यानी तापस सूर कबि कोबिद गुनआगार।
केहि कै लोभ बिडंबना कीन्हि न एहि संसार ॥१००॥
श्रीमद बक्र न कीन्ह केहि प्रभुता बधिर न काहि।
मृगलोचनि-लोचन-सर* को अस लाग न जाहि ॥१०१॥

चौ०-गुनकृत सन्यपात नहिं केही। कोउ न मान मद तजेउ निबेही।
जोबनज्वर केहि नहिं बलकावा। ममता केहि कर जसु न नसावा।
मच्छर काहि कलंक न लावा। काहि न सोक-समीर डोलावा।
चिंतासाँपिनि काहि न खाया। को जग जाहि न ब्यापी माया।
कीट मनोरथ दारु सरीरा। जेहि न लाग घुन को अस धीरा।
सुत बित लोक ईषना तीनी। केहि कै मति इन्ह कृत न मलीनी।
यह सब माया कर परिवारा †। प्रबल अमित को बरनै पार।
सिव चतुरानन जाहि डेराहीं। अपर जीव केहि लेखे माहीं।

* सरज०, हस्त०—मृगनयनी के नयन-सर। † काशि०—परिचारा।

बरनि न जाइ रुचिर अँगनाई। जहँ खेलहिं नित चारिउ भाई।
बालबिनोद करत रघुराई। बिचरत अजिर जननि-सुख-दाई।
मरकत मृदुल कलेवर स्यामा। अंग अंग प्रति छबि बहु कामा।
नव-राजीव-अरुन मृदु चरना। पदज रुचिर नख ससि-दुति-हरना।
ललित अंक कुलिसादिक चारी। नूपुर चारु मधुर-रव-कारी।
चारु पुरट-मनि-रचित बनाई। कटि किंकिनि कल मुखर सुहाई।
दो०—रेखा त्रय सुंदर उदर नाभि रुचिर गंभीर।
उर आयत भ्राजत बिबिध बालबिभूषन बीर ॥११२॥
चौ०-अरुन पानि नख करज मनोहर। बाहु बिसाल बिभूषन सुंदर।
कंध बालकेहरि दर ग्रीवाँ। चारु चिबुक आनन छबिसींवाँ।
कलबल बचन अधर अरुनारे। दुइ दुइ दसन बिसद बर बारे।
ललित कपोल मनोहर नासा। सकल सुखद ससि-कर-सम हाँसा।
नील-कंज-लोचन भवमोचन। भ्राजत भाल तिलक गोरोचन।
बिकट भृकुटि सम श्रवन सुहाए। कुंचित कच मेचक छबि छाए।
पीत झीनि झिगुली तन सोही। किलकनि चितवनि भावति मोही।
रूपरासि नृप-अजिर-बिहारी। नाचहिं निज प्रतिबिंब निहारी।
मोसन करहिं बिबिध बिधि क्रीड़ा। बरनत चरित होति मोहि व्रीड़ा।
किलकत मोहि धरन जब धावहिं। चलौं भागि तब पूप देखावहिं।
दो०—आवत निकट हँसहिं प्रभु भाजत रुदन कराहिं।
जाउँ समीप गहन पद फिरि फिरि चितै पराहिं ॥११३॥
प्राकृत सिसु इव लीला देखि भयेउ मोहि मोह।
कवन चरित्र करत प्रभु चिदानंदसंदोह ॥११४॥
चौ०-एतना मन आनत खगराया। रघु-पति प्रेरित ब्यापी माया।
सो माया न दुखद मोहि काहीं। आन जीव इव संसृति नाहीं।
नाथ इहाँ कछु कारन आना। सुनहु सो सावधान हरिजाना।
ग्यान अखंड एक सीतावर। मायाबस्य जीव सचराचर।
जौं सब के रह ग्यान एकरस। ईस्वर जीवहिं भेद कहहु कस।

निर्गुनरूप सुलभ अति सगुन न जानहिं कोइ ।
सुगम अगम नाना चरित सुनि मुनिमन भ्रम होइ ॥१०७॥
चौ०-सुनु खगेस रघु-पति-प्रभुताई । कहौं जथामति कथा सुहाई ।
जेहि विधि मोह भयेउ प्रभु मोही । सो सब कथा सुनावौं तोही ।
राम-कृपा-भाजन तुम्ह ताता । हरि-गुन-प्रीति मोहि सुखदाता ।
तातें नहिं कछु तुम्हहिं दुरावौं । परम रहस्य मनोहर गावौं ।
सुनहु राम कर सहज सुभाऊ । जन अभिमान न राखहिं काऊ ।
संसृतमूल सूलप्रद नाना । सकल-सोक-दायक अभिमाना ।
ता तें करहिं कृपानिधि दूरी । सेवक पर ममता अति भूरी ।
जिमि सिसुतन व्रन होइ गोसाईं । मातु चिराव कठिन की नाईं ।
दो०—जदपि प्रथम दुख पावै रोवै बाल अधीर ।
व्याधि-नास-हित जननी गनत न सो सिसुपीर ॥१०८॥
तिमि रघुपति निज दास कर हरहिं मान हित लागि ।
तुलसिदास ऐसे प्रभुहिं कस न भजसि भ्रम त्यागि ॥१०९॥
चौ०-रामकृपा आपनि जड़ताई । कहौं खगेस सुनहु मन लाई ।
जब जब राम मनुजतनु धरहीं । भक्तहेतु लीला बहु करहीं ।
तब तब अवधपुरी मैं जाऊँ । बालचरित बिलोकि हरषाऊँ ।
जनममहोत्सव देखौं जाई । बरष पाँच तहँ रहौं लोभाई ।
इष्टदेव मम बालक रामा । सोभा बपुष कोटि-सत-कामा ।
निज-प्रभु-बदन निहारि निहारी । लोचन सुफल करौं उरगारी ।
लघु बायसबपु धरि हरिसंगा । देखौं बालचरित बहुरंगा ।
दो०—लरिकाईं जहँ जहँ फिरहिं तहँ तहँ संग उड़ाउँ ।
जूठनि परै अजिर महँ सोइ उठाइ करि खाउँ ॥११०॥
एक बार अतिसय सब चरित किए रघुबीर ।
सुमिरत प्रभुलीला सोइ पुलकित भयेउ सरीर ॥१११॥
चौ०-कहै भुसुंडि सुनहु खगनायक । रामचरित सेवक-सुख-दायक ।
नृपमंदिर सुंदर सब भाँती । खचित कनक मनि नाना जाती ।

दो०—जो नहिं देखा नहिं सुना जो मनहूँ न समाइ।
सो सब अद्भुत देखेउँ बरनि कवनि बिधि जाइ ॥११९॥
एक एक ब्रह्मांड महँ रहेउँ बरष सत एक।
एहि बिधि देखत फिरेउँ मैं अंडकटाह अनेक ॥१२०॥
चौ०-लोक लोक प्रति भिन्न बिधाता। भिन्न बिष्णु सिव मनु दिसित्राता।
नर गंधर्ब भूत बैताला। किन्नर निसिचर पसु खग ब्याला।
देव-दनुज-गन नाना जाती। सकल जीव तहँ आनहिं भाँती।
महि सरि सागर सर गिरि नाना। सब प्रपंच तहँ आनहि आना।
अंडकोस प्रति प्रति निज रूपा। देखेउँ जिनिस अनेक अनूपा।
अवधपुरी प्रति भुवन निहारी। सरजू भिन्न भिन्न नर नारी।
दसरथ कौसल्या सुनु ताता। बिबिध रूप भरतादिक भ्राता।
प्रतिब्रह्मांड रामअवतारा। देखेउँ बालबिनोद उदारा।
दो०—भिन्न भिन्न मैं दीख सब अति बिचित्र हरिजान।
अगनित भुवन फिरेउँ प्रभु रामु न देखेउँ आन ॥१२१॥
सोइ सिसुपन सोइ सोभा सोइ कृपाल रघुबीर।
भुवन भुवन देखत फिरेउँ प्रेरित मोह समीर ॥१२२॥
चौ०-भ्रमत मोहि ब्रह्मांड अनेका। बीते मनहुँ कलपसत एका।
फिरत फिरत निज आश्रम आयेउँ। तहँ पुनि रहि कछु काल गवाँयेउँ।
निज-प्रभु-जनम अवध सुनि पायेउँ। निर्भर प्रेम हरषि उठि धायेउँ।
देखेउँ जनममहोत्सव जाई। जेहि बिधि प्रथम कहा मैं गाई।
रामउदर देखेउँ जग नाना। देखत बनै न जाइ बखाना।
तहँ पुनि देखेउँ राम सुजाना। मायापति कृपाल भगवाना।
करौं बिचार बहोरि बहोरी। मोह कलिल* ब्यापित मति मोरी।
उभय घरी महँ मैं सब देखा। भयेउँ भ्रमित मन मोह बिसेखा।
दो०—देखि कृपाल बिकल मोहि बिहँसे तब रघुबीर।
बिहँसतही मुख बाहेर आयेउँ सुनु मतिधीर ॥१२३॥

*कलिल = विकार।

मायाबस्य जीव अभिमानी। ईसबस्य माया गुनखानी।
परबस जीव स्वबस भगवंता। जीव अनेक एक श्रीकंता।
मुधा भेद जद्यपि कृत माया। बिनु हरि जाइ न कोटि उपाया।

दो०—रामचंद्र के भजन बिनु जो चह पद निर्बान।
ग्यानवंत अपि सो नर पसु बिनु पूछ बिखान ॥११५॥
राकापति षोडस उअहिं तारा-गन-समुदाइ।
सकल गिरिन्ह दव लाइअ बिनु रबि राति न जाइ ॥११६॥

चौ०-ऐसेहि बिनु हरिभजन खगेसा। मिटै न जीवन्ह केर कलेसा।
हरि सेवकहिं न ब्याप अबिद्या। प्रभुप्रेरित ब्यापै तेहि बिद्या।
ता तें नास न होइ दास कर। भेद भगति बाढ़ै बिहंगवर।
भ्रम तें चकित राम मोहि देखा। बिहँसे सो सुनु चरित बिसेखा।
तेहि कौतुक कर मरमु न काहू। जाना अनुज न मातुपिताहू।
जानुपानि धाए मोहि धरना। स्यामलगात अरुन-कर-चरना।
तब मैं भागि चलेउँ उरगारी। राम गहन कहँ भुजा पसारी।
जिमि जिमि दूरि उड़ाउँ अकासा। तहँ हरिभुज देखौं निज पासा।

दो०—ब्रह्मलोक लगि गयौं मैं चितयौं पाछ उड़ात।
जुग अंगुल कर बीच सब रामभुजहिं मोहि तात ॥११७॥
सप्तावरन भेद करि जहाँ लगे गति मोरि।
गयेउँ तहाँ प्रभु भुज निरखि ब्याकुल भयेउँ बहोरि ॥११८॥

चौ०-मूँदेउँ नयन त्रसित जब भयेऊँ। पुनि चितवत कोसलपुर गयेऊँ।
मोहि बिलोकि राम मुसुकाहीं। बिहँसत तुरत गयेउँ मुख माहीं।
उदर माँझ सुनु अंडज-राया। देखेउँ बहु ब्रह्मांडनिकाया।
अति बिचित्र तहँ लोक अनेका। रचना अधिक एक तें एका।
कोटिन्ह चतुरानन गौरीसा। अगनित उड़गन रबि रजनीसा।
अगनित लोकपाल जम काला। अगनित भूधर भूमि बिसाला।
सागर सरि सर बिपिन अपारा। नाना भाँति सृष्टिबिस्तारा।
सुर मुनि सिद्ध नाग नर किन्नर। चारि प्रकार जीव सचराचर।

सुनु वायस तैं सहज सयाना। काहे न माँगसि अस बरदाना।
सब सुखखानि भगति तैं माँगी। नहिं जग कोउ तोहि सम बड़भागी।
जो मुनि कोटि जतन नहिं लहहीं। जे जप-जोग अनल तन दहहीं।
रीझेउँ देखि तोरि चतुराई। माँगेहु भगति मोहि अति भाई।
सुनु बिहंग प्रसाद अब मोरे। सब सुभ गुन बसिहहिं उर तोरे।
भगति ग्यान बिग्यान बिरागा। जोग चरित्र रहस्य-बिभागा।
जानब तैं सबही कर भेदा। मम प्रसाद नहिं साधन खेदा।

दो०—मायासंभव भरम सब अब न ब्यापिहहिं तोहि।
जानेसु ब्रह्म अनादि अज अगुन गुनाकर मोहि ॥१२९॥
मोहि भगतप्रिय संतत अस बिचारि सुनु काग।
काय बचन मन मम पद करेसु अचल अनुराग ॥१३०॥

चौ०-अब सुनु परम बिमल मम बानी। सत्य सुगम निगमादि बखानी।
निज सिद्धांत सुनावौं तोही। सुनि मन धरु सब तजि भजु मोही।
मम मायासंभव परिवारा। जीव चराचर बिबिध प्रकारा।
सब मम प्रिय सब मम उपजाए। सब तें अधिक मनुज मोहि भाए।
तिन्ह महँ द्विज द्विज महँ श्रुतिधारी। तिन्ह महँ निगम-धर्म-अनुसारी।
तिन्ह महँ प्रिय बिरक्त पुनि ग्यानी। ग्यानिहुँ तें अतिप्रिय बिग्यानी।
तिन्ह तें पुनि मोहि प्रिय निज दासा। जेहि गति मोरि न *दूसरि आसा।
पुनि पुनि सत्य कहौं तोहि पाहीं। मोहि सेवकसम प्रिय कोउ नाहीं।
भगतिहीन बिरंचि किन होई। सब जीवहु सम प्रिय मोहि सोई†।
भगतिवंत अति नीचउ प्रानी। मोहि प्रानप्रिय असि मम बानी।

दो०—सुचि सुसील सेवक सुमति प्रिय कहु काहि न लाग।
श्रुति पुरान कह नीति असि सावधान सुनु काग ॥१३१॥

चौ०-एक पिता के बिपुल कुमारा। होहिं पृथक गुन सील अचारा।
कोउ पंडित कोउ तापस ग्याता। कोउ धनवंत सूर कोउ दाता।
कोउ सर्बग्य धर्मरत कोई। सब पर पितहि प्रीति सम होई।

* काशि०—भगति मोरि नहिं। † सटल०—सब जीवन महँ अप्रिय सोई।

सोइ लरिकाई मो सन करन लगे पुनि राम।
कोटि भाँति समुझावौं मन न लहै विश्राम ॥१२४॥

चौ०-देखि चरित यह सो प्रभुताई। समुझत देहदसा बिसराई।
धरनि परेउँ मुख आव न बाता। त्राहि त्राहि आरत-जन-त्राता।
प्रेमाकुल प्रभु मोहि बिलोकी। निज-माया-प्रभुता तब रोकी।
कर सरोज प्रभु मम सिर धरेऊ। दीनदयाल सकल दुख हरेऊ।
कीन्ह राम मोहि बि-गत-बिमोहा। सेवकसुखद कृपासंदोहा।
प्रभुता प्रथम बिचारि बिचारी। मन महँ होइ हरष अति भारी।
भक्तबछलता प्रभु कै देखी। उपजी मम उर प्रीति बिसेखी।
सजल नयन पुलकित कर जोरी। कीन्हेउँ बहु बिधि बिनय बहोरी।

दो०—सुनि सप्रेम मम बानी देखि दीन निज दास।
बचन सुखद गंभीर मृदु बोले रमानिवास ॥१२५॥
कागभुसुंडी माँगु बर अति प्रसन्न मोहि जानि।
अनिमादिक सिधि अपर ऋधि मोच्छ सकल सुखखानि ॥१२६॥

चौ०-ग्यान बिवेक बिरति बिग्याना। मुनिदुर्लभ गुन जे जग जाना।
आजु देउँ सब संसय नाहीं। माँगु जो तोहि भाव मन माहीं।
सुनि प्रभुबचन अधिक अनुरागेउँ। मन अनुमान करन तब लागेउँ।
प्रभु कह देन सकल सुख सही। भगति आपनी देन न कही।
भगतिहीन गुन सब सुख कैसे। लवन बिना बहु ब्यंजन जैसे।
भजनहीन सुख कवने काजा। अस बिचारि बोलेउँ खगराजा।
जौं प्रभु होइ प्रसन्न बर देहू। मो पर करहु कृपा अरु नेहू।
मन भावत बर माँगौं स्वामी। तुम्ह उदार उर-अंतर-जामी।

दो०—अबिरल भगति बिसुद्ध तब श्रुति पुरान जो गाव।
जेहि खोजत जोगीस मुनि प्रभुप्रसाद कोउ पाव ॥१२७॥
भगत-कलप-तरु प्रनतहित कृपासिंधु सुखधाम।
सोइ निज भगति मोहि प्रभु देहु दया करि राम ॥१२८॥

चौ०-एवमस्तु कहि रघु-कुल-नायक। बोले बचन परम-सुख-दायक।

राम कृपा बिनु सुनु खगराई। जानि न जाइ रामप्रभुताई।
जाने बिनु न होइ परतीती। बिनु परतीति होइ नहिं प्रीती।
प्रीति बिना नहिं भगति दृढ़ाई। जिमि खगपति जल कै चिकनाई।
सो०—बिनु गुरु होइ कि ग्यान ग्यान कि होइ बिराग बिनु।
गावहिं बेद पुरान सुख कि लहहिं हरिभगति बिनु ॥१३६॥
को बिस्राम कि पाव तात सहज संतोष बिनु।
चले कि जल बिनु नाव कोटि जतन पचि पचि मरै ॥१३७॥
चौ०-बिनु संतोष न काम नसाहीं। काम अछत सुख सपनेहुँ नाहीं।
रामभजन बिनु मिटहि कि कामा। थलबिहीन तरु कबहुँ कि जामा।
बिनु बिग्यान कि समता आवै। को अवकास कि नभ बिनु पावै।
श्रद्धा बिना धरमु नहिं होई। बिनु महि गंध कि पावै कोई।
बिनु तप तेज कि कर बिस्तारा। जल बिनु रस कि होइ संसारा।
सील कि मिल बिनु बुधसेवकाई। जिमि बिनु तेज न रूपगुसाईं।
निज सुख बिनु मन होइ कि थीरा। परस कि होइ बिहीन समीरा।
कवनिउ सिद्धि कि बिनु बिस्वासा। बिनु हरिभजन न भव-भय-नासा।
दो०—बिनु बिस्वास भगति नहिं तेहि बिनु द्रवहिं न राम।
रामकृपा बिनु सपनेहुँ जीव न लह बिश्राम * ॥१३८॥
सो०—अस बिचारि मतिधीर तजि कुतर्क संसय सकल।
भजहु राम रघुबीर करुनाकर सुंदर सुखद ॥१३९॥
चौ०-निज-मति-सरिस नाथ मैं गाया। प्रभु-प्रताप-महिमा खगराया।
कहेउँ न कछु करि जुगुति बिसेखी। यह सब मैं निज नयननि्ह देखी।
महिमा नाम रूप गुनगाथा। सकल अमित अनंत रघुनाथा।
निज निज मति मुनि हरिगुन गावहिं। निगम सेष सिव पार न पावहिं।
तुम्हहि आदि खग मसकप्रजंता। नभ उड़ाहिं नहिं पावहिं अंता।
तिमि रघु-पति-महिमा अवगाहा। तात कबहुँ कोउ पाव कि थाहा।

---

* हस्त०—मन लहहि बिश्राम। सदल० मन कि लहै बिश्राम।

कोउ पितुभगत बचन मन कर्मा। सपनेहु जान न दूसर धर्मा।
सो सुत प्रिय पितु प्रान समाना। जद्यपि सो सब भाँति अयाना*।
एहि बिधि जीव चराचर जेते। त्रिजग देव नर असुर समेते।
अखिल बिस्व यह मम उपजाया। सब पर मोहि बराबरि दाया।
तिन्ह महँ जो परिहरि मद माया। भजै मोहि मन बच अरु काया।

दो०—पुरुष नपुंसक नारि नर जीव चराचर कोइ।
भगति भाव भजि कपट तजि मोहि परम प्रिय सोइ॥१३२॥

सो०—सत्य कहौं खग तोहि सुचि सेवक मम प्रानप्रिय।
अस बिचारि भजु मोहि परिहरि आस भरोस सब॥१३३॥

चौ०-कबहुँ काल नहिं ब्यापिहि तोही। सुमिरि स्वरूप निरंतर मोही।
प्रभुबचनामृत सुनि न अघाऊँ। तन पुलकित मन अति हरषाऊँ।
सो सुख जानै मन अरु काना। नहिं रसना पहिं जाइ बखाना।
प्रभु-सोभा-सुख जानहिं नयना। कहि किमि सकहिं तिन्हहिं नहिं बयना।
बहु बिधि मोहि प्रबोधि सुख देई। लगे करन सिसुकौतुक तेई।
सजल नयन कछु मुख करि रूखा। चितै मातु लागी अति भूखा।
देखि मातु आतुर उठि धाई। कहि मृदु बचन लिये उर लाई।
गोद राखि कराव पयपाना। रघुपति-चरित ललित कर गाना।

सो०—जेहि सुख लागि पुरारि असुभ-बेष-कृत सिव सुखद।
अवधपुरी नरनारि तेहि सुख महँ संतत मगन॥१३४॥
सोई सुख लवलेस जिन्ह बारक सपनेहु लहेउ।
तेहि नहिं गनहिं खगेस ब्रह्मसुखहिं सज्जन सुमति॥१३५॥

चौ०-मैं पुनि अवध रहेउँ कछु काला। देखेउँ बालबिनोद रसाला।
रामप्रसाद भगति बर पायेउँ। प्रभुपद बंदि निजाश्रम आयेउँ।
तब तें मोहि न ब्यापी माया। जब तें रघुनायक अपनाया।
यह सब गुप्त चरित मैं गावा। हरिमाया जिमि मोहि नचावा।
निज अनुभव अब कहौं खगेसा। बिनु हरिभजन न जाहिं कलेसा।

* काशि०—सयाना।

गुरु बिनु भवनिधि तरै न कोई। जौं बिरंचि संकर सम होई।
संसय सर्प ग्रसेउ मोहि ताता। दुखद लहरि कुतर्क बहु ब्राता।
तव सरूप गारुड़ि रघुनायक। मोहि जिआयेउ जन-सुख-दायक।
तव प्रसाद मम मोह समाना। रामरहस्य अनूपम जाना।
दो०—ताहि प्रसंसि बिबिध बिधि सीस नाइ कर जोरि।
बचन बिनीत सप्रेम मृदु बोलेउ गरुड़ बहोरि॥१४४॥
प्रभु अपने अबिबेक तें पूँछौं स्वामी तोहि।
कृपासिंधु सादर कहहु जानि दास निज मोहि॥१४५॥
चौ०-तुम्ह सर्बग्य तग्य तमपारा। सुमति सुसील सरलआचारा।
ग्यान-बिरत - बिग्यान - निवासा। रघुनायक के तुम्ह प्रिय दासा।
कारन कवन देह यह पाई। तात सकल मोहि कहौ बुझाई।
राम-चरित-सर सुंदर स्वामी। पायेउ कहाँ कहहु नभगामी।
नाथ सुना मैं अस सिव पाहीं। महा प्रलयहु नास तव नाहीं।
मृषा बचन नहिं ईस्वर कहई। सो मोरे मन संसय अहई।
अग जग जीव नाग नर देवा। नाथ सकल जग कालकलेवा।
अंडकटाह अमित लयकारी। काल सदा दुरतिक्रम भारी।
सो०—तुम्हहिं न ब्यापत काल अति कराल कारन कवन।
मोहि सो कहहु कृपाल ग्यानप्रभाउ कि जोगबल॥१४६॥
दो०—प्रभु तव आस्रम आयेउँ मोर मोह भ्रम भाग।
कारन कवन सो नाथ सब कहहु सहित अनुराग॥१४७॥
चौ०-गरुड़गिरा सुनि हरषेउ कागा। बोलेउ उमा सहित अनुरागा।
धन्य धन्य तव मति उरगारी। प्रस्न तुम्हार मोहि अति प्यारी।
सुनि तव प्रस्न सप्रेम सुहाई। बहुत जनम की सुधि मोहि आई।
अब निज कथा कहौं मैं गाई। तात सुनहु सादर मन लाई।
जप तप ब्रत मख सम दम नाना। बिरति बिबेक जोग बिग्याना।
सब कर फल रघु-पति पद प्रेमा। तेहि बिनु कोउ न पावै छेमा।
एहि तन रामभगति मैं पाई। ता तें मोहि ममता अधिकाई।

राम काम-सत-कोटि-सुभग-तन । दुर्गा-कोटि-अमित अरिमर्दन ।
सक्र-कोटि-सत-सरिस बिलासा । नभ-सत-कोटि-अमित अवकासा ।
दो०—मरुत-कोटि-सत-बिपुल बल रबि-सत-कोटि प्रकास ।
ससि-सत-कोटि सो सीतल समन सकल-भव-त्रास ॥१४०॥
काल-कोटि-सत-सरिस अति दुस्तर दुर्ग दुरंत ।
धूम-केतु - सत - कोटि - सम दुराधर्ष भगवंत ॥१४१॥
चौ०-प्रभु अगाध सत-कोटि-पताला । समन-कोटि-सत-सरिस कराला ।
तीरथ-अमित-कोटि-सम पावन । नाम अखिल-अघ-पुंज-नसावन ।
हिम-गिरि-कोटि अचल रघुबीरा । सिंधु-कोटि-सत-सम गंभीरा ।
काम-धेनु-सत - कोटि - समाना । सकल-काम-दायक भगवाना ।
सारद-कोटि-अमित चतुराई । बिधि-सत-कोटि सृष्टिनिपुनाई ।
बिष्णु-कोटि-सत पालनकरता । रुद्र-कोटि-सत-सम संहरता ।
धनद-कोटि-सत-सम धनवाना । माया कोटि प्रपंचनिधाना ।
भारधरन सत - कोटि - अहीसा । निरवधि निरुपम प्रभु जगदीसा ।
छं०—निरुपम न उपमा आन रामसमान निगमागम कहे ॥
जिमि कोटि-सत-खद्योत-सम रबि कहत अति लघुता लहे ॥
एहि भाँति निज निज मति बिलास मुनीस हरिहिं बखानहीं ॥
प्रभु भावगाहक अतिकृपाल सप्रेम सुनि सुख मानहीं ॥
दो०—राम अमित-गुन-सागर थाह कि पावै कोइ ।
संतन्ह सन जस कछु सुनेउँ तुम्हहिं सुनायेउँ सोइ ॥१४२॥
सो०—भाववस्य भगवान सुखनिधान करुनाभवन ।
तजि ममता मद मान भजिय सदा सीतारमन* ॥१४३॥
चौ०-सुनि भुसुंडि के बचन सुहाए । हरषित खगपति पंख फुलाए ।
नयननीर मन अति हरषाना । श्री-रघु-बर प्रताप उर आना ।
पाछिल मोह समुझि पछिताना । ब्रह्म अनादि मनुज करि जाना ।
पुनि पुनि कागचरन सिर नावा । जानि रामसम प्रेम बढ़ावा ।

२ काशि०—सीतापतिहिं ।

दो०—कलिमल ग्रसे धर्म सब गुप्त भए सदग्रंथ।
दंभिन्ह निज मति कल्पि करि प्रगट किए बहु पंथ ॥१५२॥
भए लोग सब मोहबस लोभ ग्रसे सुभ कर्म।
सुनु हरिजान ग्याननिधि कहौं कछुक कलिधर्म ॥१५३॥

चौ०-बरन धरम नहिं आस्रम चारी। श्रुति-बिरोध-रत सब नरनारी।
द्विज स्रुतिबंचक* भूप प्रजासन। कोउ नहिं मान निगम-अनुसासन।
मारग सोइ जा कहुँ जोइ भावा। पंडित सो जो गाल बजावा।
मिथ्यारंभ दंभरत जोई। ता कहँ संत कहहिं सब कोई।
सोइ सयान जो पर-धन-हारी। जो कर दंभ सो बड़ आचारी।
जो कह झूठ मसखरी जाना। कलिजुग सोइ गुनवंत बखाना।
निराचार जो श्रुतिपथ त्यागी। कलिजुग सोइ ग्यानी बैरागी।
जा के नख अरु जटा बिसाला। सोइ तापस प्रसिद्ध कलिकाला।

दो०—असुभ बेष भूषन धरे भच्छाभच्छ जे खाहिं।
तेइ जोगी† तेइ सिद्ध नर पूज्य ते कलिजुग माहिं ॥१५४॥

सो०—जे अपकारी चार तिन्ह कर गौरव मान्य बहु।
मन क्रम बचन लबार ते बकता कलिकाल महँ ॥१५५॥

चौ०-नारिबिबस नर सकल गोसाईं। नाचहिं नटमरकट की नाईं।
सूद्र द्विजन्ह उपदेसहिं ग्याना। मेलि जनेऊ लेहिं कुदाना।
सब नर काम-लोभ-रत क्रोधी। बेद-बिप्र-गुरु-संत-बिरोधी।
गुनमंदिर सुंदर पति त्यागी। भजहिं नारि परपुरुष अभागी।
सौभागिनी बिभूषनहीना। बिधवन्ह के सिंगार नबीना।
गुरुसिष बधिर अंध कर लेखा। एक न सुनहिं एक नहिं देखा।
हरै सिष्यधन सोक न हरई। सो गुरु घोर नरक महँ परई।
मातु पिता बालकन्ह बोलावहिं। उदर भरै सोइ धर्म‡ सिखावहिं।

दो०—ब्रह्मग्यान बिनु नारि नर कहहिं न दूसरि बात।
कौड़ी लागि लोभबस करहिं बिप्र-गुर-घात ॥१५६॥

* काशि०—बेचक। † काशि०—तापस। ‡ काशि०—ज्ञान।

जेहि तें कछु निजस्वारथ होई। तेहि पर ममता कर सब कोई।

सो०—पन्नगारि असि नीति श्रुतिसंमत सज्जन कहहिं।
अति नीचहु सन प्रीति करिअ जानि निज-परम-हित ॥१४८॥
पाट कीट तें होइ तेहि तें पाटंबर रुचिर।
कृमि पाले सब कोइ परम अपावन प्रानसम ॥१४९॥

चौ०-स्वारथ साँच जीव कहुँ एहा। मन-क्रम-बचन रामपद नेहा।
सोइ पावन सोइ सुभग सरीरा। जो तनु पाइ भजिअ रघुबीरा।
रामबिमुख लहि बिधिसम देही। कबि कोबिद न प्रसंसहिं तेही।
रामभगति एहि तन उर जामी। ता तें मोहि परमप्रिय स्वामी।
तजौं न तनु निज इच्छा मरना। तनु बिनु बेद भजन नहिं बरना॥
प्रथम मोह मोहि बहुत बिगोवा। रामबिमुख सुख कबहुँ न सोवा।
नाना जनम करम पुनि नाना। किए जोग जप मख तप दाना।
कवन जोनि जनमेउँ जहँ नाहीं। मैं खगेस भ्रमि भ्रमि जग माहीं।
देखेउँ सब करि करम गुसाईं। सुखी न भयेउँ अबहिं की नाईं।
सुधि मोहि नाथ जनम बहु केरी। सिवप्रसाद मति मोह न घेरी।

दो०—प्रथम जनम के चरित अब कहौं सुनहु बिहगेस।
सुनि प्रभु-पद-रति उपजै जातें मिटहिं कलेस ॥१५०॥
पूरब कलप एक प्रभु जुग कलिजुग मलमूल।
नर अरु नारि अधर्म-रत सकल निगम प्रतिकूल ॥१५१॥

चौ०-तेहि कलियुग कोसलपुर जाई। जनमत भयौं सूद्रतनु पाई।
सिवसेवक मन क्रम अरु बानी। आन देव निंदक अभिमानी।
धन—मदमत्त परम बाचाला। उग्रबुद्धि उर दंभ बिसाला।
जदपि रहेउँ रघु-पति-रजधानी। तदपि न कछु महिमा तब जानी।
अब जाना मैं अवध-प्रभावा। निगमागम पुरान अस गावा।
कवनेहु जनम अवध बस जोई। रामपरायन सो पर होई।
अवध-प्रभाव जानि तब प्रानी। जब उर बसहिं राम धनुपानी।
सो कलिकाल कठिन उरगारी। पापपरायन सब नरनारी।

कलि बारहिं बार दुकाल परै। बिनु अन्न दुखी सब लोग मरै॥

दो०—सुनु खगेस कलि कपट हठ दंभ द्वेष पाखंड।
मान मोह मारादि सब* ब्यापि रहे ब्रह्मंड॥१६०॥
तामस धर्म करहिं सब जप तप मख ब्रत दान।
देव न बरषहिं धरनि पर बयें न जामहिं धान॥१६१॥

तोटक—अबला कच भूषन भूरि छुधा। धनहीन दुखी ममता बहुधा।
सुख चाहहिं मूढ़ न धर्मरता। मति थोरि कठोरि न कोमलता॥
नर पीड़ित रोग न भोग कहीं। अभिमान बिरोध अकारनहीं।
लघु जीवन संवत पंचदसा। कलपांत न नास गुमान असा॥
कलिकाल बिहाल किए मनुजा। नहिं मानत कोउ अनुजा तनुजा।
नहिं दोष बिचार न सीतलता। सब जाति कुजाति भए मँगता॥
इरषा परुषाच्छर लोलुपता। भरि पूरि रही समता बिगता।
सब लोग बियोग बिसोक हए। बरनाश्रम-धर्म-बिचार गए॥
दम दान दया नहिं जानपनी। जड़ता परबंचनताति-घनी।
तनपोषक नारि नरा सगरे। परनिंदक ते जग मों बगरे॥

दो०—सुनु ब्यालारि कराल कलि मल अवगुन आगार।
गुनउ बहुत कलिजुग कर बिनु प्रयास निस्तार॥१६२॥
कृत त्रेता द्वापर समय पूजा मख अरु जोग।
जो गति होइ सो कलि बिषे नाम तें पावहिं लोग॥१६३॥

चौ०—कृतजुग सब जोगी बिग्यानी। करि हरिध्यान तरहिं भव प्रानी।
त्रेता बिबिध जग्य नर करहीं। प्रभुहिं समर्पि कर्म भव तरहीं।
द्वापर करि रघु-पति-पद-पूजा। नर भव तरहिं उपाउ न दूजा।
कलिजुग केवल हरि-गुन-गाहा। गावत नर पावहिं भवथाहा।
कलिजुग जोग न जग्य न ग्याना। एक अधार राम-गुन-गाना।
सब भरोस तजि जो भज रामहिं। प्रेमसमेत गाव गुनग्रामहिं।

---

* इस्त०—मान मोह मारादि मद। सद्व०—काम क्रोध लोभादि मद।

बादहिं सूद्र द्विजन्ह सन हम तुम्ह तें कछु घाटि।
जानै ब्रह्म सो बिप्रबर आँखि देखावहिं डाँटि ॥ १५७ ॥

चौ०—परतिय लंपट कपट सयाने। मोह द्रोह ममता लपटाने।
तेइ अभेदवादी ग्यानी नर। देखेउँ मैं चरित्र कलिजुग कर।
आप गए अरु औरनि घालहिं। जो कहुँ सतमारग प्रतिपालहिं।
कल्प कल्प भरि एक एक नरका। परहिं जे दूखहिं श्रुति करि तरका।
जे बरनाधम तेलि कुम्हारा। स्वपच किरात कोल कलवारा।
नारि मुई घर संपति नासी। मूँड़ मुड़ाइ होहिं संन्यासी।
ते बिप्रन्ह सन आपु * पुजावहिं। उभय लोक निज हाथ नसावहिं।
बिप्र निरच्छर लोलुप कामी। निराचार सठ बृपलीस्वामी।
सूद्र करहिं जप तप ब्रत दाना। बैठि बरासन कहहिं पुराना।
सब नर कल्पित करहिं अचारा। जाइ न बरनि अनीति अपारा।

दो०—भए बरनसंकर सकल भिन्न सेतु सब लोग।
करहिं पाप दुख पावहिं भय रुज सोक बियोग ॥१५८॥
श्रुतिसंमत हरि-भक्त-पथ संजुत बिरति बिबेक।
तेहि न चलहिं नर मोहबस कल्पहिं पंथ अनेक ॥१५९॥

तोमरछंद—बहु दाम सँवारहिं धाम जती। बिषया रह लीन नहीं बिरती† ॥
तपसी धनवंत दरिद्र गृही। कलिकौतुक तात न जात कही ॥
कुलवंत निकारहिं नारि सती। गृह आनहिं चेरि निबेरि गती ॥
सुत मानहिं मातु पिता तब लौं। अबला नहिं डीठ परी जब लौं ॥
ससुरारि पियारि लगी जब तें। रिपुरूप कुटुंब भए तब तें ॥
नृप पापपरायन धर्म नहीं। करि दंड बिडंब प्रजा नितहीं ॥
धनवंत कुलीन मलीन अपी। द्विजचिह्न जनेउ उघार तपी ॥
नहिं मान पुरानन्ह बेदहिं जो। हरिसेवक संत सही कलि सो ॥
कबिबृंद उदार दुनी न सुनी। गुन-दूषन-ब्रात न कोपि गुनी ॥

* सदल०—पाँव। † काशि०—बिषया हरि लीन रही बिरती।

जपौं मंत्र सिवमंदिर जाई। हृदय दंभ अहमिति अधिकाई।
दो०—मैं खल मलसंकुल मति नीच जाति बस मोह।
हरिजन द्विज देखे जरौं करौं बिष्णु कर द्रोह ॥१६८॥
सो०—गुरु नित मोहि प्रबोध दुखित देखि आचरन मम।
मोहि उपजै अतिक्रोध दंभिहि नीति कि भावई ॥१६९॥
चौ०-एक बार गुर लीन्ह बोलाई। मोहि नीति बहु भाँति सिखाई।
सिवसेवा कै सुत फल सोई। अ-बिरल-भगति रामपद होई।
रामहि भजहिं तात सिव धाता। नर पावँर कै केतिक बाता।
जासु चरन अज सिव अनुरागी। तासु द्रोह सुख चहसि अभागी।
हर कहँ हरिसेवक गुर कहेऊ। सुनि खगनाथ हृदय मम दहेऊ।
अधम जाति मैं बिद्या पाएँ। भयेउँ जथा अहि दूध पिआएँ।
मानी कुटिल कुभाग्य कुजाती। गुरु कर द्रोह करौं दिन राती।
अतिदयाल गुर स्वल्प न क्रोधा। पुनि पुनि मोहि सिखाव सुबोधा।
जेहि तें नीच बड़ाई पावा। सो प्रथमहिं हठि ताहि नसावा।
धूम अनलसंभव सुनु भाई। तेहि बुझाव घनपदवी पाई।
रज मग परी निरादर रहई। सब कर पगप्रहार नित सहई।
मरुत उड़ाइ प्रथम तेहि भरई। नृपकिरीट पुनि नयनन्ह परई।
सुनु खग खगपति समुझि प्रसंगा। बुध नहिं करहिं अधम कर संगा।
कवि कोविद गावहिं असि नीती। खल सन कलह न भल नहिं प्रीती*।
उदासीन नित रहिय गोसाईं। खल परिहरिय स्वान की नाईं।
मैं खल हृदय कपट कुटिलाई। गुर हित कहहिं न मोहि सुहाई।
दो०—एक बार हरिमंदिर जपत रहेउँ सिवनाम।
गुरु आयेउ अभिमान तें उठि नहिं कीन्ह प्रनाम ॥१७०॥
गुरु दयाल नहिं कछु कहेउ उर न रोष लवलेस।
अतिअघ गुरुअपमानता सहि नहिं सके महेस ॥१७१॥

---

* काशि०—खल सँग कलह नहीं भल प्रीती।

सोइ भव तर कछु संसय नाहीं। नामप्रताप प्रगट कलि माहीं।
कलि कर एक पुनीत प्रतापा। मानस पुन्य होइ नहिं पापा।

दो०—कलि-जुग-सम जुग आन नहिं जो नर कर बिस्वास।
गाइ राम-गुन-गन बिमल भव तर बिनहिं प्रयास॥१६४॥
प्रगट चारि पद धर्म के कलि महँ एक प्रधान।
जेन केन बिधि दीन्हे दान करै कल्यान॥१६५॥

चौ०-कृतजुग होहिं धर्म सब केरे। हृदय राम माया के प्रेरे।
सिद्ध सत्व समता बिग्याना। कृत प्रभाव प्रसन्न मन जाना।
सत्व बहुत रज कछु रति कर्मा। सब बिधि सुख त्रेता कर धर्मा।
बहु रज सत्व स्वल्प कछु तामस। द्वापर धर्म हरष भय मानस।
तामस बहुत रजोगुन थोरा। कलिसुभाउ बिरोध चहुँ ओरा।
बुध जुगधर्म जानि मन माहीं। तजि अधर्म-रति धर्म कराहीं।
कालधर्म * नहिं ब्यापहिं तेही। रघु-पति-चरन-प्रीति-रति जेही।
नटकृत कपट बिकट खगराया। नटसेवकहिं न ब्यापै माया।

दो०—हरि-माया-कृत दोष गुन बिनु हरिभजन न जाहिं।
भजिय राम सब काम तजि अस बिचारि मन माहिं॥१६६॥
तेहि कलिकाल बरष बहु बसेउँ अवध बिहँगेस।
परेउ दुकाल बिपतिबस तब मैं गयेउँ बिदेस॥१६७॥

चौ०-गयेउँ उजेनी सुनु उरगारी। दीन मलीन दरिद्र दुखारी।
गए काल कछु संपति पाई। तहँ पुनि करौं संभुसेवकाई।
बिप्र एक बैदिक सिवपूजा। करै सदा तेहि काज न दूजा।
परमसाधु परमारथबिंदक। संभुउपासक नहिं हरिनिंदक।
तेहि सेवौं मैं कपटसमेता। द्विज दयाल अति नीतिनिकेता।
बाहिज नम्र देखि मोहि साईं। बिप्र पढ़ाव पुत्र की नाईं।
संभुमंत्र मोहि द्विजवर दीन्हा। सुभउपदेस बिबिध बिधि कीन्हा।

---

* काशि०—कालकर्म। सटी०—कलि अधर्म।

जराजन्मदुःखौघतातप्यमानम् । प्रभो पाहि आपन्नमामीश शम्भो ॥

श्लोक—रुद्राष्टकमिदं प्रोक्तं विप्रेण हरतोपये।
ये पठन्ति नरा भक्त्या तेषां शम्भुः प्रसीदति ॥

दो०—सुनि बिनती सर्वग्य सिव देखि बिप्रअनुराग।
मंदिर नभबानी भई द्विज बर अब बर माँगु ॥१७४॥
जौं प्रसन्न प्रभु मो पर नाथ दीन पर नेहु।
निज पद-पद्म-भगति दृढ़ पुनि दूसर बर देहु ॥१७५॥
तव मायावस जीव जड़ संतत फिरहिं भुलान।
तेहि पर क्रोध न करिअ प्रभु कृपासिंधु भगवान ॥१७६॥
संकर दीनदयाल अब एहि पर होहु कृपाल।
साप अनुग्रह होइ जेहि नाथ थोरही काल ॥१७७॥

चौ०-एहि कर होई परमकल्याना। सोइ करहु अब कृपानिधाना।
बिप्रगिरा सुनि पर-हित-सानी। एवमस्तु तव भइ नभबानी।
जदपि कीन्ह यह दारुन पापा। मैं पुनि दीन्ह क्रोध करि सापा।
तदपि तुम्हार साधुता देखी। करिहौं एहि पर कृपा बिसेखी।
छमासील जे परउपकारी। ते द्विज मोहि प्रिय जथा खरारी।
मोर साप द्विज ब्यर्थ न जाइहि। जनम सहस्र अवसि यह पाइहि।
जनमत मरत दुसह दुख होई। एहि स्वलपउ नहिं ब्यापिहि सोई।
कवनेहु जनम मिटिहि नहिं ग्याना। सुनहि सूद्र मम बचन प्रमाना।
रघु-पति-पुरी जनम तव भयेऊ। पुनि तैं मम सेवा मनु दयेऊ।
पुरीप्रभाव अनुग्रह मोरें। रामभगति उपजिहि उर तोरें।
सुनु मम बचन सत्य अति भाई। हरितोषन ब्रत द्विजसेवकाई।
अब जनि करिहि बिप्रअपमाना। जानेसु संत अनंतसमाना।
इंद्रकुलिस मम सूल बिसाला। कालदंड हरिचक्र कराला।
जो इन्ह कर मारा नहिं मरई। बिप्र-द्रोह-पावक सो जरई।
अस बिबेक राखेहु मन माहीं। तुम्ह कहँ जग दुर्लभ कछु नाहीं।
औरउ एक आसिषा मोरी। अ-प्रति-हत गति होइहि तोरी।

चौ०-मंदिर माँझ भई नभवानी। रे हतभाग्य अग्य अभिमानी
जद्यपि तव गुरु के नहिं क्रोधा। अतिकृपाल उर सम्यक बोधा
तदपि साप सठ देइहौं तोही। नीतिविरोध सुहाइ न मोही
जौं नहिं दंड करौं खल तोरा। भ्रष्ट होइ श्रुतिमारग मोरा।
जे सठ गुर सन इरषा करहीं। रौरव नरक कोटिजुग परहीं।
त्रिजग जोनि पुनि धरहिं सरीरा। अयुत जनम भरि पावहिं पीरा।
बैठि रहेसि अजगर इव पापी। सर्प होहि खल मल मति ब्यापी।
महा-बिटप-कोटर महँ जाई। रहु अधमाधम अधगति पाई।
दो०—हाहाकार कीन्ह गुर दारुन सुनि सिवश्राप।
कंपित मोहि बिलोकि अति उर उपजा परिताप ॥१७२॥
करि दंडवत सप्रेम द्विज सिव सनमुख कर जोरि।
बिनय करत गदगद गिरा समुझि घोरगति मोरि ॥१७३॥
नमामीशमीशान निर्वाणरूपम्। विभुं व्यापकं ब्रह्म वेदस्वरूपम् ॥
निजं निर्गुणं निर्विकल्पं निरीहम्। चिदाकाशमाकाशवासंभजेऽहम् ॥
निराकारमोंकारमूलं तुरीयम्। गिराज्ञानगोतीतमीशं गिरीशम् ॥
करालं महाकालकालं कृपालम्। गुणागारसंसारपारं नतोऽहम् ॥
तुषाराद्रिसंकाशगौरं गभीरम्। मनोभूतकोटिप्रभाश्रीशरीरम् ॥
स्फुरन्मौलिकल्लोलिनी चारु गंगा। लसद्भाल बालेंदु कंठे भुजंगा ॥
चलत्कुंडलं शुभ्रनेत्रं विशालम्। प्रसन्नाननं नीलकंठं दयालम् ॥
मृगाधीशचर्म्माम्बरं मुंडमालम्। प्रियं शंकरं सर्वनाथं भजामि ॥
प्रचंडं प्रकृष्टं प्रगल्भं परेशम्। अखंडं अजं भानुकोटिप्रकाशम् ॥
त्रयः शूलनिर्मूलनं शूलपाणिम्। भजेऽहं भवानीपतिं भावगम्यम् ॥
कलातीतकल्याण कल्पांतकारी। सदा सज्जनानंददाता पुरारी ॥
चिदानंदसंदोहमोहापहारी। प्रसीद प्रसीद प्रभो मन्मथारी ॥
न यावद् उमानाथपादारविंदम्। भजन्तीह लोके परे वा नराणाम् ॥
न तावत्सुखं शान्तिसन्तापनाशम्। प्रसीद प्रभो सर्वभूताधिवासम् ॥
न जानामि योगं जपं नैव पूजाम्। नतोऽहं सदा सर्वदा शम्भु तुभ्यम् ॥

मेरुसिखर बटछाया मुनि लोमस आसीन।
देखि चरन सिरु नायौं बचन कहेउँ अतिदीन ॥१८३॥
सुनि मम बचन बिनीत मृदु मुनि कृपाल खगराज।
मोहि सादर पूँछत भए द्विज आयेउ केहि काज ॥१८४॥
तब मैं कहा कृपानिधि तुम्ह सर्बग्य सुजान।
सगुन ब्रह्म आराधना मोहि कहहु भगवान ॥१८५॥

चौ०-तब मुनीस रघु-पति-गुन-गाथा। कहेउ कछुक सादर खगनाथा।
ब्रह्मग्यान-रति मुनि बिग्यानी। मोहि परम अधिकारी जानी।
लागे करन ब्रह्मउपदेसा। अज अद्वैत अगुन हृदयेसा।
अकल अनीह अनाम अरूपा। अनुभवगम्य अखंड अनूपा।
मनगोतीत अमल अबिनासी। निर्बिकार निरवधि सुखरासी।
सो तैं ताहि तोहि नहिं भेदा। बारि बीचि इव गावहिं बेदा।
बिबिध भाँति मुनि मोहि समुझावा। निर्गुन मत मम हृदय न आवा।
पुनि मैं कहेउँ नाइ पद सीसा। सगुन उपासन कहहु मुनीसा।
राम-भगति-जल मम मन मीना। किमि बिलगाइ मुनीस प्रबीना।
सो उपदेस करहु करि दाया। निज नयनन देखौं रघुराया।
भरि लोचन बिलोकि अवधेसा। तब सुनिहौं निर्गुन उपदेसा।
मुनि पुनि कहि हरिकथा अनूपा। खंडि सगुनमत निर्गुनरूपा।
तब मैं निर्गुनमति करि दूरी। सगुन निरूपेउँ करि हठ भूरी।
उत्तर प्रतिउत्तर मैं कीन्हा। मुनितन भए क्रोध के चीन्हा।
सुनु प्रभु बहुत अवग्या किएँ। उपज क्रोध ग्यानिहु के हिएँ।
अति संघरषन करै जो कोई। अनल प्रगट चंदन तें होई।

दो०—बारंबार सकोप मुनि करै निरूपन ग्यान।
मैं अपने मन बैठि तब करौं बिबिध अनुमान ॥१८६॥
द्वैत बुद्धि बिनु क्रोध किमि द्वैत कि बिनु अग्यान।
मायाबस परिछिन्न जड़ जीव कि ईससमान ॥ १८७ ॥

चौ०-कबहुँ कि दुख सब कर हित ताके। तेहि कि दरिद्र परसमनि जा के

दो०—सुनि सिववचन हरषि गुरु एवमस्तु इति भाखि।
मोहि प्रबोधि गयेउ गृह संभुचरन उर राखि॥१७८॥
प्रेरित काल बिंधिगिरि जाइ भयेउँ मैं ब्याल।
पुनि प्रयास बिनु सो तनु तजेउँ गए कछु काल॥१७९॥
जोइ तन धरौं तजौं पुनि अनायास हरिजान।
जिमि नूतन पट पहिरै नर परिहरै पुरान॥१८०॥
सिव राखी श्रुतिनीति अरु मैं नहिं पाव कलेस।
एहि बिधि धरेउँ बिबिध तनु ग्यान न गयेउ खगेस॥१८१॥

चौ०-त्रिजग देव नर जो तनु धरऊँ। तहँ तहँ रामभजन अनुसरऊँ।
एक सूल मोहि बिसर न काऊ। गुरु कर कोमल सील सुभाऊ।
धरमदेह मैं द्विज कै पाई। सुरदुर्लभ पुरान श्रुति गाई।
खेलौं तहां बालकन्ह मीला। करौं सकल * रघुनायक लीला।
प्रौढ़ भए मोहि पिता पढ़ावा। समुझौं सुनौं गुनौं नहिं भावा।
मन तें सकल बासना भागी। केवल रामचरन लय लागी।
कहु खगेस अस कवन अभागी। खरी सेव सुरधेनुहि त्यागी।
प्रेममगन मोहि कछु न सुहाई। हारेउ पिता पढ़ाइ पढ़ाई।
भए कालबस जब पितु माता। मैं बन गयेउँ भजन जनत्राता।
जहँ जहँ बिपिन मुनीस्वर पावौं। आस्रम जाइ जाइ सिरु नावौं।
बूझौं तिन्हहिं राम-गुन-गाहा। कहहिं सुनौं हरषित खगनाहा।
सुनत फिरौं हरिगुन अनुबादा। अ-ब्याहत-गति संभुप्रसादा।
छूटी त्रिबिधि ईषना गाढ़ी। एक लालसा उर अति बाढ़ी।
राम-चरन-बारिज जब देखौं। तब निज जनम सुफल करि लेखौं।
जेहि पूँछौं सोइ मुनि अस कहई। ईश्वर सर्ब-भूत-मय अहई।
निर्गुन मत नहिं मोहि सुहाई। सगुन ब्रह्मरति उर अधिकाई।

दो०—गुरु के बचन सुरति करि रामचरन मन लाग †।
रघु-पति-जस गावत फिरौं छुन छुन नव अनुराग॥१८२॥

* काशि—सदा। † काशि०—रामचरित अनुराग।

सुंदर सुखद मोहि अति भावा। जो प्रथमहिं मैं तुम्हहिं सुनावा॥
मुनि मोहि कछुक काल तहँ राखा। राम-चरित-मानस सब भाखा॥
सादर मोहि यह कथा सुनाई। पुनि बोले मुनि गिरा सुहाई॥
रामचरित सर गुप्त सुहावा। संभुप्रसाद तात मैं पावा॥
तोहि निज भगत राम कर जानी। ता तें मैं सब कहेउँ बखानी॥
राम भगति जिन्ह के उर नाहीं। कबहुँ न तात कहिअ तिन्ह पाहीं॥
मुनि मोहि विविध भाँति समुझावा। मैं सप्रेम मुनिपद सिरु नावा॥
निज-कर-कमल परसि मम सीसा। हरषित आसिष दीन्ह मुनीसा॥
रामभगति अबिरल उर तोरे। बसहु सदा प्रसाद अब मोरे॥

दो०—सदा रामप्रिय होहु तुम्ह सुभ-गुन-भवन अमान।
कामरूप इच्छामरन ग्यान-बिराग-निधान॥ १९०॥
जेहि आश्रम तुम्ह बसब पुनि सुमिरत श्रीभगवंत।
ब्यापिहि तहँ न अविद्या जोजन एक प्रजंत॥ १९१॥

चौ० काल कर्म गुनदोष सुभाऊ। कछु दुख तुम्हहिं न ब्यापिहि काऊ॥
रामरहस्य ललित विधि नाना। गुप्त प्रगट इतिहास पुराना॥
बिनु श्रम तुम्ह जानब सब सोऊ। नित नव नेह रामपद होऊ॥
जो इच्छा करिहहु मन माहीं। हरिप्रसाद कछु दुर्लभ नाहीं॥
सुनि मुनिआसिष सुनु मतिधीरा। ब्रह्मगिरा भइ गगन गँभीरा॥
एवमस्तु तब बच मुनि ग्यानी। यह मम भगत करम मन बानी॥
सुनि नभगिरा हरष मोहि भयेऊ। प्रेम मगन सब संसय गयेऊ॥
करि विनती मुनिआयसु पाई। पदसरोज पुनि पुनि सिरु नाई॥
हरष सहित एहि आश्रम आयेउँ। प्रभुप्रसाद दुर्लभ बर पायेउँ॥
इहाँ बसत मोहि सुनु खगईसा। बीते कलप सात अरु बीसा॥
करौं सदा रघु-पति-गुन-गाना। सादर सुनहिं बिहंग सुजाना॥
जब जब अवधपुरी रघुबीरा। धरहिं भगतहित मनुज-सरीरा॥
तब तब जाइ रामपुर रहऊँ। सिसुलीला बिलोकि सुख लहऊँ॥
पुनि उर राखि राम सिसुरूपा। निज आश्रम आवौं खगरूपा॥

परद्रोही कि होइ निसंका। कामी पुनि कि रहै अकलंका
बंस कि रह द्विज अनहित कीन्हे। कर्म कि होहिं स्वरूपहिं चीन्हे
काहु सुमति कि खल संग जामी। सुभ गति पाव कि पर-त्रिय-गामी
भव कि परहिं परमातमबिंदक। सुखी कि होहिं कबहुँ परनिंदक।
राज कि रहै नीति बिनु जाने। अघ की रहै हरिचरित बखाने।
पावन जस कि पुन्य बिनु होई। बिनु अघ अजस कि पावै कोई।
लाभ कि कछु हरि-भगति-समाना। जेहि गावहिं श्रुति संत पुराना।
हानि कि जग एहि सम कछु भाई। भजिय न रामहिं नरतनु पाई।
अघ कि बिना तामस*कछु आना। धर्म कि दयासरिस हरिजाना।
एहि बिधि अमित जुगुति मन गुनेऊँ। मुनि उपदेस न सादर सुनेऊँ।
पुनि पुनि स-गुन-पच्छ मैं रोपा। तब मुनि बोले बचन सकोपा।
मूढ़ परम सिख देउँ न मानसि। उत्तर प्रतिउत्तर बहु आनसि।
सत्यबचन बिश्वास न करही। बायस इव सबही तें डरही।
सठ स्वपच्छ तब हृदय बिसाला। सपदि होहु पच्छी चंडाला।
लीन्ह साप मैं सीस चढ़ाई। नहिं कछु भय न दीनता आई।

दो०—तुरत भयेउँ मैं काग तब पुनि मुनिपद सिरु नाइ।
सुमिरि राम रघु-बंस-मनि हरषित चलेउँ उड़ाइ॥ १८८॥
उमा जे राम-चरन-रत बि-गत-काम-मद-क्रोध।
निज-प्रभुमय देखहिं जगत केहि सन करहिं बिरोध॥१८६॥

चौ०-सुनु खगेस नहिं कछु रिषि दूसन। उरप्रेरक रघु-बंस-बिभूषन।
कृपासिंधु मुनि मति करि भोरी। लीन्ही प्रेमपरीछा मोरी।
मन बच क्रम मोहिं निज जन जाना। मुनि मति पुनि फेरी भगवाना।
रिषि मम सहनसीलता देखी। राम-चरन-बिश्वास बिसेखी।
अतिबिसमय पुनि पुनि पछिताई। सादर मुनि मोहिं लीन्ह बोलाई।
मम परितोष बिबिध बिधि कीन्हा। हरषित राममंत्र मोहिं दीन्हा।
बालकरूप राम कर ध्याना। कहेउ मोहिं मुनि कृपानिधाना।

* दूषन०—पिसुनता सम।

मोह न नारि नारि के रूपा। पन्नगारि यह रीति अनूपा।
माया भगति सुनहु प्रभु दोऊ। नारिवर्ग जानहिं सब कोऊ
पुनि रघुबीरहिं भगति पियारी। माया खलु नर्त्तकी बिचारी।
भगतहिं सानुकूल रघुराया। ता तें तेहि डरपति अति माया।
रामभगति निरुपम निरुपाधी। बसै जासु उर सदा अबाधी।
तेहि बिलोकि माया सकुचाई। करि न सकै कछु निज प्रभुताई।
अस बिचारि जे मुनि बिग्यानी। जाँचहिं भगति सकल-सुख-खानी।

दो०—यह रहस्य रघुनाथ कर बेगि न जानै कोइ।
जाने तें रघु-पति-कृपा सपनेहुँ मोह न होइ॥ १९६॥
औरौ ग्यान भगति कर भेद सुनहु सुप्रवीन।
जो सुनि होइ रामपद प्रीति सदा अबिछीन॥ १९७॥

चौ०-सुनहु तात यह अकथ कहानी। समुझत बनै न जाइ बखानी।
ईस्वरअंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी।
सो मायाबस भयेउ गोसाईं। बँधेउ कीर मरकट की नाईं।
जड़ चेतनहिं ग्रंथि परि गई। जद्दपि मृषा छूटत कठिनई।
तब तें जीव भयेउ संसारी। छूट न ग्रंथि न होइ सुखारी।
श्रुति पुरान बहु कहेउ उपाई। छूट न अधिक अधिक अरुझाई।
जीवहृदय तम मोह बिसेखी। ग्रंथि छूटि किमि परै न देखी।
अस संजोग ईस जब करई। तबहु कदाचित सो निरुवरई।
सात्विक श्रद्धा धेनु लवाई। जौं हरिकृपा हृदय बसि आई।
जप तप ब्रत जम नियम अपारा। जे श्रुति कह सुभ धर्म अचारा।
तेइ तृन हरित चरै जब गाई। भाव बच्छ सिसु धेनु पेन्हाई।
नोइ निवृत्ति पात्र बिसासा। निर्मल मन अहीर निज दासा।
परम-धरम-मय पय दुहि भाई। अवटै अनल अकाम बनाई।
तोष मरुत तब छमा जुड़ावै। धृतिसम जावनु देइ जमावै।
मुदिता मथै बिचार मथानी। दम अधार रजु सत्य सुबानी।
तब मथि काढ़ि लेइ नवनीता। बिमल बिराग सुपरम पुनीता।

कथा सकल मैं तुम्हहिं सुनाई। कागदेह जेहि कारन पाई।
कहेउँ तात सब प्रस्न तुम्हारी। राम-भगति-महिमा अति भारी।
दो०—ता तें यह तन मोहि प्रिय भयेउ राम-पद-नेह।
निज-प्रभु-दरसन पायेउँ गयेउ सकल संदेह ॥१६२॥
भगति पच्छ हठ करि रहेउँ दीन्हि महा-रिषि साप।
मुनिदुर्लभ बर पायेउँ देखहु भजनप्रताप ॥१६३॥
चौ०-जे असि भगति जानि परिहरहीं। केवल ग्यानहेतु श्रम करहीं।
ते जड़ कामधेनु गृह त्यागी। खोजत आक फिरहिं पय लागी।
सुनु खगेस हरिभगति बिहाई। जे सुख चाहहिं आन उपाई।
ते सठ महा सिंधु बिनु तरनी। पैरि पार चाहहिं जड़करनी।
सुनि भुसुंडि के बचन भवानी। बोलेउ गरुड़ हरषि मृदुबानी।
तव प्रसाद प्रभु मम उर माहीं। संसय-सोक-मोह-भ्रम नाहीं।
सुनेउँ पुनीत राम-गुन-ग्रामा। तुम्हरी कृपा लहेउँ बिश्रामा।
एक बात प्रभु पूँछौं तोही। कहौ बुझाइ कृपानिधि मोही।
कहहिं संत मुनि बेद पुराना। नहिं कछु दुर्लभ ग्यान समाना।
सोइ मुनि तुम्ह सन कहेउ गोसाईं। नहिं आदरेहु भगति की नाईं।
ग्यानहिं भगतिहिं अंतर केता। सकल कहौ प्रभु कृपानिकेता।
सुनि उरगारिबचन सुख माना। सादर बोलेउ काग सुजाना।
भगतिहिं ग्यानहिं नहिं कछु भेदा। उभय हरहिं भवसंभव खेदा।
नाथ मुनीस कहहिं कछु अंतर। सावधान सोउ सुनु बिहंगवर।
ग्यान बिराग जोग बिग्याना। ए सब पुरुष सुनहु हरिजाना।
पुरुष प्रताप प्रबल सब भाँती। अबला अबल सहज जड़ जाती।
दो०—पुरुष त्यागि सक नारिहि जो बिरक्त मतिधीर।
न तु कामी जो बिषयबस बिमुख जो पद रघुबीर ॥१६४॥
सो०—सो सुनि ग्याननिधान मृगनयनी बिधुमुख निरखि।
बिकल होहिं हरिजान नारि बिस्व माया प्रगट ॥१६५॥
चौ०-इहाँ न पच्छपात कछु राखौं। बेद-पुरान-संत-मत भाखौं।

कहत कठिन समुझत कठिन साधन कठिन विवेक।
होइ घुनाच्छर न्याय जौं पुनि प्रत्यूह अनेक ॥ २०३ ॥

चौ०-ग्यानपंथ कृपान कै धारा। परत खगेस होइ नहिं बारा।
जौं निरविघन पंथ निरबहई। सो कैवल्य परमपद लहई।
अतिदुर्लभ कैवल्य परम पद। संत पुरान निगम आगम बद।
राम भजत सोइ मुक्ति गोसाईं। अनइच्छित आवै बरिआईं।
जिमि थल बिनु जल रहि न सकाई। कोटि भाँति कोउ करै उपाई।
तथा मोच्छसुख सुनु खगराई। रहि न सकै हरिभगति बिहाई।
अस बिचारि हरिभगत सयाने। मुक्ति निरादर भगति लोभाने।
भगति करत बिनु जतन प्रयासा। संसृतिमूल अविद्या नासा।
भोजन करिय तृप्ति हित लागी। जिमि सो असन पचवै जठरागी।
असि हरिभगति सुगम सुखदाई। को अस मूढ़ न जाहि सुहाई।

दो०—सेवक सेब्य भाव बिनु भव न तरिअ उरगारि।
भजहु राम-पद-पंक-ज अस सिद्धांत बिचारि ॥२०४॥
जो चेतन कहँ जड़ करै जड़हि करै चैतन्य।
अस समरथ रघुनाथहि भजहिं जीव ते धन्य ॥२०५॥

चौ०-कहेउँ ग्यान सिद्धांत बुझाई। सुनहु भगतिमनि कै प्रभुताई।
रामभगति चिंतामनि सुंदर। बसै गरुड़ जा के उरअंतर।
परमप्रकास रूप दिन राती। नहिं कछु चहिअ दिया घृत बाती।
मोह दरिद्र निकट नहिं आवा। लोभ बात नहिं ताहि बुझावा।
अचल अविद्या तम मिटि जाई। हारहिं सकल-सलभ-समुदाई।
खल कामादि निकट नहिं जाहीं। बसै भगति जा के उर माहीं।
गरल सुधा सम अरि हित होई। तेहि मनि बिनु सुख पाव न कोई।
ब्यापहिं मानस रोग न भारी। जिन्ह के बस सब जीव दुखारी।
राम-भगति-मनि उर बस जा के। दुख-लव-लेस न सपनेहुँ ता के।
चतुर सिरोमनि तेइ जग माहीं। जे मनि लागि सुजतन कराहीं।
सो मनि जदपि प्रगट जग अहई। रामकृपा बिनु नहिं कोउ लहई।

दो०—जोग अगिनि करि प्रगट तब कर्म सुभासुभ लाइ।
बुद्धि सिरावइ ग्यान घृत ममता मल जरि जाइ ॥१९८॥
तब बिग्यानरूपिनी बुद्धि बिसद घृत पाइ।
चित्त दिया भरि धरै दृढ़ समता दियटि बनाइ ॥१९९॥
तीनि अवस्था तीनि गुन तेहि कपास तें काढ़ि।
तूल तुरीय सँवारि पुनि बाती करै सुगाढ़ि ॥२००॥
सो०—एहि बिधि लेसै दीप तेजरासि बिग्यानमय।
जातहिं जासु समीप जरहिं मदादिक सलभ सब ॥ २०१ ॥
चौ०-सोहमस्मि इति वृत्ति अखंडा। दीपसिखा सोइ परम प्रचंडा।
आतम-अनुभव-सुख सुप्रकासा। तब भवमूल भेदभ्रम* नासा।
प्रबल अविद्या कर परिवारा। मोह आदि तम मिटै अपारा।
तब सोइ बुद्धि पाइ उँजिआरा। उरगृह बैठि ग्रंथि निरुआरा।
छोरन ग्रंथि पाव जौं सोई। तौ यह जीव कृतारथ होई।
छोरत ग्रंथि जानि खगराया। बिघन अनेक करै तब माया।
रिद्धि सिद्धि प्रेरै बहु भाई। बुद्धिहि लोभ देखावहिं आई।
कल बल छल करि जाय समीपा। अंचल बात बुझावहिं दीपा।
होइ बुद्धि जो परम सयाने। तिन्ह तनु चितव न अनहित जाने।
जौं तेहि बिघन बुद्धि नहिं बाधी। तौ बहोरि सुर करहिं उपाधी।
इंद्री द्वार झरोखा नाना। तहँ तहँ सुर बैठे करि थाना।
आवत देखहिं बिषय बयारी। ते हठि देहिं कपाट उघारी।
जब सो प्रभंजन उरगृह जाई। तबहिं दीप बिग्यान बुझाई।
ग्रंथि न छूटि मिटा सो प्रकासा। बुद्धि बिकल भइ बिषय-बतासा।
इंद्रिन्ह सुरन्ह न ग्यान सुहाई। बिषयभोग पर प्रीति सदाई।
बिषय समीर बुद्धि कृत भोरी। तेहि बिधि दीप को बार † बहोरी।
दो०—तब फिरि जीव बिबिध बिधि पावै संसृतिक्लेस।
हरिमाया अतिदुस्तर तरि न जाइ बिहँगेस ॥ २०२ ॥

* काशि०—भेद। † काशि०—करै।

भूरज-तरु-सम संत कृपाला। परहित नित सह बिपति बिसाला।
सन इव खल परबंधन करई। खाल कढ़ाइ बिपति सहि मरई।
खल बिनु स्वारथ परअपकारी। अहि मूषक इव सुनु उरगारी।
परसंपदा बिनासि नसाहीं। जिमि ससि हति हिम उपल बिलाहीं।
दुष्टहृदय जग आरत-हेतू। जथा प्रसिद्ध अधम ग्रह केतू।
संतउदय संतत सुखकारी। बिस्वसुखद जिमि इंदु तमारी।
परमधरम श्रुतिबिदित अहींसा। पर-निंदा-सम अघ न गिरीसा।
हरि—गुरु-निंदक दादुर होई। जनम सहस्र पाव तन सोई।
द्विजनिंदक बहु नरक भोग करि। जग जनमै बायससरीर धरि।
सुर-श्रुति-निंदक जे अभिमानी। रौरव नरक परहिं ते प्रानी।
होहिं उलूक संत—निंदा-रत। मोहनिसा प्रिय ग्यान भानु मत।
सब कै निंदा जे जड़ करहीं। ते चमगादुर होइ अवतरहीं।
सुनहु तात अब मानसरोगा। जेहि तें दुख पावहिं सब लोगा।
मोह सकल ब्याधिन कर मूला। तेहि तें पुनि उपजै बहु सूला।
काम बात कफ लोभ अपारा। क्रोध पित्त नित छाती जारा।
प्रीति करहिं जौं तीनिउ भाई। उपजै सन्निपात दुखदाई।
बिषय मनोरथ दुर्गम नाना। ते सब सूल नाम को जाना।
ममता दादु कंडु इरषाई। हरष बिषाद गरह बहुताई।
परसुख देखि जरनि सोइ छई। कुष्ट दुष्टता मन कुटिलई।
अहंकार अतिदुखद डवँरुआ। दंभ कपट मद मान नहरुआ।
तृस्ना उदरबृद्धि अतिभारी। त्रिबिध ईषना तरुन तिजारी।
जुगबिधि ज्वर मत्सर अबिबेका। कहँ लगि कहौं कुरोग अनेका।

दो०—एक ब्याधिबस नर मरहिं ए असाध्य बहु ब्याधि।
पीड़हिं संतत जीव कहँ सो किमि लहै समाधि ॥ २०८ ॥
नेम धर्म आचार तप ग्यान जग्य जप दान।
भेषज पुनि कोटिक नहीं रोग जाहिं हरिजान ॥ २०९ ॥

चौ०-एहि बिधि सकल जीव जड़ रोगी। सोक हरष भय प्रीति बियोगी।

सुगम उपाइ पाइबे केरे। नर हतभाग्य देहिं भटभेरे।
पावन पर्वत बेद पुराना। रामकथा रुचिराकर नाना।
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी। ग्यान बिराग नयन उरगारी।
भावसहित खोजै जो प्रानी। पाव भगतिमनि सब सुखखानी।
मोरे मन प्रभु अस बिस्वासा। राम तें अधिक राम कर दासा।
राम सिंधु घन सज्जन धीरा। चंदन तरु हरि संत समीरा।
सब कर फल हरिभगति सुहाई। सो बिनु संत न काहू पाई।
अस बिचारि जोइ कर सतसंगा। रामभगति तेहि सुलभ बिहंगा।

दो०—ब्रह्म पयोनिधि मंदर ग्यान संत सुर आहि।
कथा सुधा मथि काढ़े भगति मधुरता जाहि ॥२०६॥
बिरति चर्म असि ग्यान मद लोभ मोह रिपु मारि।
जय पाइअ सो हरिभगति देखु खगेस बिचारि ॥२०७॥

चौ०-पुनि सप्रेम बोलेउ खगराऊ। जो कृपाल मोहि ऊपर भाऊ।
नाथ मोहि निज सेवक जानी। सप्त प्रश्न मम कहहु बखानी।
प्रथमहिं कहहु नाथ मतिधीरा। सब तें दुर्लभ कवन सरीरा।
बड़ दुख कवन कवन सुख भारी। सोउ संछेपहि कहहु बिचारी।
संत असंत मरम तुम्ह जानहु। तिन्ह कर सहज सुभाव बखानहु।
कवन पुन्य श्रुतिबिदित बिसाला। कहहु कवन अघ परम कृपाला।
मानसरोग कहहु समुझाई। तुम्ह सर्बग्य कृपा अधिकाई।
तात सुनहु सादर अति प्रीती। मैं संछेप कहौं यह नीती।
नर-तन-सम नहिं कवनिउ देही। जीव चराचर जाँचत जेही।
नरक-सर्ग-अपबर्ग-निसेनी। ग्यान-बिराग-भगति-सुख-देनी।
सो तनु धरि हरि भजहिं न जे नर। होहिं बिषयरत मंद मंदतर।
काँच किरिच बदले जिमि लेहीं। कर तें डारि परसमनि देहीं।
नहिं दरिद्रसम दुख जग माहीं। संत-मिलन-सम-सुख कहुँ नाहीं।
परउपकार बचन मन काया। संत सहज सुभाउ खगराया।
संत सहहिं दुख परहित लागी। पर-दुख-हेतु असंत अभागी।

तुम्ह बिग्यानरूप नहिं मोहा। नाथ कीन्ह मो पर अति छोहा।
पूँछेहु रामकथा अति पावनि। सुक-सनकादि-संभु-मन-भावनि।
सतसंगति दुर्लभ संसारा। निमिष दंड भरि एकौ बारा।
देखु गरुड़ निज हृदय बिचारी। मैं रघु-बीर-भजन-अधिकारी।
सकुनाधम सब भाँति अपावन। प्रभु मोहि कीन्ह बिदित जगपावन।

दो०—आजु धन्य मैं धन्य अति जद्यपि सब बिधि हीन।
निज जन जानि राम मोहि संतसमागम दीन्ह ॥२१२॥
नाथ जथामति भाषेउँ राखेउँ नहिं कछु गोइ।
चरितसिंधु रघुबीर के थाह कि पावै कोइ ॥२१३॥

चौ०-सुमिरि राम के गुनगन नाना। पुनि पुनि हरष भुसुंडि सुजाना।
महिमा निगम नेति करि गाई। अतुलित बल प्रताप प्रभुताई।
सिव-अज-पूज्य-चरन रघुराई। मो पर कृपा परम मृदुलाई।
अस सुभाव कहुँ सुनौं न देखौं। केहि खगेस रघुपति सम लेखौं।
साधक सिद्ध बिमुक्त उदासी। कबि कोबिद कृतग्य संन्यासी।
जोगी सूर सुतापस ग्यानी। धर्मनिरत पंडित बिग्यानी।
तरहिं न बिनु सेये मम स्वामी। राम नमामि नमामि नमामी।
सरन गए मो से अघरासी। होहिं सुद्ध नमामि अबिनासी।

दो०—जासु नाम भवभेषज हरन ताप-त्रय-सूल।
सो कृपालु मोहि तोहि पर सदा रहहु अनुकूल ॥२१४॥
सुनि भुसुंडि के बचन सुभ देखि रामपद-नेह।
बोलेउ प्रेमसहित गिरा गरुड़ बिगत-संदेह ॥२१५॥

चौ०-मैं कृतकृत्य भयेउँ तव बानी। सुनि रघुबीर-भगति-रस-सानी।
रामचरन नूतन रति भई। मायाजनित बिपति सब गई।
मोहजलधि बोहित तुम्ह भयेऊ। मो कहँ नाथ बिबिध सुख दयेऊ।
मो पर होइ न प्रतिउपकारा। बंदौं तव पद बारहिं बारा।
पूरनकाम रामअनुरागी। तुम्ह सम तात न कोउ बड़भागी।
संत बिटप सरिता गिरि धरनी। परहित हेतु सबन्हि कै करनी।

मानसरोग कछुक मैं गाए। होहिं सब के, लखि बिरलइ पाए।
जाने तें छीजहिं कछु पापी। नास न पावहिं जनपरितापी।
विषय कुपथ्य पाइ अंकुरे। मुनिहु हृदय का नर बापुरे।
रामकृपा नासहिं सब रोगा। जो एहि भाँति बनै संजोगा।
सदगुरु बैदबचन बिस्वासा। संजम यह न विषय कै आसा।
रघु-पति-भगति सजीवनमूरी। अनूपान श्रद्धा अति रूरी।
एहि बिधि भलेहि सो रोग नसाहीं। नाहिं त जतन कोटि नहिं जाहीं।
जानिअ तब मन बिरुज गोसाई। जब उर बल बिराग अधिकाई।
सुमति छुधा बाढ़ै नित नई। विषय आस दुर्बलता गई।
बिमल ग्यानजल जब सो नहाई। तब रह रामभगति उर छाई।
सिव अज सुक सनकादिक नारद। जे मुनि ब्रह्म-बिचार-बिसारद।
सब कर मत खगनायक एहा। करिअ राम-पद-पंकज-नेहा।
श्रुति पुरान सब ग्रंथ कहाहीं। रघु-पति-भगति बिना सुख नाहीं।
कमठपीठि जामहिं बरु बारा। बंध्यासुत बरु काहुहि मारा।
फूलहिं नभ बरु बहु बिधि फूला। जीव न लह सुख हरि-प्रति-कूला।
तृषा जाइ बरु मृग-जल-पाना। बरु जामहिं सससीस बिखाना।
अंधकार बरु ससिहि नसावै। राम-बिमुख न जीव सुख पावै।
हिम तें अनल प्रगट बरु होई। बिमुख राम सुख पाव न कोई।

दो०—बारि मथे घृत होइ बरु सिकता तें बरु तेल।
बिनु हरिभजन न भव तरहिं यह सिद्धांत अपेल॥ २१०॥
मसकहि करै बिरंचि प्रभु अजहि मसक तें हीन।
अस बिचारि तजि संसय रामहिं भजहिं प्रबीन॥ २११॥

नगस्वरूपिणी—बिनिश्चितं वदामि ते न अन्यथा वचांसि मे।
हरिं नरा भजन्ति येऽतिदुस्तरं तरन्ति ते॥

चौ०-कहेउँ नाथ हरिचरित अनूपा। ब्यास समास स्व-मति-अनुरूपा।
श्रुति सिद्धांत इहै उरगारी। राम भजिअ सब काम बिसारी।
प्रभु रघुपति तजि सेइअ काही। मो से सठ पर ममता जाही।

धन्य घरी सोइ जब सतसंगा । धन्य जनम द्विज भगति अभंगा ।

दो०—सो कुल धन्य उमा सुनु जगतपूज्य सुपुनीत ।
श्री-रघु-बीर-परायन जेहि नर उपज बिनीत ॥२२९॥

चौ०-मति-अनुरूप-कथा मैं भाखी । जद्यपि प्रथम गुप्त करि राखी ।
तव मन प्रीति देखि अधिकाई । तब मैं रघु-पति-कथा सुनाई ।
यह न कहीजे सठ हठसीलहि । जो मन लाइ न सुन हरिलीलहि ।
कहिअ न लोभहि क्रोधहि कामिहि । जो न भजै स-चराचर-स्वामिहि ।
द्विजद्रोहिहि न सुनाइअ कवहूँ । सुर-पति-सरिस होइ नृप तवहूँ ।
रामकथा के ते अधिकारी । जिन्ह के सतसंगति अति प्यारी ।
गुरु-पद-प्रीति नीतिरत जेई । द्विजसेवक अधिकारी तेई ।
ता कहँ यह विसेप सुखदाई । जाहि प्रानप्रिय श्री-रघु-राई ।

दो०—राम-चरन-रति जो चहै अथवा पद निर्वान ।
भावसहित सो यह कथा करै स्रवनपुट पान ॥२३०॥

चौ०-रामकथा गिरिजा मैं वरनी । कलि-मल-हरन मनो-मल-हरनी ।
संसृतिरोग सजीवन मूरी । रामकथा गावहिं श्रुति भूरी ।
एहि महँ रुचिर सप्त सोपाना । रघु-पति-भगति केर पंथाना ।
अति हरि कृपा जासु पर होई । पाउँ देहि एहि मारग सोई ।
मन-कामना-सिद्धि नर पावा । जो यह कथा कपट तजि गावा ।
कहहिं सुनहिं अनुमोदन करहीं । ते भवनिधि गोपद इव तरहीं ।
सुनि सुभ कथा हृदय अति भाई । गिरिजा बोली गिरा सुहाई ।
नाथकृपा मम गत संदेहा । रामचरन उपजेउ नव नेहा ।

दो०—मैं कृतकृत्य भइउँ अब तव प्रसाद विस्वेस ।
राम भगति दृढ़ ऊपजी बीते सकल कलेस ॥२३१॥

चौ०-यह सुभ संभु-उमा-संवादा । सुखसंपादन* समन विषादा ।

---

* सटल०—सुखद सदा अरु ।

संतहृदय नवनीत - समाना। कहा कविन्ह पै कहै न जाना।
निजपरिताप द्रवै नवनीता। परदुख द्रवहिं सुसंत पुनीता।
जीवन जनम सुफल मम भयेऊ। तव प्रसाद संसय सब गयेऊ।
जानेहु सदा मोहि निज किंकर। पुनि पुनि उमा कहै बिहँगवर।

दो०—तासु चरन सिर नाइ करि प्रेमसहित मतिधीर।
गयेउ गरुड़ बैकुंठ तब हृदय राखि रघुबीर ॥२२६॥
गिरिजा संत-समागम-सम न लाभ कछु आन।
बिनु हरि कृपा न होइ सो गावहिं बेद पुरान * ॥२२७॥

चौ०–कहेउँ परम पुनीत इतिहासा। सुनत श्रवन छूटहिं भवपासा।
प्रनत - कलप - तरु करुनापुंजा। उपजै प्रीति राम - पद - कंजा।
मन बच कर्म जनित अघ जाई। सुनहिं जे कथा श्रवन मन लाई।
तीर्थाटन साधनसमुदाई। जोग बिराग ग्याननिपुनाई।
नाना कर्म धर्म व्रत दाना। संजम दम जप तप मख नाना।
भूतदया द्विज - गुरु - सेवकाई। विद्या बिनय बिबेक बड़ाई।
जहँ लगि साधन बेद बखानी। सब कर फल हरिभगति भवानी।
सो रघुनाथ-भगति श्रुति गाई। रामकृपा काहू एक पाई।

दो०—मुनिदुर्लभ हरिभगति नर पावहिं बिनहिं प्रयास।
जे यह कथा निरंतर सुनहिं मानि बिस्वास ॥२२८॥

चौ०–सोइ सर्बग्य सोई गुनग्याता। सोइ महिमंडित पंडित दाता।
धर्मपरायन सोइ कुलत्राता। रामचरन जा कर मन राता।
नीतिनिपुन सोइ परमसयाना। श्रुतिसिद्धांत नीक तेहि जाना।
सो कबि कोविद सो रनधीरा। जो छल छाँड़ि भजै रघुबीरा।
धन्य सुदेस जहाँ सुरसरी। धन्य नारि पतिव्रत अनुसरी।
धन्य सो भूप नीति जो करई। धन्य सो द्विज निजधर्म न टरई।
सो धन धन्य प्रथम गति जा की। धन्य पुन्यरत मति सोइ पाकी।

---

* काशी की प्रति में यह दोहा नहीं है।

मत्वा तद्रघुनाथनामनिरतं स्वान्तस्तमःशान्तये
भाषाबन्धमिदं चकार तुलसीदासस्तथा मानसम्॥ १॥
पुण्यं पापहरं सदा शिवकरं विज्ञानभक्तिप्रदं
मायामोहमलापहं सुविमलं प्रेमाम्बुपूरं शुभम्।
श्रीमद्रामचरित्रमानसमिदं भक्त्यावगाहन्ति ये
ते संसारपतङ्गघोरकिरणैर्दह्यन्ति नो मानवाः॥ २॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने
अविरलहरिभक्तिसम्पादनो नाम
सप्तमःसोपानः समाप्तः।

* शुभमस्तु, मङ्गलमस्तु *



भवभंजन गंजन संदेहा । जनरंजन सज्जनप्रिय एहा ।
रामउपासक जे जग माहीं । एहि सम प्रिय तिनके कछु नाहीं ।
रघु-पति-कृपा जथामति गावा । मैं यह पावन चरित सुहावा ।
एहि कलिकाल न साधन दूजा । जोग जग्य जप तप ब्रत पूजा ।
रामहिं सुमिरिश्र गाइश्र रामहिं । संतत सुनिश्र राम-गुन-ग्रामहिं ।
जासु पतितपावन बड़ बाना । गावहिं कवि श्रुति संत पुराना ।
ताहि भजहिं मन तजि कुटिलाई । राम भजे गति के नहिं पाई ।

छंद—पाई न केहि गति पतितपावन राम भजि सुनु सठ मना ॥
गनिका अजामिल व्याध गीध गजादि खल तारे घना ॥
आभीर जवन किरात खस स्वपचादि अति अघरूप जे ॥
कहि नाम बारक तेऽपि पावन होहिं राम नमामि ते ॥
रघु-बंस-भूषन-चरित यह नर कहहिं सुनहिं जे गावहीं ॥
कलिमल मनोमल धोइ बिनु श्रम रामधाम सिधावहीं ॥
सत पंच चौपाई मनोहर जानि जो नर उर धरहिं ॥
दारुन अबिद्या पंच जनित बिकार श्री-रघु-बर हरहिं ॥
सुंदर सुजान कृपानिधान अनाथ पर कर प्रीति जो ॥
सो एक राम अ-काम-हित निर्बानप्रद सम आन को ॥
जा की कृपा-लव-लेस तें मतिमंद तुलसीदासहूँ ॥
पायेउ परम बिश्राम राम समान प्रभु नाहीं कहूँ ॥

दो०—मो सम दीन न दीनहित तुम्ह समान रघुबीर ।
अस बिचारि रघु-बंस-मनि हरहु बिषम-भव-भीर ॥२३२॥
कामिहि नारि पिआरि जिमि लोभहि प्रिअ जिमि दाम ।
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिअ लागहु मोहि राम *॥२३३॥

श्लोक—यत्पूर्वं प्रभुणा कृतं सुकविना श्रीशम्भुना दुर्गमं
श्रीमद्रामपदाब्जभक्तिमनिशं प्राप्तोतु रामायणम् ।

---

* सदल०—ऐसे होइ के लागहु तुलसी के मन राम ।

# कथा-भाग



**अगस्त्य**—ऋग्वेद में लिखा है कि इनके पिता मित्रावरुण जी ने आकाश-मार्ग से जाती हुई तथा शृंगार किए हुए उर्वशी नामक अप्सरा को देखा और काम-पीड़ित हो वीर्यपात किया जिससे अगस्त्य ऋषि का जन्म हुआ। सायणाचार्य ने अपने भाष्य में लिखा है कि इनकी उत्पत्ति एक घट में हुई। इसी से इन्हें मैत्रावरुणि, और्वशेय, कुंभसंभव, घटोद्भव और कुंभज कहते हैं। जब विंध्य पर्वत ने बढ़कर सूर्य का मार्ग रोक लिया तब देवताओं की प्रार्थना पर ये उसके पास गए। उसने गुरु को आते देखकर प्रणाम किया। तब इन्होंने उससे कहा कि 'जब तक मैं न लौटूं तुम इसी प्रकार पड़े रहो'। इस कारण इनका नाम अगस्त्य पड़ा। वृत्रासुर-वध के अनंतर असुरगण देवताओं के डर से समुद्र में छिप गए और रात्रि को निकल कर वे ऋषियों को कष्ट देने लगे। इससे यज्ञ कर्म रुक गया। तब देवताओं ने अगस्त्य जी से समुद्र पान करने के लिए प्रार्थना की। इनके समुद्र पान करने पर देवताओं ने कालकेय असुरों को मार डाला। इस कारण इनका नाम समुद्रचुलुक तथा पीताब्धि हुआ।

एक समय अगस्त्य जी ने महादेव जी से अपना जन्म वृत्तांत वर्णन कर कहा था कि ऐसे नीच स्थान से उत्पन्न होने पर भी सत्संग तथा हरिकीर्तन से उनकी मेरी बुद्धि सन्मार्ग की ओर लगी थी।

अंध तापस—अयोध्या के पास ही एक अंधा तपस्वी अपने स्त्री और पुत्र के साथ रहता था। एक दिन वह पुत्र जल लाने को तट पर गया। जल भरने के शब्द को सुन कर पास ही मृगया-रत महाराज दशरथ ने उसे जल पीते हुए हाथी के भ्रम से शब्दवेधी वाण चलाकर मार डाला। अंध मुनि इस शोक से अग्नि में जल कर मर गया और राजा दशरथ को शाप देता गया कि 'तुम्हें भी पुत्र-शोक में प्राण त्यागना पड़ेगा।'

कद्रू—कश्यप ऋषि की दो स्त्रियाँ कद्रू और विनता नाम की थीं। पहली के संतान सर्प और दूसरी के गरुड़ थे। एक समय दोनों में प्रश्न उठा कि सूर्य के घोड़ों का कौन रंग है। विनता ने श्वेत और कद्रू ने काला कहा तथा यह निश्चय हुआ कि जो हारे वह दूसरे की दासी हो। विनता ने अपनी संतान सर्पों को पहले ही भेजा जो घोड़ों में लिपट रहे जिससे वे काले दिखलाई पड़े। विनता ने दासी भाव स्वीकार कर लिया।

कश्यप—ये ब्रह्मा के पौत्र और मरीचि के पुत्र थे। प्रजापति होने ये पर अपनी स्त्री अदिति के साथ तपस्या करने चले गए। इनकी तपस्या से प्रसन्न होकर भगवान ने इनसे वर माँगने को कहा। इन दोनों ने प्रार्थना की कि आप हमारे पुत्र हों। त्रेता में ये दोनों महाराज दशरथ और कौशल्या हुए।

कैकेयी—देवासुर संग्राम में महाराज दशरथ को इंद्र ने सहायतार्थ बुलाया था। युद्ध में रथ के पहिए के धुरे की कील टूट कर निकल गई। कैकेयी ने जो साथ थीं उस छिद्र में अपना हाथ डालकर उसे सँभाला। युद्ध के बाद राजा दशरथ ने यह देख कर प्रसन्न हो वर माँगने को कहा जिस पर कैकेयी ने दोनों वर उनके पास धरोहर रख दिए कि समय पर माँग लूँगी।

अजामिल—इस नाम का एक आचारभ्रष्ट और कुकर्मी ब्राह्मण था जिसने अपने एक पुत्र का नाम नारायण रखा था। जब मृत्यु का समय निकट आया और यमराज के विकट दूत इसका प्राण खींचने आए तब यह उन्हें देख कर घबराया। अपने प्रिय पुत्र नारायण को उसने अंतिम समय में जोर से पुकारा। मृत्युकष्ट में पड़कर पुत्रस्नेह से भी ईश्वर का नाम मुँह से निकल जाने के कारण भगवान के पार्षद वहाँ पहुँच गए और उसे अंत में वैकुंठ प्राप्त हुआ।

अदिति—देखिए "कश्यप"।

अहिल्या—यह महर्षि गौतम की स्त्री और वृद्धाश्व की पुत्री थीं। यह अत्यंत रूपवती थीं। एक बार मुनि के गंगा स्नान को चले जाने पर इंद्र उन्हीं का रूप धारण कर आश्रम में चला गया। थोड़ी देर के अनंतर जब वह बाहर निकल रहा था उसी समय ऋषि लौट कर आ गए और योगबल से कुल वृत्तांत से अवगत होकर उन्होंने इंद्र को शाप दिया कि 'तू सहस्र-भग हो जा'। फिर अहिल्या को भी शाप दिया कि 'तू पत्थर हो जा और त्रेता में श्रीरामचंद्र जी के पैरों को धूलि पाने पर तेरा उद्धार होगा।'

इंद्र—त्रैलोक्य के राज्य पाने के मद से एक बार इंद्र ने गुरु बृहस्पति को सभा में आते किसी प्रकार का सत्कार नहीं किया। गुरु यह देख कर लौट गए तथा अदृश्य हो गए। दैत्यों ने घर की फूट का समाचार सुन कर चढ़ाई की और देवता परास्त होकर भाग निकले। इंद्र देवताओं सहित ब्रह्मा जी की शरण गया और उनके आज्ञानुसार उसने विश्वरूप ऋषि को गुरु बना कर उनकी सहायता से दैत्यों पर विजय प्राप्त की।

गज—क्षीरसागर के बीच में त्रिकूटाचल पर्वत है जिस पर एक बहुत बड़ा सरोवर है। उसी सरोवर पर एक मत्त गज हथिनियों के साथ आकर जलक्रीड़ा करने लगा। इसी समय एक भारी मगर ने आकर हाथी का पैर पकड़ा। अब दोनों में एक सहस्र वर्ष तक युद्ध होता रहा। अंत में गजेंद्र निरुत्साह होकर ईश्वर की स्तुति करने लगा। विष्णु भगवान ने तुरंत पहुँच कर गजेंद्र की रक्षा की। ये गज और ग्राह शाप से मुक्त हो गए और ग्राह जो हूहा नामक गंधर्व था अपने लोक को चला गया तथा गज जो पूर्व जन्म में इंद्रद्युम्न नामक राजा था विष्णु भगवान का पार्षद हो गया।

गणिका—जीवंती नामक एक नवयौवना स्त्री पति की मृत्यु पर व्यभिचारिणी हो गई और वेश्यावृत्ति से कालक्षेप करने लगी। उसने एक सुग्गा पाला था जिसे रामनाम पढ़ाती थी। इस पावन नामोच्चारण से उसकी मुक्ति हो गई।

गरुड़—एक समय भुसुंडि मोह से बालक रामचंद्र के हाथ से पूरी का टुकड़ा छीन कर भाग गए। भगवान ने गरुड़ का स्मरण किया, जिनसे और भुसुंडि से घोर युद्ध हुआ। अंत में परास्त होकर भुसुंडि राम जी की शरण आए तब रक्षा हुई। गरुड़ जी को उसी समय से अहंकार हुआ था।

गालव—विश्वामित्र जी के शिष्य थे। विद्या समाप्त होने पर इन्होंने गुरु से दक्षिणा माँगने का हठ किया। गुरु ने आठ सौ श्यामकर्ण घोड़े माँगे। यह राजा ययाति के पास माँगने गए जिसने अपनी पुत्री माधवी देकर कहा कि जो इससे एक पुत्र उत्पन्न करे उससे दो सौ श्यामकर्ण घोड़े लीजिए। गालव इसे क्रम से राजा हर्यश्व, दिवोदास और उशीनर के पास ले गए और दो दो सौ घोड़े लेकर उन्हें एक एक पुत्र

तपस्विनी—विश्वकर्मा की हेमा नामक कन्या ने नृत्य से महादेव जी को तुष्ट करके दिव्य स्थान प्राप्त किया जहाँ वह दिव्य नामक गंधर्व की कन्या स्वयंप्रभा के साथ रहती थी। जब वह ब्रह्मलोक जाने लगी तब स्वयंप्रभा से कहती गई कि 'त्रेता में जब रामदूत यहाँ आवेंगे तब उनका सत्कार कर तुम रामजी का जाकर दर्शन करना। तब तुम परम पद पाओगी।'

त्रिशंकु—सूर्यवंशी राजा त्रिशंकु ने सशरीर स्वर्ग जाने की इच्छा से गुरु वशिष्ठ से यज्ञ कराने की प्रार्थना की, पर उनके स्वीकार न करने पर वे वशिष्ठ के पुत्रों के पास गए। उन लोगों की बात भी जब राजा ने न मानी तब उन लोगों शाप दिया कि चांडाल हो जाओ। चांडाल होकर वह विश्वामित्र के पास पहुँचे और अपनी इच्छा प्रकट की। मुनि ने यज्ञ आरंभ किया पर जब देवता अपना भाग लेने न आए तब क्रोधित हो वे अपनी तपस्या के बल त्रिशंकु को सशरीर स्वर्ग भेजने लगे। इंद्र ने उधर से इन्हें मर्त्यलोक को लौटाया। तब त्रिशंकु उलटे होकर चिल्लाए। विश्वामित्र ने उन्हें वहीं रोक कर दक्षिण की ओर सप्तर्षियों और नक्षत्रों की रचना आरंभ की। देवता भयभीत होकर विश्वामित्र के पास आए और प्रार्थना करने लगे। तब विश्वामित्र ने कहा कि मैंने त्रिशंकु को सशरीर स्वर्ग पहुँचाने की प्रतिज्ञा की है, अतः अब ये यहीं के यहीं रहेंगे और इनके बनाए सप्तर्षि तथा नक्षत्र आदि भी रहेंगे और ध्रुव रहेंगे। देवताओं ने भी यह स्वीकार कर लिया और ये उलटे अब तक लटके हुए हैं।

दधीचि—यह बड़े तपस्वी थे। वृत्रासुर के मारने [illegible] देवताओं ने [illegible] इनसे [illegible]

तीर्थ में जा तप किया। पहले ब्रह्माजी को प्रसन्न कर गंगाजल और पुत्र माँगा और फिर महादेव जी को प्रसन्न कर आकाश से गिरती हुई गंगा को धारण करने के लिए उन्हें बाध्य किया। गंगा बड़े वेग से गिरी पर शिव जी की जटा में ही लुप्त हो गई। तब फिर तप कर भगीरथ ने शिव जी से गंगाजल माँगा। इसपर गंगाजी का प्रादुर्भाव हुआ और भगीरथ के पितरगण स्वर्ग को सिधारे।

चित्रकेतु—शूरसेन देश का राजा था जिसे एक करोड़ रानियाँ थीं। कोई पुत्र न होने से यह चिंतित था। एक दिन अंगिरा ऋषि आए जिनसे राजा ने अपनी इच्छा कही। मुनि ने यज्ञ करा कर पटरानी को चरु खिलाया। जब पुत्र हुआ तब राजा का प्रेम पुत्र और उसकी माता पर अधिक हो गया जिससे अन्य सपत्नियाँ उससे द्वेष करने लगीं। अंत में उन्होंने पुत्र को विष दे दिया। मृत पुत्र को देख कर राजा अत्यंत शोक करने लगा तब उसी समय अंगिरा ऋषि और नारद जी वहाँ आए और उन्होंने अनेक प्रकार से ज्ञानोपदेश किया। राजा राज्य छोड़ कर ऋषियों के बताए मंत्रों के जप से विद्याधर हो गया। पार्वती जी के शाप से यही वृत्रासुर हुआ था।

चंद्रमा—चंद्रमा ने जब दिग्विजय कर राजसूय यज्ञ किया तब उसने घमंड से अपने गुरु बृहस्पति की स्त्री छीन ली। चंद्रमा ने दैत्यों की सहायता से देवताओं से युद्ध ठाना और कई बार माँगने पर भी बृहस्पति को उनकी स्त्री तारा नहीं लौटाई। अंत में ब्रह्माजी ने मध्यस्थ होकर तारा को बृहस्पतिजी को दिला दिया और तत्काल हुए पुत्र को चंद्रमा का गर्भजात होने से उसे दिलाया। यही पुत्र बुध नामक ग्रह हुआ।

वहाँ उन्होंने इतनी देर की कि पारण का समय जाने लगा। तब राजा ने केवल जल पीकर पारण किया क्योंकि यह भोजन में गिना भी जाता हैं और नहीं भी। दुर्वासा आकर जब सब वृत्तांत से अवगत हुए तब उन्होंनें क्रोधित हो राजा के नाश करने के लिए कृत्या प्रगट की। भगवान के सुदर्शन चक्र ने जो अंबरीष का शरीररक्षक था अपने तेज से कृत्या को भस्म कर दिया और वह दुर्वासा की ओर झपटा। दुर्वासा ब्रह्मा, शिव और विष्णु सब के पास गए पर कहीं रक्षा न पाने पर अंत में राजा ही को शरण आए। राजा ने चक्र की स्तुति कर उसे शांत किया और ऋषि हरिभक्तों की प्रशंसा करते हुए चले गए।

ध्रुव—स्वयंभू मनु के पुत्र राजा उत्तानपाद के दो स्त्रियाँ—सुनीति और सुरुचि थीं। सुनीति से ध्रुव और सुरुचि से उत्तम उत्पन्न हुए। राजा का सुरुचि पर अधिक प्रेम था। एक दिन राजा उत्तम को गोद में लिए बैठे थे। इसी बीच में ध्रुव खेलते हुए वहाँ आ पहुँचे और राजा की गोद में बैठ गए। इस पर उनकी विमाता सुरुचि ने उन्हें अवज्ञा के साथ वहाँ से उठा दिया। ध्रुव इस अपमान को सह न सके और घर से निकलकर तप करने चले गए। विष्णु भगवान उनकी भक्ति से बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने उन्हें वर दिया कि 'तुम सब लोकों और ग्रहों नक्षत्रों के ऊपर उनके आधार-स्वरूप होकर अचल भाव से स्थित रहोगे और जिस स्थान पर तुम रहोगे वह ध्रुवलोक कहलावेगा।' इसके अनंतर ध्रुव ने घर आकर पिता से राज्य प्राप्त किया और छत्तीस हजार वर्ष राज्य करके ध्रुवलोक को चले गए।

नल-नील—समुद्र के तटवासी ऋषियों के शालिग्राम की मूर्तियों को जब वे ध्यानस्थ होते थे तब ये नल-नील समुद्र में फेंक

और इनके शरीर की हड्डी माँगी। तब दधीचि जी ने परोपकारार्थ शरीर छोड़ दिया। उनकी अस्थि से विश्वकर्मा ने वज्र बनाया। इसी अस्त्र से वृत्रासुर मारा गया।

दंडक—इक्ष्वाकु के पुत्र दंडक विंध्याचल और नीलगिरि के मध्यस्थ प्रांत के राजा थे। ये शुक्राचार्य के शिष्य थे जिनकी बड़ी पुत्री अरजा का इन्होंने कौमार्यभंग किया था। मुनि ने क्रोध से शाप दिया कि 'इंद्र सौ योजन पर्यंत पत्थर बरसा कर इनका राज्य नष्ट करदे।' इस शाप से वह प्रांत निर्जन हो गया और राजा के नाम पर दंडकारण्य कहलाया।

दुंदुभि—इस नाम का एक राक्षस था जिसे बालि ने मार कर ऋष्यमूक पर्वत पर फेंक दिया था। इस पर्वत पर मतंग-ऋषि का आश्रम था जिन्होंने रक्त देखकर शाप दिया था कि यदि बालि इस पर्वत पर आवेगा तो उसका मस्तक फट जायगा और वह मर जायगा। इसी कारण बालि उस पर्वत पर नहीं जाता था।

दुर्वासा—यह अत्रि मुनि के पुत्र थे और इन्होंने और्व मुनि की पुत्री कंदली से सौ अपराध क्षमा करने की प्रतिज्ञा कर विवाह किया था। इसके १०१ अपराध करने पर ऋषि ने शाप देकर इसे भस्म कर दिया। और्व मुनि ने शोकातुर हो शाप दिया कि तुम्हारा दर्प चूर्ण होगा। इसके अनंतर यह अयोध्या के सूर्यवंशीय राजा अंबरीष के यहाँ गए जो बड़े हरिभक्त वैष्णव थे। रामायण में इन्हें प्रशुश्रुक और महाभारत, भागवत तथा हरिवंश में नाभाग का पुत्र लिखा है। इन्होंने एकादशी का व्रत किया था। इस व्रत के सब कृत्य समाप्त करने पर यह पारण की तैयारी में थे कि अतिथि स्वरूप दुर्वासा वहाँ आ पहुँचे। मुनि निमंत्रण लेकर स्नान करने चले गए।

वृक्ष के नीचे बैठ गए। मुनियों द्वारा सुने हुए उपदेशों के अनुसार वे ईश्वर का ध्यान करने लगे। भक्तिपूर्वक ध्यान करने से इनके हृदय में भगवान का प्राकट्य हुआ जिससे वे उस अपूर्व दर्शन में मग्न हो गए। उस दर्शन के लिए इन्होंने फिर अनेक प्रयत्न किए पर दर्शन नहीं हुआ। काल पाकर जब उनका शरीरपात हुआ तब ब्रह्मा जी के प्राण के साथ साथ इनकी आत्मा का भी प्रादुर्भाव हुआ। सृष्टि की रचना के आरंभ में मरीचि आदि मुनियों के साथ ये भी प्रकट हुए। हरिकीर्त्तन के कारण यह इस अवस्था को पहुँच कर भगवान के पार्षद् और इच्छाचारी हो गए।

विष्णुपुराण में लिखा है कि ब्रह्मा जी,ने अपने सब पुत्रों को प्रजा सृष्टि करने में लगाया पर नारद जी ने कुछ बाधा की, इस पर उन्होंने उन्हें शाप दिया कि 'तुम सदा सब लोकों में घूमते फिरोगे, एक स्थान पर स्थिर होकर न रहोगे।'

पुराणों से नारद जी भारी हरिभक्त सिद्ध होते हैं जो सर्वदा वीणा बजाकर भगवान का गुणगान किया करते हैं। इनका स्वभाव कलहप्रिय कहा गया है।

इन्होंने दक्ष प्रजापति के हर्यश्व नामक पुत्रों को जो पिता के आज्ञानुसार सृष्टिरचना में लगे थे ज्ञानमार्ग दिखला कर प्रजा की सृष्टि के मार्ग से हटा दिया। दक्ष यह समाचार सुनकर बड़े दुखित हुए। ब्रह्मा के कहने पर दक्ष ने फिर एक सहस्र पुत्र उत्पन्न किए। उन शवलाश्व नामक पुत्रों को भी नारद जी ने वही ज्ञान सिखलाया जिससे उन्होंने भी अपने भाइयों का अनुसरण किया। दक्ष यह सुनकर बड़े क्रोधित हुए और नारद जी से मिलकर उन्हें शाप दिया कि 'दो घड़ी से कहीं अधिक ठहरोगे तो तुम्हारे शिर में पीड़ा होगी।'

दिया करते थे। यह देखकर उन ऋषियों ने शाप दिया कि तुम लोगों का छुआ हुआ पत्थर जल में न डूबेगा।

नहुष—वृत्रासुर को मारने से ब्रह्म हत्या लगने के कारण जब इंद्र मानस सरोवर में जा छिपा तब इंद्रासन को खाली देख कर वृहस्पति ने राजा नहुष को इंद्रपद दिया। यह अयोध्या नरेश इक्ष्वाकुवंशी अंबरीष के पुत्र और ययाति के पिता थे। ये इंद्राणी पर मोहित हुए औरउन्होंने उसे अपने पास बुलाना चाहा। बृहस्पति की सम्मति से इंद्राणी ने कहला भेजा कि 'सप्तर्षि द्वारा उठाई हुई पालकी पर आओ तब हम तुम्हारे साथ चलें।' नहुष ने वैसा ही किया पर जल्दी के कारण वे ऋषियों से कहने लगा 'सर्प, सर्प' (जल्दी चलो)। इस पर अगस्त्य मुनि ने शाप दिया कि 'सर्प हो जा'। यह स्वर्गभ्रष्ट हो सर्प हुए और राजा युधिष्ठिर द्वारा मुक्त हुए।

नारद—इन देवर्षि के बारे में अनेक पुराणों में अनेक कथाएँ हैं पर श्रीमद्भागवत में भगवान व्यास को संबोधित कर स्वयं नारद जी ने जो अपना वृत्तांत कहा है वह इस प्रकार है कि वे वेदज्ञ ब्राह्मणों की किसी दासी के पुत्र थे। वे उन्हीं तपस्वियों की सेवा में रहने लगे तथा उनका एक बार जूठन खाकर पाप निवृत्त हो गए। ऋषियों द्वारा कही हुई अनेक कथाओं को सुनकर उनकी भक्ति भावना दृढ़ हो गई। जब यह पाँच वर्ष के थे तभी इनकी माता सर्प के काटने से मर गई। तब सांसारिक स्नेहबंधन से मुक्त होकर हरिकीर्त्तन करते हुए वे उत्तर दिशा की ओर चले गए। बहुत से देश, वन लांघते हुए एक घोर निर्जन वन में भूख प्यास से पीड़ित होने के कारण पास ही की एक नदी के तट पर ये गए और स्नान तथा जलपान कर पीपल के एक

प्रह्लाद—दैत्यराज हिरण्यकशिपु का पुत्र था। जब दैत्यराज तप को गया तब देवताओं ने दैत्यों पर चढ़ाई कर उन्हें भगा दिया। प्रह्लाद की माता को इंद्र ले जा रहा था पर नारद जी के उपदेश से उसे उनके आश्रम में छोड़ गया। यहीं गर्भ में प्रह्लाद जी हरिकथा सुनते थे जिससे वे बचपन ही से बड़े भगवद्भक्त हो गए। हिरण्यकशिपु ने इन्हें भगवद्भक्ति से विचलित करने तथा नामस्मरण करने में बाधा डालने के लिये अनेक प्रयत्न किए और बहुत कष्ट पहुँचाए पर वह इन्हें विचलित न कर सका। अंत को भगवान ने नृसिंह रूप धारण कर प्रह्लाद की रक्षा की और हिरण्यकशिपु को मार डाला।

बलि—यह दैत्यराज प्रह्लाद के पौत्र और बड़े धर्मात्मा थे। जब इन्होंने देवताओं को परास्त कर स्वर्ग पर अधिकार कर लिया तब देवातओं की माता अदिति ने व्रत कर भगवान को प्रसन्न किया। विष्णु भगवान ने उन्हीं के गर्भ से वामन अवतार लिया। इनके यज्ञोपवीत के समय बलि ने सौ अश्वमेध यज्ञ करना आरंभ कर दिया था, इससे ये यज्ञ-मंडप में पधारे। बलि ने इनके तेज को देखकर स्वयं इनका स्वागत किया और अर्चन पूजन के अनंतर इच्छानुसार वर माँगने के लिये कहा। वामन जी के तीन पैर पृथ्वी माँगने तथा शुक्राचार्य के मना करने पर भी बलि ने जल लेकर तीन पैर भूमि दान कर दी। भगवान ने विराट् रूप धारण कर दो पैर में संसार नाप लिया तथा एक के बदले में बलि ने अपना शरीर दिया। वामन जी ने कृपा करके उसे सुतल लोक का राज्य देकर वहाँ विदा किया और स्वर्ग देवताओं को दिला दिया।

वेनु—ध्रुव के वंश में राजा अंग हुए जो बड़े धर्मात्मा थे। इनका पुत्र

नारदवचन—एक समय जानकी जी पार्वती पूजन को जा रही थीं कि मार्ग में नारद जी से भेंट हो गई। सीता जी के प्रणाम करने पर मुनि ने आशीर्वाद दिया कि 'इसी बाग में तुम पहले अपने पति को देखेगी और यहीं जिसे देखकर तुम्हारा मन आकर्षित हो उसे ही अपना पति जानना।

परशुराम—जमदग्नि ऋषि को रेणुका स्त्री से पाँच पुत्र हुए—समन्वान्, सुषेण, वसु, विश्वावसु और परशुराम। एक दिन रेणुका गंगातट पर जल लाने गई और वहाँ राजा चित्ररथ को स्त्री सहित जलक्रीड़ा करते देखकर काम-पीड़ित हो देर कर लौटी। ऋषि ने यह देखकर कुपित हो प्रत्येक पुत्र को मातृहत्या करने की आज्ञा दी। अन्य पुत्रों से स्नेहवश यह कृत्य न हो सका तब परशुराम ने आज्ञापालन किया। पिता ने प्रसन्न हो वर माँगने को कहा तब उन्होंने माता के लिये जीवन और अपने लिए परमायु और अजेयता माँग ली। एक दिन कार्तवीर्य सहस्रार्जुन जमदग्नि के आश्रम पर आया और उसे नष्ट कर तथा होम धेनु के बछुवे को लेकर चला गया। परशुराम ने जब यह सुना तब कार्तवीर्य के पीछे पहुँच उसकी सहस्र भुजाओं को काट डाला। कार्तवीर्य के मनुष्यों ने एक दिन इनके पिता को मारकर उसका बदला लिया। परशुराम जी ने जमदग्नि को मरा हुआ देखकर पहले विलाप किया और फिर संपूर्ण क्षत्रियों के नाश की प्रतिज्ञा की। परशुराम जी ने संपूर्ण पृथ्वी के क्षत्रियों का नाश करके अश्वमेध यज्ञ किया और विजित पृथ्वी कश्यप को दान दे दी। कश्यप ने बचे बचाए क्षत्रियों के रक्षार्थ परशुराम जी से कहा कि 'यह पृथ्वी हमारी हो चुकी अब तुम दक्षिण समुद्र की ओर चले जाओ।'

जल माँगने लगा। राजा ने यह जल भी उसे दे दिया। अंत में भगवान ने प्रसन्न होकर उन्हें मोक्ष दिया।

राम-नाम का प्रभाव—(१) एक समय ब्रह्मा जी ने देवताओं से पूछा कि तुम लोगों में पहले पूजनीय कौन है। इस पर सब देवता आपस में झगड़ने लगे। तब ब्रह्मा जी ने कहा कि जो पृथ्वी की परिक्रमा करके सब से पहलेहमारे पास लौट आयेगा उसे प्रथम स्थान मिलेगा। अन्य देवताओं के वाहनों के साथ गणेश जी के बोझ से दबे हुए उनके वाहन मूसे का दौड़ना असंभव था, इस लिये वे बड़े खिन्न हुए। उसी समय नारद जी के आजाने तथा उनकी सम्मति के अनुसार गणेश जी पृथ्वी पर रामनाम लिखकर और उसी की परिक्रमा कर ब्रह्मा जी के पास चले गए। ब्रह्मा जी ने नाम के प्रभाव का समझकर इन्हें प्रथम पूज्य-पद दिया। (२) एक समय महादेव जी ने पार्वती जी से अपने साथ भोजन करने के लिए कहा। पार्वती जी ने कहा कि मुझे सहस्रनाम का पाठ करना है, इस लिए मैं पीछे से प्रसाद ले लूँगी। महादेव जी ने उन्हें रामनाम लेकर भोजन करने को कहा। एक बार नाम लेने से सहस्रनाम का फल होता है। (३) समुद्रमंथन के समय हलाहल विष के प्रगट होने से जब संसार पीड़ित हुआ तब देवतादि शिवजी की शरण में गए। शरणागतवत्सल महादेव जी ने हरि नाम स्मरण कर उस विष का पान कर लिया। उनके हृदय में भगवान का वास था इस लिए उन्होंने विष को कंठ में ही धारण किया। (४) देखिए 'वाल्मीकि'। (५) देखिये 'नारद'।

रावण-पराजय—(१) रावण सहस्रार्जुन से युद्ध करने गया था।

येनु था जो बड़ा अधर्मी था और प्रजा को दुःख देता था। राजा अंग दुखी होकर वन में चले गए तब ब्राह्मणों ने राज्यासन खाली देखकर येनु का राज्यभिषेक कर दिया। अब यह अधिक उत्पात करने लगा और जब प्रजा को अति कष्ट हुआ तब उन्हीं ब्राह्मणों ने उसे क्रोध करके जला दिया। इसी के पुत्र ईश्वर के अवतार राजा पृथु हुए।

ययाति—चंद्रवंशी राजा नहुष के पुत्र थे। इनकी पहली स्त्री दैत्य-गुरु शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी और दूसरी दैत्यराज वृषपर्वा की पुत्री शर्मिष्ठा थी। पहली से यदु तथा तुर्वसु और दूसरी से द्रुह्यु, अनु और पुरु नामक पुत्र हुए। शुक्राचार्य के शाप से जब ययाति जराग्रस्त हुए तब उन्हों ने अपने पुत्रों में से पुरू को, उसके स्वीकार करने पर अपनी जरा देकर उसका यौवन ले लिया। कुछ दिन यौवन का सुख भोगकर उन्होंने उसे पुरु को लौटा दिया और उसे ही राज्य देकर वे आप वन में चले गए। वहाँ शरीर त्याग कर स्वर्ग गए और कुछ दिनों बाद स्वर्गभ्रष्ट होकर अपने दौहित्रों के यज्ञ-मडप में गिरे। वनवासिनी और तपस्विनी कन्या माधवी तथा दौहित्रों के पुण्यफल से इन्होंने पुनः स्वर्गारोहण किया।

रंतिदेव—यह राजा बड़ा दानी था। एक समय सब दे डालने के अनंतर उसे अड़तालीस दिन तक जल पीने को भी नहीं मिला। उँचासवें दिन कुछ प्रबंध हो जाने पर वे भोजन का समान कर रहे थे कि क्रम से एक ब्राह्मण, शूद्र तथा एक अतिथि एक कुत्ते को लिये आ पहुँचे और भोजन का कुल सामान इन्हीं लोगों के अतिथ्य में समाप्त हो गया। केवल जल बचा हुआ था जिसे पीने के लिये इन्होंने हाथ उठाया ही था कि एक चांडाल आ गया और पीने के लिये

इसके कपट को खोल दिया। भगवान ने चक्र से उसका सिर काट दिया पर अमृत पीने के कारण उसके सिर और कबंध अमर हो गए। ब्रह्मा जी ने इन दोनों को राहु और केतु नामक देकर अष्टम और नवम ग्रह बना दिया। ये उसी वैर के कारण अमावस और पूर्णिमा में पर्वों पर सूर्य और चंद्र को ग्रहण करते हैं।

वाल्मीकि—यह अयोध्याधिपति महाराज रामचंद्र के समसामयिक रामायण के प्रसिद्ध प्रणेता तथा आदि कवि थे। इनका आश्रम अयोध्या और मथुरा के बीच में था। यद्यपि इनका जन्म द्विज कुल में था पर ये किरातों के साथ रहते थे और उन्हीं का आचरण कर लूट मार से अपना तथा अपने परिवार का भरण पोषण करते थे। जिस वन में वे रहते थे उसी में एक दिन सप्तर्षियों का आगमन हुआ— उन्हें लूटने के लिए वे उनपर झपटे, पर मुनियों ने उन्हें देखकर कहा कि 'रे द्विजाधम, क्या आता है ? तब उन्होंने उत्तर दिया कि 'हमारे बहुत से पुत्र और स्त्री भूखे हैं इसलिए हम कुछ अपहरण करने को आए हैं।' मुनियों ने कहा कि पहले तू जाकर एक एक से पूछ कि तेरे किए हुए पाप में भी ये भाग लेंगे या नहीं। उन्होंने जाकर प्रत्येक से यही प्रश्न किया पर किसी ने पाप का भागी होना स्वीकार नहीं किया। तब ये संसार से विरक्त होकर ऋषियों के पास आए और उनसे उपदेश लिया। यह पहले राम शब्द का उच्चारण नहीं कर सके, तब ऋषियों ने उस शब्द का उलटा 'मरा' जपने का उपदेश दिया। यह ध्यानस्थ हो वही शब्द जपने लगे और बहुत समय बीतने पर इनके शरीर के ऊपर वल्मीक जम गया। सहस्र युग व्यतीत होने पर सप्तर्षि लौटे और इन्हें वल्मीक

उसने इसे पकड़ कर बाँध रखा था और पुलस्त्य ऋषि के कहने पर छोड़ दिया था।

(२) यह किष्किंधा में वानरराज बालि से भी युद्ध करने गया था उसने इसे काँख में दबा लिया और चारों समुद्रों पर घूमके लौटने पर छोड़ दिया।

(३) कुवेर को विजय कर जब रावण उसके पुष्पक विमान पर चढ़ कर कैलास की ओर चला तब विमान रुक गया। नंदीश्वर के मना करने पर उनके मर्कट वदन पर रावण हँसा, तब नंदीश्वर ने शाप दिया कि बंदर तेरे कुल का नाश करेंगे। रावण ने क्रोधित होकर अपनी भुजाएँ पर्वत में घुसाकर उसे उठा लिया। तब शिव जी ने अँगूठे से पर्वत को दबा दिया जिससे रावणकी भुजाएँ दबकर मरमरा उठीं। इस कष्ट से उसने ऐसा भयंकर नाद किया कि संसार काँप उठा। फिर उसने शिवजी की सामवेद से स्तुति कर उन्हें प्रसन्न किया। शिवजी ने उसे छोड़कर रावण पदवी दी और चंद्रहास नामक खड्ग दिया।

राहु—समुद्रमंथन के समय जब धन्वंतरि वैद्य अमृतकलश लेकर निकले तब दैत्यों ने उसे छीन लिया। देवता विष्णु भगवान की शरण गए। तब वे मोहनी स्वरूप धारण कर रंग स्थल में आए। दैत्य उन्हें देखकर ऐसे काममोहित हो गए कि उन्होंने उस घट को उन्हें सौंप दिया। स्त्री स्वरूप भगवान ने देवताओं और दैत्यों को पंक्तिभेद कर बैठाया और देवताओं ही को अमृत पिलाना आरंभ किया। जब वे देवताओं को अमृत पिलाते हुए दैत्यों की पंक्ति के पास आए तब राहु नामक दैत्य यह देखकर कि अमृतघट खाली हो रहा है देवता का रूप धारण कर उनकी पंक्ति में मिल बैठा। जब भगवान ने उसे अमृत दिया तब चंद्र और सूर्य ने

ले श्मशान पर गई। अपने स्त्री पुत्र को पहचान कर भी राजा हरिश्चंद्र ने बिना कर लिए जलाने देना जब नहीं स्वीकार किया तब रानी ने अपनी साड़ी फाड़ कर कर देना चाहा। इस पर भगवान वहाँ आकर उन लोगों को अपने लोक में ले गए।

हिरण्यकशिपु—देखिए "प्रह्लाद"।



से निकलने को कहा। वल्मीक में से निकलने के कारण इनका नाम वाल्मीकि प्रसिद्ध हुआ। रामायण में यह कथा इन्होंने स्वयं रामचंद्र जी से कही थी।

शिवि—काशिराज शिवि के वानवे यज्ञ कर चुकने पर इंद्र अग्नि को कबूतर बनाकर और स्वयं बाज बनकर यज्ञशाला में पहुँचा। कबूतर राजा की गोद में छिप गया। बाज के इस कथन पर कि यदि मेरा आहार न मिलेगा तो मैं मर जाऊँगा राजा ने अपने शरीर से काट कर माँस देना चाहा। कबूतर के तौल भर माँस माँगने पर तुला मँगाई गई और सारे शरीर का माँस काटने पर भी जब तौल पूरा न हुआ तब राजा ने गला काटने की इच्छा की। वैसे ही भगवान ने प्रगट होकर उन्हें मुक्ति दी।

शबरी—इसके गुरु ने मरते समय कहा था कि तू अभी कुटी में रह। कुछ दिन बाद यहाँ राम लक्ष्मण आवेंगे तब उनका दर्शन कर परमधाम को जाना।

सहस्राबाहु—यह हैहयवंशी कार्तवीर्य सहस्रार्जुन महिष्मती पुरी का राजा था। जमदग्नि ऋषि का आश्रम नष्ट करने के कारण उनके पुत्र परशुराम जी द्वारा मारा गया। देखिए 'परशुराम'

हरिश्चंद्र—अयोध्यानरेश हरिश्चंद्र प्रसिद्ध दानी और धर्मात्मा हो गए हैं। इंद्र ने द्वेष से विश्वामित्र को इनकी परीक्षा के लिए उभाड़ा। वे स्वप्न में इनसे सारी पृथ्वी दान लेकर सवेरे दक्षिणा लेने पहुँचे। दक्षिणा चुकाने के लिये पृथ्वी से न्यारी काशी में महाराज हरिश्चंद्र सकुटुंब आए और अपनी स्त्री को ब्राह्मण के हाथ वेंच आधी दक्षिणा चुकाई। राजा ने अपने को डोम के हाथ बेचकर कुल दक्षिणा दे दी। इनके पुत्र के मरने पर इनकी स्त्री शव को